स्वरसामत्वसामान्यात्, एककपालत्वसामान्यात्, आमिक्षासामान्याद्वा, **यस्य लिङ्गमर्थसंयोगाद्**[1] इत्यनेन प्राप्तिरिति ॥२७॥

———

**[अनोवासःप्रभृतिशब्दानामाकृतिनिमित्तताधिकरणम् ॥११॥]**

क्वचिच्छ्रूयते—**वासो ददाति**[2], **अनो ददाति**[3] इति। तत्र विचार्यते—किं वाससोऽनसश्च क्रिया प्राप्यत उत नेति ? तत्राऽऽह। एवं तावन्नः परीक्ष्यम्। किं कर्मनिमित्तावेतौ शब्दावुताऽऽकृतिनिमित्ताविति ? यदि कर्मनिमित्तौ, ततः प्राप्यते। अथाऽऽकृतिनिमित्तौ, ततो नेति। किं तावत् प्राप्तम् ? कर्मनिमित्ताविति। कुतः ? कर्मागमे तद्दर्शनात्। यदा तस्मिन् द्रव्ये, दारुणि सूत्रे वा दारुकारेण तन्तुवायेन वा कर्म कृतं भवति, तदैतौ शब्दौ प्रवर्तेते न प्राक्। अतो विज्ञायते कर्मनिमित्ताविति। यदा कर्मनिमित्तौ, तदेतदारभ्यते—

---

व्याख्या—अथवा स्वरसामत्व के सामान्य होने से, एककपालत्व के सामान्य होने से तथा आमिक्षा के सामान्य होने यस्य लिङ्गमर्थसंयोगात् (मी० ८।१।२) (=जिस कर्म का लिङ्ग अर्थ के संयोग से देखा जाता है उसके सामान्य होने से वे धर्मों के ग्राहक होते हैं) से प्राप्ति होती है। [विशेष आगे यथास्थान देखें] ॥२७॥

———

व्याख्या—कहीं सुना जाता है—वासो ददाति (=वस्त्र देता है), अनो ददाति (=शकट=गाड़ी देता है)। वहां विचार किया जाता है कि क्या वस्त्र की और शकट की क्रिया प्राप्त होती है अथवा नहीं ? इस प्रकार हमारे लिये पहले परीक्षा के योग्य है—क्या [ये वासः और अनः] कर्मनिमित्त वाले ये शब्द हैं अथवा आकृति निमित्त वाले ? यदि कर्म निमित्त वाले हैं तो क्रिया प्राप्त होती है। यदि आकृति निमित्त वाले हैं तो क्रिया प्राप्त नहीं होती। क्या प्राप्त होता है ? [वासः और अनः]कर्मनिमित्तक हैं। किस हेतु से? कर्म के होने पर उन[शब्दों] का दर्शन होने से। जब जिस द्रव्य में—काष्ठ वा सूत में बढ़ई द्वारा अथवा जुलाहे द्वारा कर्म किया हुआ होता है तब ये शब्द प्रवृत्त होते हैं पहले प्रयुक्त नहीं होते। इससे जाना जाता है कि ये कर्मनिमित्तक हैं। जब कर्मनिमित्तक हैं, तब यह सूत्र आरम्भ किया जाता है—

---

१. मी० अ० ८, पा० १, सूत्र २।

२. तै० ब्रा० १।१।६।११॥ मै० सं० ४।८।३॥

३. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—यदनो वा रथं वा [ददाति] मै० सं० ४।८।३॥

## कर्मजे कर्म यूपवत् ॥२८॥ (पू०)

कर्मजे कर्म यूपवत् । कर्मजे-एतस्मिन्वास आदौ द्रव्ये श्रूयमाणे, कर्म प्राप्यते । कथम् ? यूपवत् । यथा यूपशब्दो जोषणादिक्रियानिमित्तः स यत्र श्रूयते, तत्र जोषणाद्याः क्रियाः प्राप्यन्ते, एवमिहापीति ॥२८॥

अत्रोच्यते—

## रूपं वाऽशेषभूतत्वात् ॥२९॥ (उ०)

नैतौ कर्मनिमित्तौ । किं कारणम् ? ये नैमित्तिकाः शब्दास्ते निमित्तमुपलभ्य प्रयुज्यन्ते । यथा, दण्डी छत्रीति । इमौ त्वनुपलभ्य क्रियामाकृतिमात्रे प्रयुज्येते । तस्मान्नैतौ क्रियानिमित्ताविति । अथोच्येत[1], आकृत्या क्रियामनुमाय ततः शब्दं

---

### कर्मजे कर्म यूपवत् ॥२८॥

**सूत्रार्थः**—(कर्मजे) कर्म=क्रियानिमित्तक वासः और अनः के होने पर (कर्म) क्रिया प्राप्त होती है (यूपवत्) यूप के समान । जैसे यूप शब्द का प्रयोग वहीं होता है, जहां काष्ठ तक्षण आदि से विशिष्ट आकृति वाला बनाया जाता है ।

**व्याख्या**—कर्मज में कर्म प्राप्त होता है यूप के समान । कर्मज में—इस वासः आदि द्रव्य के श्रूयमाण होने पर कर्म प्राप्त होता है । कैसे ? यूप के समान । जैसे यूप शब्द लक्षण आदि क्रियानिमित्तक है । अतः वह [यूप शब्द] जहां सुना जाता है वहां तक्षणादि क्रियाएं प्राप्त होती हैं । इसी प्रकार यहां भी ।

इस विषय में कहते हैं—

### रूपं वाऽशेषभूतत्वात् ॥२९॥

**सूत्रार्थः**—(वा) वा शब्द क्रियानिमित्तक होने से क्रिया प्राप्त होती है इस पक्ष की निवृत्ति के लिये है । (रूपम्) रूप=आकृति ही निमित्त है । (अशेषभूतत्वात्) क्रिया के शेषभूत न होने से अर्थात् प्रकृत कर्मकाल में तन्तुवाय तथा दारुक की क्रियाओं के अङ्गरूप से विहित न होने से । यूप आदि में तो यूपं तक्षति आदि क्रियाओं का प्रत्यक्ष विधान है ।

**व्याख्या**—ये (वासः अनः) क्रियानिमित्तक नहीं हैं । क्या कारण है ? जो नैमित्तिक शब्द होते हैं वे निमित्त को पाकर प्रयुक्त होते हैं । जैसे दण्डी छत्री [छत्र और दण्ड निमित्त होने पर ही इन का प्रयोग होता है] । ये दोनों तो क्रिया को उपलब्ध न करके आकृतिमात्र में प्रयुक्त होते हैं । इसलिये ये क्रियानिमित्तक नहीं हैं । यदि कहो कि आकृति से क्रिया का अनु-

---

१. 'अत्रोच्यते'—पाठान्तरम् ।

प्रयुङ्क्त इति । अत्र ब्रूमः—प्रत्यक्षामाकृतिनिमित्ततां गम्यमानामुत्सृज्य, अदृष्टार्थां क्रियायां निमित्तत्वकल्पनायां हेतुर्नास्तीति । यत्तूक्तं, क्रियोत्तरकालं प्रवृत्तिदर्शनादिति । अत्र ब्रूमः—प्राक् क्रियाया आकृतिरनभिव्यक्ता । सा क्रिययाऽभिव्यज्यते। यतः क्रियोत्तरकालं शब्दप्रयोगः । तस्माद् आकृतिनिमित्तौ । यदेवं तदा सिद्धं रूपं देयम् । कुतः ? अशेषभूतत्वात् । नात्र क्रिया शेषभूता । क्रियावाचिनः शब्दस्याभावात् । यूपे तु प्रत्यक्षविहिता जोषणाद्याः क्रियाः । तस्माद् यूपवदिति, अतुल्योपन्यासः ॥२६॥

---

[गर्गत्रिरात्रे लौकिकाग्नेरुपनिधेयत्वाधिकरणम् ॥१२॥]

गर्गत्रिरात्र आज्यदोहानि सामानि प्रकृत्य श्रूयते—अग्निमुपनिधाय स्तुवते[1]

---

मान करके शब्द का प्रयोग करता है। इस विषय में कहते हैं—प्रत्यक्ष गम्यमान आकृतिनिमित्तता को छोड़कर अदृष्ट क्रियानिमित्तत्व कल्पना में हेतु नहीं है। और जो कहा कि [वयन और तक्षण] क्रिया के उत्तर काल में [वासः अनः] की प्रवृत्ति के दर्शन से [ये क्रियानिमित्तक हैं]। इस विषय में कहते हैं—क्रिया के पहले आकृति अनभिव्यक्त है। वह आकृति क्रिया से अभिव्यक्त होती है। जिस कारण क्रिया के उत्तर काल में शब्द का प्रयोग होता है। इसलिये ये आकृतिनिमित्तक हैं। जब ऐसा है तो सिद्ध (=निष्पन्न) रूप देय है। किस हेतु से? शेषभूत न होने से। यहां (=वासः अनः में) क्रिया शेषभूत नहीं है, क्रियावाची शब्द के अभाव से। यूप में तो प्रत्यक्ष विहित हैं जोषण आदि क्रियाएं। इसलिये यूपवत् यह उपन्यास (=दृष्टान्त) [उभयत्र] समान नहीं है ॥२६॥

विवरण—अनुपलभ्य क्रियाम्—कर्मकाल में विहित किसी क्रिया को उपलब्ध न करके, अर्थात् कर्मकाल में वासः की वयन तथा अनः की तक्षण आदि क्रियाओं के करने का विधान नहीं है। अदृष्टायां क्रियायाम्—इसके दो तात्पर्य हो सकते हैं। (१) वासः अनः के निर्माण की क्रिया अदृष्ट है, वासः अनः की उपलब्धि प्रत्यक्ष है। (२) जैसे यूप में कर्म शेषभूत अङ्गभूत क्रिया प्रत्यक्ष विहित है उसी प्रकार वासः और अनः की वयन तथा तक्षण आदि क्रिया प्रत्यक्ष कर्म के अङ्गरूप से विहित नहीं है। उनके निर्माण की क्रिया कर्मकाल से बहिर्भूत होने से अदृष्ट है ॥२६॥

---

व्याख्या—गर्गत्रिरात्र में आज्यदोह [संज्ञक साम] को अधिकृत करके सुना जाता है—अग्निमुपनिधाय स्तुवते (=अग्नि का उपनिधान=स्थापन करके स्तुति करता है;

---

१. तां० ब्रा० २१।२।६॥

इति । अत्र विशयः । किं लौकिकोऽग्निरुपनिधेय उत वैदिक इति । किं प्राप्तम् ? वैदिक इति । कुतः ? सर्वकर्मार्थं उत्पन्नोऽसौ । यान्यहं कर्माणि करिष्ये येश्चास्म्यधिकृत इति । अतो वैदिक उपनिधेय इति । एवं प्राप्त उच्यते—

**विशये लौकिकः स्यात् सर्वार्थत्वात् ॥३०॥ (उ०)**

विशये लौकिकः स्यात्सर्वार्थत्वात् । एतस्मिन् विशये—लौकिकं वैदिकमिति, लौकिकः स्यात् । कुतः ? सर्वार्थत्वात् । लौकिकः सर्वार्थः । न तस्य कार्यं किंचिन् निर्दिष्टम् । अतो यद्यदग्निना कर्तव्यं दृष्टमदृष्टं वा तत्तदुपादीयमानमविरुद्धम् । तस्माल्लौकिकः स्यात् ॥३०॥

अथ यदुक्तम्—वैदिकं सर्वकर्मार्थमुत्पन्नम् । तस्मात्तदुपनिधेयमिति । अत्र ब्रूमः—

**न वैदिकमर्थनिर्देशात् ॥३१॥ (उ०)**

---

सामगान करता है)। यहां सन्देह होता है क्या लौकिक अग्निका उपनिधान करता चाहिये अथवा वैदिक का । क्या प्राप्त होता है? वैदिक का । किस हेतु से ? वह(=वैदिक अग्नि)सब कर्मों के लिये उत्पन्न हुआ है । मैं जिन कर्मों को करूंगा और जिन कर्मों के लिये मैं अधिकृत हूं । इस से वैदिक अग्नि उपनिधेय है । इस प्रकार प्राप्त होने पर कहते हैं—

**विशये लौकिकः स्यात् सर्वार्थत्वात् ॥३०॥**

सूत्रार्थः—(विशये) संशय होने पर (लौकिकः) लौकिक अग्नि उपनिधेय (स्यात्) होवे । उसके (सर्वार्थत्वात्) सब प्रयोजनों के लिये होने से ।

व्याख्या—संशय में लौकिक अग्नि होवे सर्वार्थ होने से । इस संशय में—लौकिक होवे वा वैदिक ? लौकिक होवे । किस हेतु से ? सब प्रयोजनों के लिये होने से । लौकिक अग्नि सब प्रयोजनों के लिये है । उसका कोई कार्य निर्दिष्ट नहीं है । इस से जो-जो अग्नि से कर्तव्य है दृष्ट अथवा अदृष्ट [प्रयोजन वाला कर्म] उसे उस-उस का उपादान अविरुद्ध है । इससे लौकिक अग्नि होवे ॥३०॥

व्याख्या—जो यह कहा है—वैदिक अग्नि सब कर्मों के लिये उत्पन्न हुआ है । इससे वह उपनिधेय है । इस विषय में कहते हैं—

**न वैदिकमर्थनिर्देशात् ॥३१॥**

सूत्रार्थः—(वैदिकम्) वैदिक अग्नि सर्वार्थ (न) नहीं है । (अर्थनिर्देशात्) उस अग्नि के प्रयोजन विशेषों का उल्लेख होने से ।

न वैदिकमग्निद्रव्यं शास्त्रेणोत्पादितम्, तस्य शास्त्रेणैव कार्यं निर्दिष्टं, **यदाहवनीये जुहोति**[1] इत्यारभ्य। तस्मिन् सर्वार्थे कल्प्यमाने निर्देशोऽनर्थकः स्यात्। तस्माल्लौकिकोऽग्निरुपनिधेयः। सर्वार्थत्वं चैषां स्वे स्वे कार्ये वर्त्तमानानां भविष्यति। एवमुभयमविरुद्धं, सर्वार्थत्वं निर्देशश्चेति ॥३१॥

अथ धैष्ण्या अग्नयः कस्मान्नोपनिधीयन्ते। अत्रोच्यते—

**तथोत्पत्तिरितरेषां समत्वात् ॥३२॥** (आति०)

इतरेषामप्यग्नीनां धैष्ण्यानां तथोत्पत्तिः, न सर्वार्थ इत्यर्थः। कुतः? समत्वात्। एतेऽपीतरैरग्निभिः समाः। एतेषामपि निर्दिष्टं कार्यम्—**प्रागासीनो**

---

व्याख्या—[वैदिक अग्नि सर्वार्थ] नहीं है। वैदिक अग्नि द्रव्य शास्त्र से उत्पादित है। उस का शास्त्र से ही कार्य निर्दिष्ट है—यदाहवनीये जुहोति (=जो आहवनीय में होम करता है) इत्यादि। उस [वैदिक अग्नि] के सर्वकार्यार्थ कल्पना करने पर निर्देश अनर्थक होवे। इसलिये लौकिक अग्नि का स्थापन करना चाहिये। [वैदिक अग्नियों का] सर्वार्थत्व स्व-स्व कार्य में वर्तमान अग्नियों का होगा। इस प्रकार सर्वार्थत्व और निर्देश दोनों ही अविरुद्ध हैं।

विवरण—**इत्यारभ्य**—से तात्पर्य है जैसे आहवनीयाग्नि के कार्य की विधायिका श्रुति दर्शाई है तद्वत् गार्हपत्य और दक्षिणाग्नि में होने वाले कार्यों की श्रुतियां भी जाननी चाहियें। **निर्देशोऽनर्थकः स्यात्** का तात्पर्य है कि वैदिक अग्नि के सर्वार्थत्व होने पर यदाहवनीये जुहोति इत्यादि निर्देश भी अनर्थक होगें। **सर्वार्थत्वं चैषां स्वे स्वे कार्ये**—इसके लिये सर्वत्वमाधिकारिकम् (मी० १।२।१६) सूत्र और उसका भाष्य अनुसन्धेय है ॥३१॥

व्याख्या—(आक्षेप) धिष्ण्या स्थान की अग्नियों का उपनिधान क्यों नहीं करते? इस विषय में कहते हैं—

**तथोत्पत्तिरितरेषां समत्वात् ॥३२॥**

**सूत्रार्थः**—(इतरेषाम्) धिष्ण्या स्थानीय अग्नियों की (उत्पत्तिः) प्रादुर्भाव भी (तथा) वैसा ही है अर्थात् सर्वार्थ नहीं है (समत्वात्) इन का भी कार्य अन्य अग्नियों के समान होने से। [धैष्ण्य अग्नियों का कार्यबोधक वचन भाष्य में देखें।]

व्याख्या—अन्य धिष्ण्य स्थानीय अग्नियों की उत्पत्ति भी उसी प्रकार है अर्थात् सर्वार्थ नहीं। किस हेतु से? सम होने से। वे अग्नियां भी इतर (=आहवनीय आदि) अग्नियों के समान हैं। इन का कार्य भी निर्दिष्ट है—प्रागासीनो धिष्ण्यानाघारयति (=पूर्व में बैठा

---

१. तै० सं० १।१।१०।१॥

धिष्ण्यानाघारयति' इति । अतस्ते नोपनिधेया इति ॥३२॥

---

[उपशये यूपशब्दस्य संस्कारानतिदेशकत्वाधिकरणम् ॥१३॥]

एकादशिन्यां श्रूयते—उपशयो यूपो भवति' इति । तत्र सन्देहः—किमेतदुपशयद्रव्यं' संस्कृतं, जोषणादयः संस्कारा अत्र कर्तव्या उत नेति ? किं युक्तम् ?

---

हुआ धिष्ण्य अग्नियों का आघारण करता है अर्थात् उनमें आज्य की आहुतियां देता है)। इसलिये उनका (=धिष्ण्यस्थानीय अग्नियों का) उपनिधान नहीं करना चाहिये ॥३२॥

विवरण—प्रागासीनः—पूर्व में बैठने पर आहुति देनेवाले का मुख पश्चिम दिशा की ओर होगा। तै० सं० १।३।१।४ में प्रत्यङासीनः धिष्णियान् व्याघारयति वचन है तदनुसार पश्चिम में बैठने पर मुख पूर्व की ओर होगा। भट्टभास्कर ने 'प्राङ्मुखः' अर्थ ही किया है। भाष्यकार द्वारा उद्धृत पाठ में और तैत्तिरीय संहिता के पाठ में जो भेद (प्रागासीनः, प्रत्यङासीनः) है वह सम्भव है शाखान्तरकृत् हो। धिष्ण्यास्थ अग्नियों के व्याघारण प्रकार के लिये आप० श्रौत १३।१४।५ तथा कात्या० श्रौत १०।६।१४ देखें ॥३२॥

---

व्याख्या—एकादशिनी में सुना जाता है-उपशयो यूपो भवति (=उपशय नाम का यूप होता है)। उसमें सन्देह है—क्या यह उपशयसंज्ञक द्रव्य संस्कृत है ? इस में लक्षण आदि संस्कार करने चाहिये अथवा नहीं ? क्या युक्त है ?

विवरण—एकादशिन्याम्—अर्थात् ११ यूपों का समूह। जिस याग में ११ पशु होते हैं उसमें उन्हें बांधने के लिये ११ यूप गाड़े जाते हैं। ये यूप महावेदि के पूर्व में स्थापित होते हैं। इन यूपों की ऊंचाई भी विषम होती है। इन के गाड़ने का क्रम और प्रति यूप ऊंचाई इस प्रकार जाननी चाहिये—

वर्षिष्ठो दक्षिणोऽनुपूर्वा इतरे (कात्या० श्रौत ८।८।१६) अर्थात् यूपों में दक्षिण यूप वर्षिष्ठ=सब से ऊंचा २६ अरत्नि परिमाणवाला होवे। उस के पश्चात् क्रमशः न्यून ऊंचाई के। अर्थात् शेष १० यूप २५, २४, २३, २२, २१, २०, १९, १८, १७, १६ अरत्निपरिमाण वाले होते हैं। इन के निखनन के कई पक्ष हैं। उन्हें श्रौतसूत्रों से जानना चाहिये। उपशयो यूपो भवति—१२ वां यूप उपशय संज्ञक होता है। इस का परिमाण ५ अरत्नि परिमाण का

---

१. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—प्रत्यङासीनो धिष्णियान् व्याघारयति। तै० सं० १।३।१।४॥ प्रत्यङासीनः—प्राङ्मुख इति भट्टभास्करः।

२. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—द्वादश उपशयो भवति। शत० ३।७।२।१॥

३. 'उपशयवाच्यं, संस्कृतम्' पाठान्तरम्।

**संस्कृतं स्यात्तच्छब्दत्वात् ॥३३॥ (पू०)**

संस्कृतं स्यात् । कर्तव्या अत्र जोषणादयः संस्काराः । कुतः ? तच्छब्दत्वात् । अयं यूपशब्दः संस्कारनिमित्तः । स एषोऽसत्सु संस्कारेषु नोपपद्यते । तस्मात्ते कार्या इति ॥३३॥

**भक्त्या वाऽयज्ञशेषत्वाद् गुणानामभिधानत्वात् ॥३४॥ (उ०)**

न वा कर्तव्याः । कुतः ? अयज्ञशेषत्वात् । एते संस्कारा अस्मिन् काष्ठे क्रियन्ते । एतेन द्वारेण यजतिना सम्भत्स्यन्ते । इत्थं संस्कृते काष्ठे नियुक्तेन पशुना यजिः क्रियमाणोऽपूर्वं निर्वर्तयतीति । अस्मिंश्चोपशये न पशुर्नियुज्यते, तत्र कृताः

---

होता है । यह १२ वां वर्षिष्ठाद् दक्षिणं वितष्टद्वादशं निदधाति (कात्या० ८।८।२२) । उपशय यूप वितष्ट=विगत तष्ट अर्थात् अतष्ट विना तक्षण किये वर्षिष्ठ=सब से ऊंचे यूप के दक्षिण में रखे इसे गाड़ा नहीं जाता, भूमिपर लिटाया हुआ रखते हैं । उप=समीपे, वर्षिष्ठस्य यूपस्य समीपे शेत इत्युपशयः ।

**संस्कृतं स्यात् तच्छब्दत्वात् ॥३३॥**

**सूत्रार्थः**—उपशय संज्ञक द्रव्य (संस्कृतम्) संस्कृत अर्थात् जोषणादि संस्कारों से युक्त (स्यात्) होवे (तच्छब्दत्वात्) उस शब्द वाला अर्थात् यूप शब्दवाला होने से ।

व्याख्या—[उपशय] संस्कृत होवे । यहां जोषणादि संस्कार करने चाहिये । किस हेतु से ? उस शब्द वाला होने से । यह यूप शब्द संस्कारनिमित्तक है । वह यूप शब्द संस्कार न होने पर उपपन्न नहीं होता । इस से उन्हें करना चाहिये ॥३३॥

**भक्त्या वाऽयज्ञशेषत्वाद् गुणानामभिधानत्वात् ॥३४॥**

**सूत्रार्थः**—(वा) वा शब्द पूर्व उक्त पक्ष की निवृत्ति के लिये है । उपशय में संस्कार नहीं करने चाहियें । (अयज्ञशेषत्वात्) यज्ञ शेष के न होने से । अर्थात् उपशय का यजति के साथ सम्बन्ध नहीं है क्योंकि उसमें किसी पशु का नियोजन नहीं होता, जिस कारण संस्कार किये जायें । (गुणानाम्) उपशय में कतिपय तूष्णीं छेदनादि यूप गुणों के (अभिधानत्वात्) कथन होने से उपशय में यूप शब्द (भक्त्या) भक्ति=गौणीवृत्ति से प्रयुक्त होता है । यथा यजमानो यूपः में । [यूप के यजमानत्व के कथन के लिये (मी० १।४।२५ सूत्र का भाष्य देखें)] ।

व्याख्या—[उपशय में यूपसंस्कार] नहीं करने चाहियें । किस हेतु से ? अयज्ञशेषत्वात् । ये तक्षणादि संस्कार इस काष्ठ में किये जाते हैं । उस [काष्ठ] के द्वारा [वे संस्कार] यजति के साथ सम्बद्ध होंगे । इस प्रकार संस्कृत काष्ठ में नियुक्त पशु से याग किया हुआ अपूर्व को उत्पन्न करता है। इस उपशय में कोई पशु नियुक्त नहीं होता है। इससे उसमें किये गये संस्कार

संस्कारा अनर्थकाः स्युः। ननु वचनसामर्थ्यादिदृष्टार्था भविष्यन्ति। उच्यते। नात्र वचनं यूपः कर्तव्य इति। वर्तमानापदेशोऽयम्। ननु वर्तमानापदेशोऽपि न घटते संस्काराणामभावे। उच्यते भक्त्या भविष्यति। यथा—**यजमानो वै यूपः**[1] इति। आह। तत्र सादृश्यात्। इह पुनः कथमिति? उच्यते। गुणानामभिधानत्वात्। यूपगुणानां यूपसंस्काराणामभिधानत्वात्। यूपसंस्कारास्तत्र केचिदर्थप्राप्ताश्छेदनादयस्तूष्णीं कृताः सन्ति। तैरयमभिधीयते यूप इत्ययूपः सन्। यथा—स्नाता कन्याऽनलंकृता, मालागुणेनाप्यलंकृतेति। एवमेकदेशेनापि संस्काराणां संस्कृत इति स्तुत्याऽभिधीयते ॥३४॥

———

अनर्थक होंगे। (आक्षेप) वचन सामर्थ्य से [संस्कार] अदृष्टार्थ होंगे। (समाधान) यहां वचन नहीं है कि [उपशय] यूप करना चाहिये। [उपशयो यूपो भवति] यह वर्तमान का कथन करने वाला है। (आक्षेप) संस्कारों के अभाव में [उपशय यूप होता है यह] वर्तमान का कथन भी उपपन्न नहीं होता अर्थात् संस्कारों के अभाव के कारण उपशय को यूप नहीं कह सकते। (समाधान) भक्ति=गौणी वृत्ति से [कथन उपपन्न] हो जायेगा। जैसे—यजमानो वै यूपः में। (आक्षेप) उस [यजमानो वै यूपः] में सादृश्य से कथन होता है। यहां फिर कैसे होगा? (समाधान) गुणों के अभिधान=कथन से। यूप गुण=यूप के संस्कारों के कथन से। कतिपय यूप संस्कार उसमें अर्थात् प्राप्त हैं छेदन आदि तूष्णीं किये हुए विद्यमान हैं। उन के कारण यूप न होते हुए भी यह 'यूप' है ऐसा कहा जाता है। जैसे—स्नान की हुई कन्या अलङ्कार धारण न की हुई भी माला के गुण मात्र से 'अलंकृता' कही जाती है। इस प्रकार संस्कारों के एकदेश से भी संस्कृत हुआ स्तुति से [यूप] कहा जाता है ॥३४॥

**विवरण** – **अस्मिश्चोपशये न कश्चित् पशुर्नियुज्यते**—तात्त्विक कथन यही है कि उसमें कोई पशु नियुक्त (बांधा) नहीं किया जाता। आप० श्रौत १४।७।१ में **आरण्यं पशुमाखुं वोपशये निर्दिशेत्** से आरण्य पशु गवय आदि अथवा चूहे को [पशु मानकर] निर्देश करे। तथा अगले सूत्र में **असौ ते पशुरिति द्वेष्यं मनसा ध्यायन्** ऐसा निर्देश करे। यहां केवल निर्देश मात्र का उल्लेख है पशु के नियोजन का विधान नहीं है।

कर्काचार्य ने मीमांसादर्शन के उक्त पक्ष को उद्धृत करके मीमांसकों के मत का खण्डन किया है। उसका संक्षिप्त आशय इस प्रकार है—यूप धर्म प्रोक्षण आदि का भी यूप के कार्यरूप पशुनियोजन प्रयुक्तत्व नहीं है। किन्तु यूपस्वरूनिष्पादकत्व ही है। इसलिये उपशय में भी

१. तै० ब्रा० १।३।७।३॥

[पृष्ठशब्दस्य ऋङ्मन्त्रवाचित्वाधिकरणम् ॥१४॥]

अग्नौ श्रूयते—**पृष्ठैरुपतिष्ठते**[1] इति। तत्र चिन्त्यते—किं पृष्ठधर्माः कर्तव्या उत नेति? के पुनस्ते? सामान्यधर्माः—हिंकारादयः, विशेषधर्माः—**रथन्तरे प्रस्तूयमाने पृथिवीं मनसा ध्यायेत्, बृहति समुद्रम्**[2] इत्येवमादयः। किं तावत् प्राप्तम्? तत आह—एतत्तावन्नः परीक्ष्यम्। किमयं पृष्ठशब्दः कर्मणो वाचक उत द्रव्यस्येति। ननु सिद्धमेतत् कर्मनामधेयं पृष्ठशब्द इति, **यस्मिन् गुणोपदेशः प्रधानतोऽभिसम्बन्धः**[3] इत्यत्र। तास्वेव चोदनास्वेतदुक्तम्—**सप्तदशानि पृष्ठानि**[4] **वैरूपं पृष्ठं**[5], **वैराजं पृष्ठम्** इति। इहेदानीं **पृष्ठैरुपतिष्ठते** इत्यस्यां चिन्त्यते। किं पुनरत्र युक्तम्? तत आह—

---

उनकी निष्पत्त्यर्थ उनका अनुष्ठान युक्त ही है। और जो कहा भवति यह वर्तमान काल का कथन है, यह भी ठीक नहीं। वर्तमानापदेश का भी पञ्चम लकार (लेट् लकार) की परिकल्पना से विधायकत्व होता है। जैसे आग्नेयोऽष्टाकपालः पुरोडाशो भवति, ऐन्द्रमेकादशकपालं भवति इत्यादि में। इसलिये उपशय में भी धर्मों की प्रवृत्ति युक्त ही है (द्र० कात्या० श्रौत कर्कभाष्य ८।८।२३)॥३४॥

---

व्याख्या—अग्नि में सुना जाता है—पृष्ठैरुपतिष्ठते (=पृष्ठों से उपस्थान करता है)। इस विषय में विचार किया जाता है—क्या पृष्ठों के धर्म करने चाहिये या नहीं? वे [पृष्ठों के धर्म] कौन से हैं? सामान्य धर्म हिंकार आदि हैं। विशेष धर्म—रथन्तर का उच्चारण करते हुए पृथिवी का मन से ध्यान करे, बृहत् के उच्चारण करते हुए समुद्र का ध्यान करे इत्यादि। क्या प्राप्त होता है? उसके अनन्तर कहते हैं—पहले हमारे द्वारा यह परीक्ष्य (=परीक्षा करने योग्य) है। क्या यह पृष्ठ शब्द कर्म का वाचक है अथवा द्रव्य का? (आक्षेप) सिद्ध है कि यह पृष्ठ शब्द कर्म का नाम है—यस्मिन् गुणोपदेशः प्रधानतोऽभिसंबन्धः (=जिस में गुणों का उपदेश है उस का प्रधान के साथ=धात्वर्थ के साथ सम्बन्ध जानना चाहिये अर्थात् वह कर्म नामधेय है) इस सूत्र में। उन्हीं चोदनाओं में यह कहा है—सप्तदशानि पृष्ठानि (=सत्रह पृष्ठ हैं) वैरूपं पृष्ठम्, वैराजं पृष्ठम् (=वैरूपनाम का पृष्ठ है, वैराज नाम का पृष्ठ है)। अब पृष्ठैरुपतिष्ठते इस में विचार करते हैं। यहां क्या युक्त है? इस में कहते हैं—

---

१. तै० सं० ५।२।८।१॥
२. अनुपलब्धमूले। द्र०—तां० ब्रा० ७।७।१५; ७।७।१६॥
३. मी० १।४।३॥ ४. तां० ब्रा० २०।११।१; २१।६।१॥ ५. अनुपलब्धमूलम्।

**कर्मणः पृष्ठशब्दः स्यात तथाभूतोपदेशात् ॥३५॥ (पू०)**

कर्मणः पृष्ठशब्दः स्यात् तथाभूतोपदेशात् । कर्मणो वाचकः पृष्ठशब्दः स्यात्। कुतः ? **तथाभूतोपदेशात्** । यथाभूतः स उपदेशः, यत्रायं[1] पृष्ठशब्दः कर्मनामाधिगतस्तथाभूतोऽयमपि । किमस्य तथात्वम् ? पृष्ठशब्दसामान्यम् । पृष्ठशब्दस्तत्र कर्मवचनोऽधिगतः । स एवायम् । तस्मादिहापि तद्वचन एवावगन्तव्यः,[2] विशेषाभावात् । यद्यत्रान्यार्थः[3] कल्प्येत, एकः शब्दोऽनेकार्थः स्यात् । तत्र को दोषः ? शब्द उच्चरिते संशयः स्यान्नार्थप्रत्ययः । तत्र व्यवहारो न सिध्येत् । व्यवहारार्थश्च शब्दप्रयोगः । कारणान्तरं वा प्रकरणाद्यपेक्ष्यम् । एकार्थत्वे तु निरपेक्षोऽर्थप्रत्ययः । तस्मादनेकार्थत्वमन्याय्यम् । तस्मात् कर्मनाम पृष्ठशब्दः । यदा कर्मनाम, तदा यदि तावत् तानि कर्माणीहोपदिश्यन्ते, तत्रोत्पत्तिरेषामनर्थिका । अथ मा भूदेष दोष इत्येतदुपस्थानं तत्र विज्ञायते । तत इदं प्रकरणं बाध्येत । तस्मात् सादृश्यविधिरयम् । **पृष्ठैरुपतिष्ठते**—पृष्ठसदृशैः कर्मभिरुपतिष्ठत इति । तत् सादृश्यं च धर्मैर्भवति । तस्मात् कर्तव्या धर्मा इति ॥३५॥

---

**कर्मणः पृष्ठशब्दः स्यात् तथाभूतोपदेशात् ॥३५॥**

**सूत्रार्थः**—(पृष्ठशब्दः) पृष्ठशब्द (कर्मणः) कर्म का नाम (स्यात्) होवे, जैसे पृष्ठ शब्द कर्म का नाम है (तथाभूतोपदेशात्) उसी प्रकार पृष्ठैरुपतिष्ठते का कथन होने से ।

**व्याख्या**—पृष्ठ शब्द कर्म का नाम होवे उसी प्रकार का कथन होने से । कर्म का वाचक पृष्ठ शब्द होवे । किस हेतु से ? तथाभूत उपदेश होने से । जिस प्रकार का वह उपदेश है जैसे यह पृष्ठ शब्द कर्म नाम जाना गया है, उसी प्रकार का यह (पृष्ठैः स्तुवते) भी है । इस (पृष्ठैः स्तुवते)का तथात्व (=उस जैसा होना) क्या है ? पृष्ठ शब्द सामान्य । पृष्ठ शब्द वहां कर्मवचन जाना गया है । वही यह [पृष्ठ शब्द] है । इसलिये यहां भी उस (=कर्म) को कहने वाला ही जानना चाहिये,विशेष न होने से। यदि यहां('पृष्ठैः स्तुवते' में पृष्ठ शब्द)अन्य अर्थवाला कल्पित होवे तो एक शब्द अनेकार्थक होवे । उसमें क्या दोष है ? पृष्ठ शब्द के उच्चरित होने पर संशय होवे, अर्थज्ञान न होवे । उस अवस्था में व्यवहार सिद्ध न होवे । व्यवहार के लिये ही शब्द प्रयोग होता है । अथवा प्रकरणादि अन्य कारण की अपेक्षा होवे । एकार्थक होने पर तो अर्थ का परिज्ञान निरपेक्ष होगा । इस लिये अनेकार्थत्व अन्याय्य है । इससे पृष्ठ शब्द कर्मनाम है । जब कर्मनाम है तब यदि वे कर्म यहां उपदिष्ट हैं, उस अवस्था में उनकी उत्पत्ति अनर्थक होवे । अथवा यह दोष न होवे इस से उपस्थान वहां जाना जाता है । उससे यह प्रकरण बाधित होता है। इससे तत्सदृश(उस पृष्ठ के सदृश)यह विधि है पृष्ठैः स्तुवते पृष्ठ सदृशों से=कर्मों से उपस्थान करता है और वह सादृश्य धर्मों से होता है। इससे[पृष्ठ कर्मों के]धर्म करने चाहियें।३५।

---

१. 'तथाभूतः स उपदेशः, यथाऽयं पृ'—पाठान्तरम् ।
२. 'अवगन्तुं न्याय्यः'—पाठान्तरम् । ३. 'यद्यन्यार्थः'—पाठान्तरम् ।

**अभिधानोपदेशाद्वा विप्रतिषेधाद् द्रव्येषु पृष्ठशब्दः स्यात् ॥३६॥ (उ०)**

न चैतदेवं, कर्मणः पृष्ठशब्द इति। किं तर्हि? द्रव्येषु पृष्ठशब्दः स्यात्, ऋग्द्रव्येषु। **अभि त्वा शूर नोनुमः**[1] इत्येवमादीनामृचां वाचकः। कुतः? अभिधानोपदेशात्। अभिधानोपदेशोऽयम्—**पृष्ठैरुपतिष्ठते** इति। पृष्ठैरभिदधातीत्यर्थः। कथं पुनरयमुपस्थानवचनोऽभिधानार्थः शक्यो विज्ञातुम्? उच्यते। उपग्रहविशेषात्। मन्त्रकरण उपतिष्ठतेरात्मनेपदं भवति।[2] मन्त्रस्त्वभिधानस्य करणं नोपस्थानस्य।

---

**विवरण**—**यथायं पृष्ठशब्दः कर्मनामाधिगतः**— **यस्मिन् गुणोपदेशः स्यात्** इत्यादि (मी० १।४।३) सूत्र और उसका भाष्य देखें। **व्यवहारार्थश्च शब्दप्रयोगः**। यही बात पातञ्जल महाभाष्य (१।१।४४) में भी कही है—**अर्थगत्यर्थः शब्दप्रयोगः। अर्थं प्रत्याययिष्यामीति शब्दः प्रयुज्यते।** अर्थात् अर्थ की प्रतीति के लिये शब्द का प्रयोग होता है। अर्थ का ज्ञान कराऊंगा इस विचार से शब्द का प्रयोग किया जाता है। **अनेकार्थत्वमन्याय्यम्**—अन्यत्र भाष्यकार शबरस्वामी ने **अन्याय्यश्चानेकार्थत्वम्** (मी० भा० १।३।३२;२।१।१२; ३।२।१; ५।४।१४; ६।१।२२) इस प्रकार पढ़ा है। न्यायसुधाकार ने कहा है—**अन्याय्यश्चानेकशब्दत्वम्** (मी० १।३।२६) इस सूत्र को भाष्यकार ने **अन्याय्यश्चानेकार्थत्व** के रूप में ऊहित करके पढ़ा है (न्यायसुधा १।३।३२) ॥३५॥

**अभिधानोपदेशाद् वा विप्रतिषेधाद् द्रव्येषु पृष्ठशब्दः स्यात् ॥३६॥**

**सूत्रार्थः**—(वा) पूर्वपक्ष को निवर्तित करता है—पृष्ठशब्द कर्म का नाम नहीं है। (द्रव्येषु) ऋक्रूपी द्रव्यों में (पृष्ठशब्दः) पृष्ठशब्द (स्यात्) होवे। (अभिधानोपदेशात्) आत्मनेपद अभिधान के उपदेश से (विप्रतिषेधात्) आत्मनेपदोपदेश के साथ विरोध होने से। **उपान्मन्त्रकरणे** (अष्टा० १।३।२५) से उपपूर्वक तिष्ठति से मन्त्र के करण होने पर आत्मनेपद होता है। इस आत्मनेपद विधान से मन्त्र के करण होने पर ही **पृष्ठैः स्तुवते** में आत्मनेपद होने से पृष्ठ पद वाच्य मन्त्र ही यहां अभिप्रेत है।

**व्याख्या**—यह ऐसा नहीं है कि कर्म का वाचक पृष्ठ शब्द है। तो क्या है? द्रव्यों में पृष्ठ शब्द होवे ऋग् द्रव्यों में। अभि त्वा शूर नोनुमः इत्यादि ऋचाओं का वाचक है। किस हेतु से? अभिधान के उपदेश से। अभिधान का उपदेश है यह—पृष्ठैरुपतिष्ठते। पृष्ठों से [क्रियमाण उपस्थान क्रिया का] कथन करता है। (आक्षेप) यह उपस्थान का वाचक [उपतिष्ठते] अभिधान अर्थ वाला कैसे जाना जा सकता है? (समाधान) उपग्रह=आत्मनेपद की विशेषता से। मन्त्र करण होने पर उपपूर्वक तिष्ठति से आमनेपद होता है। मन्त्र तो अभिधान

---

१. साम सं० उ० प्र० १, अर्धप्र० १, मं० १। संहृत्य सकलमन्त्रसंख्या ६८०।
२. उपान्मन्त्रकरणे (अ० १।३।२५) इत्यनेन।

उपस्थानं शरीरेण क्रियते, मनसा वा। तस्मादभिधानार्थः। स एष विप्रतिषेधः। यदि पृष्ठशब्दः कर्मसु कल्प्यते,आत्मनेपदं बाध्यते। न हि तदा मन्त्रः करणं भवति। अथाऽऽत्मनेपदमनुरुध्यते, उपस्थानविप्रतिषेधः। तदाऽभिधानार्थताऽऽपतति। तत्राऽऽत्मनेपदानुरोधो न्याय्यः। पृष्ठशब्दो हि लक्षणया पृष्ठसाधनं मन्त्रं ब्रुवन्नर्थवान्। आत्मनेपदं तु मन्त्रकरणेनैवोपपद्यते। अतः पृष्ठसाधनेषु मन्त्रेषु पृष्ठशब्दः।

आह नैतद्युक्तम्। उपस्थानार्थता हि श्रुत्योपतिष्ठतेः। आत्मनेपदाल्लिङ्गादभिधानार्थता। न च लिङ्गेन श्रुतिर्बाधितव्या। उच्यते—नैवात्र श्रुतिर्बाध्यते। स्वार्थमेवोपतिष्ठतिराह समीपस्थानम्। तत्त्वभिधानाय। अभिधानं निर्वर्तयितुम् अग्निसमीपे तिष्ठेदिति[1] तिष्ठतिराह, आत्मनेपदात्। ततोऽविरोधः। आह एवमप्यभिधानस्य मन्त्रः करणं, नोपतिष्ठतेः। तत्रासम्बन्ध एवोपस्थानस्य मन्त्रेण। तथा,

का करण है उपस्थान का करण नहीं है। उपस्थान शरीर से किया जाता है अथवा मन से। इसलिये पृष्ठ शब्द अभिधान अर्थवाला है। वह यह विप्रतिषेध( =विरोध) [भी होता है]—यदि पृष्ठ शब्द कर्म में कल्पित होवे तो आत्मनेपद बाधित होवे। उस समय (=पृष्ठ शब्द को कर्म वाचक मानने पर)मन्त्र करण नहीं होता। और यदि आत्मनेपद का अनुरोध होवे तो उपस्थान का विप्रतिषेध होवे। तब अभिधान अर्थ प्राप्त होता है। इस में आत्मनेपद का अनुरोध न्याय्य है। पृष्ठ शब्द लक्षणा से पृष्ठ साधन मन्त्र को कहता हुआ अर्थवान् है। आत्मनेपद तो मन्त्र के करण होने से ही उपपन्न होता है। अतः पृष्ठ साधन मन्त्रों में पृष्ठ शब्द है।

विवरण—अभिधानोपदेशात्—मन्त्र क्रियमाण कर्म को कहता है।(द्र० मी० २।१।३१)। तच्चोदकेषु मन्त्राख्या (मी० २।१।३२) अभिधान का कथन करने वाले की मन्त्र संज्ञा कही है। अभिधानस्योपदेशोऽयं पृष्ठैरुपतिष्ठते—किये जा रहे उपस्थान को मन्त्र कहने वाला होता है। की जा रही उपस्थान क्रिया को पृष्ठमन्त्रों से कहता है। आत्मनेपदं बाध्येत—पृष्ठ शब्द यदि कर्म का वाचक होवे तो मन्त्र के करण न होने पर उपामन्त्रकरणे से आत्मनेपद न होवे। इससे पृष्ठ की अभिधानार्थता प्राप्त होती है।

व्याख्या—(आक्षेप) यह युक्त नहीं है। 'उपतिष्ठते' की उपस्थानार्थता श्रुति से जानी जाती है और अभिधानार्थता आत्मनेपद लिङ्ग से। लिङ्ग से श्रुति बाधित करने योग्य नहीं है। (समाधान)यहां श्रुति बाधित नहीं होती है। उपतिष्ठति स्वार्थ समीपस्थान को ही कहता है। वह अभिधान के लिये अर्थात् अभिधान को उपपन्न करने के लिये अग्निसमीप स्थित होवे यह 'तिष्ठति' कहता है, आत्मनेपद श्रवण से। इस से विरोध नहीं है। (आक्षेप) इस प्रकार भी अभिधान का मन्त्र करण होता है, 'उपतिष्ठति(उपपूर्वक स्था धातु)का [मन्त्र करण] नहीं होता। उस अवस्था में उपस्थान का मन्त्र के साथ संबन्ध नहीं होगा। ऐसा होने पर पृष्ठैरुप-

१. 'तिष्ठेदित्यात्मनेपदाविरोधः। आह'—पाठान्तरम्।

**पृष्ठैरुपतिष्ठते** इति समुच्चारणमनर्थकं स्यात् । उच्यते—अभिधानमभिनिर्वर्तयन्मन्त्र उपस्थानस्य करणं भवति । यतोऽस्य प्रयोजनं निर्वर्तयति । न हि निष्प्रयोजनमनुष्ठीयते । तस्मान् मन्त्रेष्वेव पृष्ठशब्दः । मन्त्रेषु चेत्, नास्ति धर्माणां प्राप्तिः । न हि मन्त्राणां धर्माः, अधर्मकास्त इति ॥३६॥

**इति श्रीशबरस्वामिनः कृतौ मीमांसाभाष्ये सप्तमस्याध्यायस्य तृतीयः पादः ॥**



---

तिष्ठते यह समुच्चारण अनर्थक होवे । (समाधान) [क्रियमाण अर्थ के] अभिधान को उपपन्न करता हुआ उपस्थान का करण होता है । इससे मन्त्रों में ही पृष्ठ शब्द है । मन्त्रों में होवे तो धर्मों की प्राप्ति नहीं होती । मन्त्रों के धर्म नहीं हैं, वे धर्म रहित हैं ॥३६॥

**विवरण**—इस अधिकरण का तात्पर्य यह है कि पृष्ठ मुख्य वृत्ति से साम का वाचक है । **पृष्ठैरुपतिष्ठते** में पृष्ठ शब्द से पृष्ठ संज्ञक साम की आधारभूत ऋचाओं का ग्रहण अभिप्रेत है । यह गान का आधारभूत मन्त्रों का पृष्ठ शब्द से कैसे ग्रहण हो सकता है, इस की ही मीमांसा की है । इस अधिरण का एक प्रयोजन यह है कि यदि पृष्ठ शब्द स्तोत्रवाचक होवे तो उपस्थान उद्गातृगण में से किसी के द्वारा होगा । ऋग्वाचक होने पर होतृगण में से किसी के द्वारा किया जायेगा ॥३६॥



# सप्तमाध्याये चतुर्थः पादः

[अविहितेतिकर्तव्यताकेषु सौर्यादिष्वितिकर्तव्यताया अतिदेशाधिकरणम् ॥१॥]

**इतिकर्तव्यताविधेर्यजतेः पूर्ववत्त्वम् ॥१॥ (उ०)**

अनारभ्य किंचिच्छ्रूयते—**सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चस्कामः**[1] इति। तत्रैषोऽर्थः समधिगतो यागोऽयं चोद्यत इति—**यजतिस्तु द्रव्यफलभोक्तृसंयोगादेतेषां कर्मसम्बन्धाद्**[2] इति। तथेदमप्युक्तम्—कर्मफलयोः सम्बन्धे कर्म गुणतः, फलं प्रधानतः इति—**प्रत्यर्थं चाभिसंयोगात् कर्मतो ह्यभिसंबन्धस्तस्मात् कर्मोपदेशः स्याद्**[3] इति। इदमपि चोक्तम्—यजिरपूर्वं साधयति। ततश्चापूर्वात् कालान्तरे फलं

---

**इतिकर्तव्यताविधेर्यजतेः पूर्ववत्त्वम् ॥१॥**

सूत्रार्थः—सौर्यादि याग में (इतिकर्तव्यताविधेः) इतिकर्तव्यता का विधान न होने से (यजतेः) सौर्यादियाग का (पूर्ववत्त्वम्) पूर्ववत्व दर्शपूर्णमास के समान जानना चाहिये।

विशेष—पूर्व 'नाम' के द्वारा धर्मों का अतिदेश कहा है। यहां आनुमानिक वचन से अतिदेश कहा जाता है।

व्याख्या—विना विशेष कर्म आरम्भ किये सुना जाता है—सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चस्कामः (=सूर्यदेवताक चरु का निर्वाप करे ब्रह्मवर्चः की कामना वाला)। इस विषय में यह अर्थ जाना गया कि यह याग की चोदना है—यजतिस्तु द्रव्यफलभोक्तृसंयोगाद् एतेषां कर्मसम्बन्धात् (=यजति=याग का विधान किया जाता है, द्रव्य फल भोक्ता के परस्पर संयोग से और कर्म संबन्ध के श्रवण से)। तथा यह भी कहा जा चुका है—कर्म और फल के सम्बन्ध होने पर कर्म गुणरूप से और फल प्रधानरूप से कहा गया है—प्रत्यर्थं चाभिसंयोगात् कर्मतो ह्यभिसंबन्धस्तस्मात् कर्मोपदेशः स्यात् (=प्रत्येक अभिलषित स्वर्गादि अर्थ के साथ ही कर्म का संबन्ध=अन्वय होने से स्वर्गादि का कार्य से भावरूप से ही सम्बन्ध होता है अर्थात् स्वर्गादि कर्म से भाव्य है, साधन नहीं है। इस से कर्म का उपदेश=विधि होवे) सूत्र से। यह भी कहा जा चुका है कि याग 'अपूर्व' को सिद्ध करता है अर्थात् उत्पन्न करता है उस

---

१. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—सौर्यं चरुं निरवपत……ब्रह्मवर्चस्कामः। तै० सं० २।३।२।२-३॥ २. मी० २।३।१४॥ ३. मी० ६।१।३॥

भवतीति **चोदना पुनरारम्भः**[1] इत्यत्र । एवमेतस्मिन् सति, सौर्यं चरुं **निर्वपेद् ब्रह्मवर्चस्कामः** इत्यत्र सौर्ययागेनापूर्वं कृत्वा ब्रह्मवर्चसं साधयेद् ब्रह्मवर्चस्काम इत्येवं विज्ञायते ।

आह । यत्र तृतीयायुक्तो यजिस्तत्र युक्तो गुणभावाभ्युपगमः । यथा—**ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत**[2] इति । इह त्वसत्यां तृतीयायां कथं तृतीयार्थो गम्यत इति । उच्यते । किमत्र तृतीयानिर्दिष्टेन यजिना कार्यं, यदा स्वभावसिद्धः[3] कर्मणां फलं प्रति गुणभावः । यत्राप्यसौ श्रुतस्तत्राप्यकिंचित्कर एव, गतार्थत्वात् । तथा, यत्रापि द्वितीयाश्रुतिः । यथा—**अग्निहोत्रं जुहुयाद्**[4] इति । तत्रापि विभक्तिव्यत्ययो वा, ईप्सिततमत्वस्य[5] वाऽविवक्षा, कामं वाऽऽनर्थक्यं स्यान्न तु कथंचिदपि कर्मणः प्रति गुणभावः शक्योऽपह्नोतुम् । तस्माद् यागेनापूर्वसाधनमत्रोच्यते । तत्र[6] यागो विज्ञायते । लौकिकोऽसौ पदार्थः । तेन तु कथमपूर्वं साध्यत इत्येतन्न विज्ञायते । इह तु यागेनापूर्वं साधयेदित्येतावदेवोक्तम् । कथं साधयेदितीतिकर्तव्यता नोक्ता ।

से कालान्तर में फल होता है—चोदना पुनरारम्भः (=अपूर्व है जिस कारण स्वर्गादि फल के यागरूप साधन का उपदेश=विधान किया है) इस सूत्र में । इस प्रकार इस सब के होने पर सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चस्कामः में 'सौर्ययाग से अपूर्व को उत्पन्न करके ब्रह्मवर्चः रूपी फल को सिद्ध करे ब्रह्मवर्चस् की कामनावाला' ऐसा अभिप्राय जाना जाता है ।

(आक्षेप) जहां याग तृतीया विभक्ति से युक्त है वहां [याग का] गुणभाव स्वीकार करना युक्त है । जैसे—ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत (= ज्योतिष्टोम से स्वर्ग की कामनावाला यजन करे)। यहां तृतीया के न होने पर कैसे तृतीया का अर्थ जाना जाता है । (समाधान) यहां तृतीयानिर्दिष्ट यजि (याग) से क्या कार्य है ? जब कि कर्मों का फल के प्रति गुणभाव स्वभावसिद्ध है अर्थात् स्वाभाविक है । जहां पर भी यह तृतीया श्रुत है वहां भी तृतीया अकिञ्चित्कर है (अर्थात् उस से कुछ विशेष नहीं जाना जाता है) अर्थ के ज्ञात होने से । तथा जहां भी द्वितीयाश्रुति है, जैसे—अग्निहोत्रं जुहुयात् वहां भी विभक्ति का व्यत्यय जानना चाहिये । अथवा ईप्सिततमत्व की अविवक्षा, अथवा [द्वितीया] चाहे अनर्थक होवे, परन्तु किसी भी तरह कर्म के प्रति गुणभाव नहीं छोड़ा जा सकता है । इससे याग से अपूर्व का साधन यहां कहा जाता है । वहां याग जाना जाता है । लौकिक यह पदार्थ है । उस से कैसे अपूर्व सिद्ध किया जाता है, यह नहीं जाना जाता है । यहां (= सौर्ययाग में) तो याग से अपूर्व सिद्ध करे, इतना ही कहा है ।

१. मी० २।१।५।।
२. द्र०—स्वर्गकामो ज्योतिष्टोमेन यजेत । आप० श्रौत १०।२।१।।
३. स्वाभाविकः' पाठान्तरम् ।
४. द्र०—अग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकामः । मै० आर० ६।३।।
५. 'ईप्सितत्वस्य' इति पाठान्तरम् ।
६. 'ननु' इति पाठान्तरम् ।

येषां चार्थानां ज्ञायत एवेतिकर्तव्यता, तेषां कर्तव्यत्वमात्रमुपदिश्यते। यथा—ओदनं पचेदिति। येषां तु न ज्ञायते ते सहेतिकर्तव्यतयैवोपदिश्यन्ते। यथा—दर्शपूर्णमासौ। एवं चेन्नूनं ज्ञायते यागेनापूर्वनिर्वृत्ताविति कर्तव्यता 'यस्मान्नोक्ता[1] तस्मान्नूनमसावस्तीति। आह। यद्यस्ति लोके ततो ज्ञायेतैव। अथ नास्त्येव, कथं शक्या ज्ञातुमिति? उच्यते। बाढमस्ति, लौकिकी वैदिकी च। लौकिकी तावत् पार्वणस्थालीपाकादिषु, वैदिकी दर्शपूर्णमासादिषु। यदि तत्पूर्वा एताश्चोदनास्तदपेक्षाः, सौर्ययागेनापूर्वं साधयेत्, यथाज्ञातयेतिकर्तव्यतयेति, ततो युक्त इतिकर्तव्यताया अविधिः। न च विधीयते। अत इतिकर्तव्यताया अविधेर्यजतेः पूर्ववत्त्वं, विहितेतिकर्तव्यताकत्वमिति।

कैसे सिद्ध करे यह इतिकर्तव्यता (=इस इस प्रकार करके) नहीं कही है। जिन अर्थों की इतिकर्तव्यता ज्ञात ही होती है उन की कर्तव्यता मात्र कही जाती है। जैसे—ओदनं पचेत् (=ओदन पकावे)। और जिन की [इतिकर्तव्यता] नहीं जानी जाती है वे इतिकर्तव्यता के साथ उपदिष्ट होते हैं। जैसे—दर्शपूर्णमास। यदि ऐसा है तो निश्चय ही जाना जाता है 'याग से अपूर्व की सिद्धि में इतिकर्तव्यता जिस कारण नहीं कही इस से निश्चय ही वह है। (आक्षेप) यदि लोक में [इतिकर्तव्यता] होवे तो अवश्य जानी जाये। यदि नहीं है तो उसे कैसे जाना जा सकता है? (समाधान) अवश्य है [इतिकर्तव्यता] लौकिकी और वैदिकी। लौकिकी पार्वणस्थालीपाकादि में है और वैदिकी दर्शपूर्णमास आदि में। यदि तत्पूर्वा ये चोदनाएं हैं तो उनकी अपेक्षा होती हैं। सौर्ययाग से अपूर्व को सिद्ध करे यथाज्ञात वैदिक इतिकर्तव्यता से। ऐसा होने पर इतिकर्तव्यता की विधि न होना युक्त है। इससे इतिकर्तव्यता की विधि न होने से यजि का पूर्ववत्त्व है अर्थात् विहित इतिकर्तव्यतात्व।

**विवरण**—विभक्तिव्यत्ययो वा—तृतीया च होश्छन्दसि (अष्टा० २।३।३) से पाणिनि ने द्वितीया तृतीया दोनों विभक्तियों का विधान किया है। इस सूत्र का महाभाष्य भी द्रष्टव्य है। उसके अनुसार अग्निहोत्रं जुहोति में अग्निहोत्र शब्द तदीय हवि में प्रयुक्त है और 'जुहोति' प्रक्षेपण में—हवि को अग्नि में डालता है। यवाग्वा अग्निहोत्रं जुहोति में अग्निहोत्र शब्द अग्नि में वर्तमान है और जुहोति प्रीणन=तृप्ति अर्थ में—यवागू से अग्निहोत्र को तृप्त करता है। येषां चार्थानां ज्ञायते एवेतिकर्तव्यता—लोक में ओदनं पचति कहते हैं। पाक क्रिया की इतिकर्तव्यता लोक में विदित होने से वहां इतिकर्तव्यता का कथन नहीं किया जाता है। यथा दर्शपूर्णमासौ—दर्शपूर्णमास यागों की इतिकर्तव्यता लोक से विदित न होने से वेद में इनकी पूरी इतिकर्तव्यता कही है। पार्वणस्थालीपाकादिषु—गृह्यसूत्रों में आवसथ्य अग्नि (=गृह्याग्नि) में क्रियमाण दर्शपूर्णमास में स्थालीपाक के श्रपण का निर्देश है। यथा—पक्षादिषु स्थालीपाकं श्रपयित्वा दर्शपूर्ण-

१. 'यस्मादुक्ता' इति काशीमुद्रिते पाठः।

अथ य आहुः, यजेत—यागं कुर्यादिति। जुहुयात्—होमं कुर्यादिति। तेषां किं नैव धर्माकाङ्क्षा भवति। भवतीति ब्रूमः। यद्यपि प्रज्ञातेतिकर्तव्यताको यजिर्द्रव्यं देवतां प्रत्युत्सृज्यत इति। तथाऽपि यदा फलार्थः क्रियते तदा धर्मानाकाङ्क्षति। न ह्यधर्मकात् फलं भवति। कथं ज्ञायते ? यो ह्यमेध्यं द्रव्यमुच्छिष्टः, शयानो वा, प्रौढपादो, वामेन हस्तेन वा, पादेन वा यथाकथंचिद् देवताया उत्सृजति, तस्य फलं न भवतीति शिष्टाः स्मरन्ति। यस्तु मेध्यं द्रव्यं, शुचौ देशे, प्रयतः, प्राङ्मुखो, दक्षिणेन हस्तेन, समाहितमनाः, मन्त्रवन्नियमवच्च देवताया उत्सृजति, तस्य फलं भवतीति स्मरन्ति। तस्माद् यावान्यजतिः फलायाऽऽम्नायते स सर्वो धर्माना-काङ्क्षति। अतस्तेषामप्यस्ति धर्माकाङ्क्षा, सत्यामाकाङ्क्षायां संनिहितैर्धर्मैर-विप्रतिषिद्धः सम्बन्धः प्रकृतौ। विकृतौ त्वानुमानिकैः ॥१॥

———

[सौर्यचर्यादौ वैदिक्या एवेतिकर्तव्यताया अतिदेशाधिकरणम् ॥२॥]

अधुनैवं चिन्त्यते। किमनियमो लौकिकी वैदिकी वेतिकर्तव्यता, उत

---

मासदेवताभ्यो हुत्वा ---- (पारस्कर, कात्यायन गृह्य १।१२।)। यह पाक लौकिक है अर्थात् इसमें लौकिक पाक की इतिकर्तव्यता होती है। श्रौतकर्मों की अपेक्षा से गृह्य कर्म स्मार्त कर्म कहाते हैं। ये आवसथ्य अग्नि में किये जाते हैं।

व्याख्या—(आक्षेप) जो यह कहते हैं—यजेत—याग करे, जुहुयात्—होम करे। उनको धर्मों की आकाङ्क्षा नहीं होती। (समाधान) होती है ऐसा हम कहते हैं। यद्यपि ज्ञात हैं इतिकर्तव्यता जिसकी ऐसी यजि द्रव्य को देवता के प्रति छोड़ता है। तथापि जब फल के लिये [याग] किया जाता है तब धर्मों की आकाङ्क्षा करता है। धर्मरहित से फल नहीं होता। कैसे जाना जाता है ? जो अमेध्य (=अपवित्र) द्रव्य, उच्छिष्ट अथवा सोते हुए प्रौढ़ पाद अथवा बायें हाथ से अथवा पैर से जैसे तैसे देवता के लिये त्याग करता है, उस का फल नहीं होता है, ऐसा शिष्ट लोग स्मरण करते हैं। और जो मेध्य (=शुद्ध) द्रव्य, शुद्ध स्थान में, प्रयत, प्राङ्मुख होकर, दाहिने हाथ से, समाहित मन से, मन्त्र से युक्त और नियम के अनुकूल देवता के लिये त्याग करता है, उसका फल होता है, ऐसा [शिष्ट जन] स्मरण करते हैं। इसलिये जितनी 'यजति' फल के लिये पढ़ी गई हैं वे सब धर्मों की आकाङ्क्षा करती हैं। इस लिये उनकी भी धर्म के प्रति आकाङ्क्षा है और आकाङ्क्षा होने पर समीपस्थ धर्मों से अविरुद्ध संबन्ध प्रकृति में होता है। विकृतियों में आनुमानिक धर्मों के साथ [संबन्ध होता है] ॥१॥

———

व्याख्या—अब इस प्रकार विचार करते हैं—क्या अनियम है लौकिकी अथवा वैदिकी

लौकिक्येव, आहोस्विद् वैदिक्येवेति । अत्र विशेषाभावादनियमे प्राप्ते उच्यते—

**स लौकिकः स्याद् दृष्टप्रवृत्तित्वात् ॥२॥ (पू०)**

स लौकिकः स्यात् । स खलु कर्तव्यतोपायो लौकिकः स्यात् । कुतः ? दृष्टप्रवृत्तित्वात् । दृष्टा ह्यस्य तत्र तत्र प्रवृत्तिः । यथा—पार्वणस्थालीपाके[1], अष्टकाचरौ[2], आग्रहायणे[3] कर्मणि, इत्येवं यत्र यत्र यागेनापूर्वं साध्यते, तत्र तत्रास्य प्रवृत्तिर्दृष्टा । अतोऽन्वयाद् विज्ञायते यागस्यापूर्वं साधयतोऽयमभ्युपाय[4] इति । अयं चापि यागः । तस्मादस्यापि स एवाभ्युपायः ॥२॥

आह—किमेष एवोत्सर्गः, सर्वत्र लौकिकीतिकर्तव्यतेति । एवं खलु

---

इतिकर्तव्यता होवे अथवा लौकिकी ही, आहोस्वित् वैदिकी ही । इस में विशेष के अभाव से अनियम प्राप्त होने पर कहते हैं—

**स लौकिकः स्याद् दृष्टप्रवृत्तित्वात् ॥३॥**

सूत्रार्थः—(सः) वह इतिकर्तव्यता रूप उपाय (लौकिकः) लौकिक=लोक में विज्ञात (स्यात्) होवे (दृष्टप्रवृत्तित्वात्) उसके दृष्ट प्रवृत्ति वाला होने से । अर्थात् लौकिक उपाय की प्रवृत्ति दृष्ट है, विज्ञात है ।

व्याख्या—वह लौकिक होवे । वह इतिकर्तव्यता रूप उपाय लौकिक होवे । किस हेतु से ? दृष्ट प्रवृत्तिवाला होने से । इस [लौकिक उपाय की] प्रवृत्ति बहुत्र देखी हुई है । जैसे—पार्वण स्थालीपाक में, अष्टकाविषयक चरु में, आग्रहायण कर्म में । इस प्रकार जहां-जहां याग से अपूर्व सिद्ध किया जाता है, वहां-वहां इस की (=लौकिकी इतिकर्तव्यता की) प्रवृत्ति देखी गई है । इस से अन्वय से जाना जाता है कि याग से अपूर्व की सिद्धि करते हुए यह उपाय है । यह (=सौर्य) भी याग है । इससे इसका भी वही उपाय है ॥२॥

विवरण—पार्वणस्थालीपाके—गृह्यसूत्रों के अनुसार प्रतिपर्व पूर्णिमा और अमावास्या को स्थालीपाक पका कर आहुति देनी है । स्थाली बटलोई या पतीले में पकाया गया ओदन स्थालीपाक कहाता है । अष्टकाचरौ—अष्टका कर्म में साक्षात् 'चरु' शब्द का प्रयोग हमें नहीं मिला । गृह्यसूत्रों में दूध में स्थालीपाक का विधान है। आग्रहायण कर्म में भी स्थालीपाक का ही निर्देश मिलता है ॥२॥

व्याख्या—(आक्षेप) क्या वही उत्सर्ग है कि सर्वत्र लौकिक इतिकर्तव्यता होवे ।

---

१. पार० गृह्य १।१२।।

२. आग्रहायणकर्मणि पयसि स्थालीपाक उक्तः । मानवगृह्य २।८।१॥

३. 'आग्रयणीये' पाठान्तरम् । आग्रहायणी कर्म, पार० गृह्य ३।२॥

४. 'अयमुपायः' इति पाठान्तरम् ।

प्राप्तम् । एवं प्राप्ते ब्रूमः—

वचनात् तु ततोऽन्यत्वम् ॥३॥

वचनात् तु ततोऽन्यत्वमिति । यत्र प्रत्यक्षं वचनं वैदिक्यास्तत्र न लौकिकी स्यात् । वचनसामर्थ्याद् वैदिक्येव स्यात् । यथा—उपसत्सु, गृहमेधीये च ॥३॥

लिङ्गेन वा नियम्येत लिङ्गस्य तद्गुणत्वात् ॥४॥ (सि०)

लिङ्गेन वा इतिकर्तव्यता नियम्येत । कतरा ? यस्या लिङ्गम् । वैदिक्याश्च लिङ्गम् । तस्माद् वैदिकी । किं पुनर्लिङ्गम् ? सौर्ये तावच्चरौ श्रूयते- प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोति[1] इति । तथा ऐन्द्राबार्हस्पत्ये—अर्धं बर्हिषो लुनाति, अर्धं

---

(समाधान) ऐसा ही प्राप्त है । ऐसा प्राप्त होने पर कहते हैं—

वचनात् तु ततोऽन्यत्वम् ॥३॥

सूत्रार्थः—(वचनात्) वचन सामर्थ्य से (तु) तो (ततः) लौकिकी इतिकर्तव्यता से (अन्यत्वम्) अन्यत्व होवे अर्थात् वैदिकी इतिकर्तव्यता होवे । [वचन भाष्यव्याख्या में देखें ।]

व्याख्या—वचन सामर्थ्य से तो उस से अन्यत्व होवे । जहां प्रत्यक्ष वचन है वहां वैदिकी इतिकर्तव्यता होवे लौकिकी न होवे । वचनसामर्थ्य से वैदिकी ही होवे । जैसे—उपसदों में, गृहमेधीय में ॥३॥

विवरण—उपसदों में जहां वैदिकी इतिकर्तव्यता प्रत्यक्ष विहित है । यथा—त्रिस्तनं प्रथमायां दोहयति, एकापचयेनोत्तरयोः (कात्या० श्रौत ८।३।१-२) अर्थात् प्रथम उपसद् में गौ के तीन स्तन दोहे, द्वितीय और तृतीय में क्रमशः दो स्तन और एक स्तन । गृहमेधीया इष्टि में आज्यभागौ यजति (मै० सं० १।१।१५) इस निर्देश से वैदिक इतिकर्तव्यतारूप आज्यभाग होते हैं ॥३॥

लिङ्गेन वा नियम्येत लिङ्गस्य तद्गुणत्वात् ॥४॥

सूत्रार्थः—(वा) वा शब्द पूर्व उक्त पक्षों की निवृत्ति के लिये है ।(लिङ्गेन) लिङ्ग से इतिकर्तव्यता नियमित होवे । (लिङ्गस्य) लिङ्ग के(तद्गुणत्वात्) उस इतिकर्तव्यता के पूर्ववत्व के प्रति गुणत्व अङ्गत्व होने से । [लिङ्गवचन भाष्यव्याख्या में देखें ।]

व्याख्या—अथवा लिङ्ग से इतिकर्तव्यता नियमित होवे । कौनसी इतिकर्तव्यता ? जिस का लिङ्ग है । लिंग वैदिकी इतिकर्तव्यता का है । इस से वैदिकी[इतिकर्तव्यता नियमित होवे]। लिङ्ग पुनः क्या है ? सौर्य चरु में श्रुत है—प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोति (=प्रति प्रयाज कृष्णल का होम करता है) । तथा ऐन्द्रबार्हस्पत्य कर्म में अर्धं बर्हिषो लुनाति, अर्धं

---

१. तै० सं० २।३।२।३॥

न, स्वयं दितमर्धं वेद्याः' करोत्यर्धं न' इति। तथा पितृयज्ञे—न होतारं वृणीते, नाऽऽर्षेयम्' इति। एतैर्लिङ्गैर्ज्ञायते वैदिकीतिकर्तव्यतेति। कथम्? लिङ्गस्य तद्गुणत्वात्। एते हि प्रयाजादयो वैदिकस्यापूर्वस्य गुणाः। यदि च तदीयेतिकर्तव्यता प्रवर्तिता, तत एतेषु कर्मस्वेते सन्ति। तत्रैतानि वचनान्युपपद्यन्ते, प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोतीत्येवमादीनि। तस्माद् वैदिकीतिकर्तव्यता नियम्येत ॥४॥

अपि वाऽन्यायपूर्वत्वाद् यत्र नित्यानुवादवचनानि स्युः ॥५॥(पू०)

---

न, स्वयं दितमर्धं वेद्याः करोति, अर्धं न (=बर्हि का आधा काटता है, आधा नहीं काटता, जो आधी स्वयं कटी हुई है, आधी वेदि बनाता है आधी नहीं बनाता)। तथा पिण्डपितृयज्ञ में —न होतारं वृणीते, नार्षेयम् (=होता का वरण नहीं करता न आर्षेय का)। इन लिङ्गों से ज्ञात होता है कि वैदिकी इतिकर्तव्यता है। कैसे? लिङ्ग के उस गुणवाला होने से। ये प्रयाजादि वैदिक अपूर्व के गुण (=अङ्ग) हैं और यदि उन की इतिकर्तव्यता प्रवर्तित होवे तो इन कर्मों में ये [प्रयाजादि] होते हैं। उस अवस्था में ये वचन उपपन्न होते हैं—प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोति इत्यादि। इस से वैदिक इतिकर्तव्यता नियमित होवे।

विवरण-सौर्यं तावच्चरौ-ब्रह्मवर्चस्कामवाले के लिये सौर्य चरु का विधान है (द्र०—तै० सं० २।३।२।३)। इसी में प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोति वचन है। कृष्णल गुञ्जा (रत्ती) का वाचक है। उस परिमाण के सुवर्ण से बने गुञ्जा का होम इष्ट है (विशेष द्र०—मी० २।२।३ भाग २, पृष्ठ ४५४)। ऐन्द्राबार्हस्पत्ये—यह कर्म और आगे उद्धृत अर्धं बर्हिषो लुनाति हमें उपलब्ध नहीं हुआ। राजसूयप्रकरण में मानव श्रौत ९।१।२।५ में मैत्रा बार्हस्पत्य हवि का विधान है। आप० श्रौत १८।११।८ में भी मैत्रा बार्हस्पत्या दीक्षणीया का निर्देश है। इसी प्रकार काठक सं० १५।५ तथा मै० सं० २।६।६ में मैत्राबार्हस्पत्य हवि का ही विधान है। इन सब में यहीं आगे पीछे भाष्य में उद्धृत वाक्य से मिलता जुलता पाठ उपलब्ध होता है। अर्धं वेद्याः करोति—यहां मुद्रित में वेद्यां अपपाठ है, यह आपस्तम्बादि श्रौत के निर्दिष्ट तुलनात्मक पाठों से स्पष्ट है ॥४॥

अपि वाऽन्यायपूर्वत्वाद् यत्र नित्यानुवादवचनानि स्युः ॥५॥

---

१. 'वेद्याम्' इति मुद्रितः पाठो भ्रष्टः।

२. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—अर्धं वेद्याः कुर्वन्त्यर्धं स्वयंकृतमर्धं बर्हिषो दान्त्यर्धं स्वयंदिनमर्धमिध्मस्य कुर्वन्त्यर्धं स्वयंकृतम्। काठक सं० १५।५॥ अथैकेषाम्— अर्धं वेद्याः कुर्वन्ति। अर्धं स्वयंकृतम्। अर्धं बर्हिर्दाति। अर्धं स्वयंदिनमुपसंनह्यति। आप० श्रौत १८।११।१०॥ अर्धं बर्हिषो लुनात्यर्धं स्वयंलूनमर्धमिध्मस्य करोत्यर्धं स्वयंकृतमर्धं वेद्याः करोत्यर्धं स्वयंकृतम्। मानव श्रौत ९।१।२।६॥

३. द्र०—नार्षेयं वृणीते न होतारम्। तै० ब्रा० १।६।९।१॥

अपि वा नैवं स्यात्, वैदिकीतिकर्तव्यतेति । यत्कारणम् । एतैर्लिङ्गैर्न शक्यते वैदिकी नियन्तुम् । कुतः ? अन्यायपूर्वत्वात् । न्यायपूर्वकं हि वचनं तत् साधकं भवति । न चैतानि न्यायपूर्वाणि । न हि वैदिक्याः प्रवृत्तिर्युक्ता । निबद्धा हि सा प्रकरणादिभिः कारणैर्दर्शपूर्णमासादिषु । कथं तर्ह्येतानि लिङ्गानि ? उच्यते । यत्र नित्यानुवादवचनानि स्युः । इह तावत्, अर्धं बर्हिषो लुनाति, अर्धं नेति, यत्र बर्हिस्तत्रैव भविष्यति । यत्कारणम् । सतो बर्हिष एतद् उच्यते । न चेहास्ति बर्हिः । न होतारं वृणीते, नाऽऽर्षेयमिति नित्यानुवादो भविष्यति । ननु नित्यानुवादः सन्ननर्थको भवति । किं क्रियतां, यस्यार्थो नास्ति । प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोतीति वचनं प्रयाजानां भविष्यति । कथं पुनरत्र प्रयाजाश्च कृष्णलहोमश्च[1] युगपच्छक्या वक्तुम् ? भिद्यते हि तथा वाक्यम् । एवं तर्हि न प्रयाजान् वक्ष्यति, प्रयाजे कृष्णलहोमं विधास्यति । न चासत्सु प्रयाजेषु कृष्णलहोमः शक्यते कर्तुमित्यर्थात् प्रायाजान् करिष्यति । तस्मान्न लिंगेन वैदिक्या नियमः । यथोक्तेन न्यायेन लौकिक्येवेतिकर्तव्यतेति ॥५॥

---

सूत्रार्थः—(अपि वा) 'अपि वा' शब्द पूर्व उक्त वैदिकी इतिकर्तव्यता के प्रतिषेध के लिये हैं (अन्यायपूर्वत्वात्) न्यायपूर्वत्व न होने से । (यत्र) जहां प्रयाज कहे हैं वहां कृष्णलविधि होवे । न होतारं वृणीते आदि(नित्यानुवादवचनानि) नित्यानुवाद वचन (स्युः) होवें ।

व्याख्या— अथवा ऐसा नहीं होवे—वैदिकी इतिकर्तव्यता है । जो कारण है इन लिङ्गों से वैदिकी इतिकर्तव्यता नियन्त्रित नहीं की जा सकती । किस हेतु से ? अन्यायपूर्वत्व होने से । न्यायपूर्वक जो वचन वह साधक होता है । ये न्यायपूर्व नहीं हैं । वैदिकी इतिकर्तव्यता की प्रवृत्ति युक्त नहीं है । वह प्रकरणादि कारणों से दर्शपूर्णमासादि में निबद्ध है । (आक्षेप) तो ये लिङ्ग कैसे हैं ? (समाधान) जहां हैं वहां नित्यानुवाद कथन होवें । यहां 'अर्धं बर्हिषो लुनाति अर्धं न' वचन जहां बर्हि है वहीं यह होगा । जो कारण है बर्हि के होने पर यह (अर्धं लुनाति अर्धं न) कहा जाता है । यहां बर्हि नहीं है । न होतारं वृणीते नार्षेयम् यह नित्यानुवाद होगा । (आक्षेप) नित्यानुवाद होता हुआ अनर्थक होता है । (समाधान) क्या करें जिसका अर्थ नहीं है [वह अनर्थक होवे] । प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोति यह वचन प्रयाजों का होगा । (आक्षेप) यहां प्रयाज और कृष्णल होम दोनों एक साथ कैसे कहे जा सकते हैं ? ऐसा होने पर (=दो अर्थों के कहने पर) वाक्यभेद होगा । (समाधान) अच्छा तो प्रयाजों को नहीं कहेगा । प्रयाज में कृष्णल होम का विधान करेगा । प्रयाजों के न होने पर कृष्णल होम किया नहीं जा सकता है, इससे अर्थापत्ति से प्रयाजों का विधान करेगा । इससे लिङ्ग से वैदिक इतिकर्तव्यता का नियमन नहीं हो सकता । यथोक्त न्याय से लौकिक इतिकर्तव्यता होगी ॥५॥

---

१. 'कृष्णलहोमश्च शक्यो वक्तुं' पाठान्तरम् ।

तत्राऽऽह[1]। अथ कस्मान्नौभे अपीतिकर्तव्यते सह प्रवर्तेते इति ? किमेवं भविष्यति? एवं तुल्यापेक्षा कर्मणामन्यतरतो न बाधिता भवति । उच्यते –

**मिथो विप्रतिषेधाच्च गुणानां यथार्थकल्पना स्यात् ॥६॥ (पू०)**

सह प्रवृत्तावेकया चेत्कर्म निरपेक्षं कृतं, द्वितीयस्याः प्रवृत्तिर्विप्रतिषिद्धा । अतो मिथः प्रवृत्तेर्विप्रतिषेधाद् यथार्थकल्पना स्यात् । एकस्याः प्रवृत्तिः स्यादित्यर्थः । कथमेकस्याः प्रवृत्तेर्धर्माणां यथार्थकल्पना भवति । ये धर्मा येषु कार्येषु प्रकृतावुत्पन्नास्त इहापि तेष्वेव भवन्ति । इतरथा द्वितीयस्या धर्मा अयथार्था भवेयुः पूर्वधर्मैः । तेषां कार्याणां निर्वर्तितत्वात् । एवमेकस्याः प्रवृत्तेर्यथार्थकल्पना भवति । अतो यथार्थकल्पना स्यादित्यनेनैकस्याः प्रवृत्तिरित्युक्तं भवेत् । एकस्याः प्रवृत्तौ यथोक्तेन न्यायेन लौकिक्याः प्रवृत्तिरिति ॥६॥

**भागित्वात् तु नियम्येत गुणानामभिधानत्वात् सम्बन्धादभिधानवद् यथा धेनुः किशोरेण ॥७॥ (उ०)**

---

**व्याख्या—उक्त विषय में कहते हैं—क्यों नहीं दोनों ही इतिकर्तव्यताएं साथ साथ प्रवृत्त होवें ? ऐसा होने से क्या होगा ? इस प्रकार कर्मों की तुल्यापेक्षा (=बराबरी) अन्यतर से बाधित नहीं होती है अर्थात् दोनों लौकिक और वैदिक कर्म बराबर होंगे । इस विषय में कहते हैं—**

**मिथो विप्रतिषेधाच्च गुणानां यथार्थकल्पना स्यात् ॥६॥**

**सूत्रार्थः—(मिथः) परस्पर (विप्रतिषेधात्) विरोध से (च) भी (गुणानाम्) अङ्गों की (यथार्थकल्पना) उचित कल्पना अर्थात् लौकिक इतिकर्तव्यता की कल्पना (स्यात्) होवे ।**

**व्याख्या—[दोनों इतिकर्तव्यताओं की] सह प्रवृत्ति होने पर यदि एक से कर्म निरपेक्ष होता है तो दूसरी की प्रवृत्ति विप्रतिषिद्ध होवे । अतः दोनों की सह प्रवृत्ति के विप्रतिषेध (=विरोध) होने से यथार्थ कल्पना होवे । अर्थात् एक की प्रवृत्ति होवे । (आक्षेप) एक की प्रवृत्ति से धर्मों की यथार्थ कल्पना कैसे होती है ? (समाधान) जो धर्म जिन कार्यों में प्रकृति में उत्पन्न हुए हैं वे यहां भी उन्हीं में होते हैं । अन्यथा दूसरी के धर्म पूर्वधर्मों के साथ अयथार्थ होवें, उन कार्यों के निर्वर्तित (=सम्पन्न) हो जाने से । इस प्रकार एक की प्रवृत्ति होने से यथार्थ कल्पना होती है । इसलिये यथार्थ कल्पना होवे, इससे एक [इतिकर्तव्यता] की प्रवृत्ति होती है यह कहा जाता है । एक की प्रवृत्ति होने पर यथोक्त न्याय से लौकिकी प्रवृत्ति होती है ॥६॥**

**भागित्वात् तु नियम्येत गुणानामभिधानत्वात् सम्बन्धादभिधानवद् यथा धेनुः किशोरेण ॥७॥**

---

१. 'अत्राऽऽह' पाठान्तरम् ।

तु शब्दः पक्षनिवृत्तौ । न त्वेवं स्यात् । लौकिकीतिकर्तव्यतेति । किं तर्हि ? वैदिकी नियम्येत । कुतः ? भागित्वात् । वैदिक्यपि भागिनी प्रवृत्तेः । साऽपि ह्यपूर्वस्येतिकर्तव्यता । समाने च भागित्व उभयोर्वैदिक्येव स्यात् । गुणानामभिधानत्वात् । गुणा एते प्रयाजादयः सौर्यादिषु दृश्यमाना अभिधायका भवन्त्येतस्यार्थस्य । यथा वैदिक्यत्रेतिकर्तव्येतेति बोधका भवन्तीत्यर्थः ।

कस्मात् ? सम्बन्धात् । एते हि तयेतिकर्तव्यतया सम्बद्धाः । अतः साहचर्यात्तां गमयन्ति । अभिधानवत् । यथा कौण्डपायिनामयने, अग्निहोत्रमित्यभिधानं कर्मणो वाचकम्[1] । तत्, कर्मसहचरितान् धर्मानानयति । तेष्वसत्स्वेतदभिधानमिह न युज्यत इति तेषां धर्माणां तत्र भावो विज्ञायते । एवमिहापि प्रयाजादीनां दर्शनमसत्यां वैदिक्यां न युज्यत इति तस्या अपीह भावो विज्ञास्यते । नन्वसति न्याये

---

सूत्रार्थः—(तु) 'तु' शब्द पूर्वपक्ष की निवृत्ति के लिये है अर्थात् लौकिक इतिकर्तव्यता नहीं है । (भागित्वात्) वैदिकी इतिकर्तव्यता के भागिनी होने से, अर्थात् वह भी अपूर्व की उत्पादिका है । (गुणानाम्) सौर्यादि में प्रयाजादि अङ्गों के (अभिधानत्वात्) अभिधायक होने से, (सम्बन्धात्) प्रयाजादि के वैदिकी इतिकर्तव्यता के साथ सम्बद्ध होने से । (यथा) जैसे (किशोरेण) अश्व के वत्स के वाचक किशोर शब्द के साथ सम्बद्ध होने से (धेनुः) घोड़ी का ग्रहण होता है । कृष्णकिशोरा धेनुः=काले अश्व वत्स से युक्त घोड़ी ।

व्याख्या—'तु' शब्द पूर्वपक्ष की निवृत्ति के लिये है । ऐसा नहीं होवे कि लौकिकी इतिकर्तव्यता नियमित होवे । तो क्या जाना जाता है ? वैदिकी ही नियमित होवे । किस हेतु से ? भागी होने से । वैदिकी प्रवृत्ति भी भागिनी है । वह भी अपूर्व की इतिकर्तव्यता है । [लौकिकी वैदिकी के] समान रूप से भागिनी होने पर दोनों में वैदिकी ही होवे । गुणों के अभिधानत्व से । ये प्रयाजादि गुण सौर्यादि में दिखाई पड़ते हुए वैदिकी इतिकर्तव्या के अभिधायक होते हैं । जिस प्रकार वैदिकी इतिकर्तव्यता होवे उसके बोधक होते हैं यह तात्पर्य है ।

क्या कारण है ? सम्बन्ध से । ये [प्रयाजादि] तादृश इतिकर्तव्यता से सम्बद्ध हैं । अतः साहचर्य से उस [इतिकर्तव्यता] का बोध कराते हैं । अभिधान से । जैसे कौण्डपायिनामयन में अग्निहोत्र इत्यादि अभिधान कर्म के वाचक हैं । वह कर्म सहचरित धर्मों को प्राप्त कराते हैं । उन [धर्मों] के न होने पर यहां अभिधान युक्त नहीं होता इससे उनके धर्मों की सत्ता जानी जाती है । इसी प्रकार यहां [सौर्यादि में] भी प्रयाजादि का दर्शन वैदिकी इतिकर्तव्यता के न होने पर उपपन्न नहीं होता इससे उस [वैदिकी इतिकर्तव्यता] का भाव (=विद्यमानता) भी जाना जाता है । (आक्षेप) न्याय न होने पर लिङ्ग [किसी के निर्णय का] कारण नहीं

---

1. द्र०—मी० भाष्य अ० २, पा० ३, अधि० ११ (सूत्र २४) ।

तमेव दर्शयति– **स्त्रीगौः सोमक्रयणी व्यावृत्ता ह्येषां स्पर्धिता**[1] इति। तस्मात् पूर्वस्योत्तरेषु धर्माः ॥१९॥

———

## [फलादीनामनतिदेशाधिकरणम् ॥१३॥]

इह फलनियमकर्तृसमुदाया उदाहरणम्। फलं स्वर्गः, नियमो यावज्जीविकोऽभ्यासः, कर्त्ता स्वर्गकामः, समुदायो दर्शपूर्णमासाविति। तत्र चिन्त्यते—किं फलनियमकर्तृसमुदायानां सौर्यादिषु प्रवृत्तिः, नेति? किं प्राप्तम्? **इष्टिषु दर्शपूर्णमासयोः प्रवृत्तिः**, इत्यनेन न्यायेन प्रवृत्तिरिति प्राप्तम्। तथा प्राप्त उच्यते—

---

स्त्रीगौः सोमक्रयणी व्यावृत्ता ह्येषां स्पर्धिता (=स्त्री अपत्य वाली गौ सोमक्रयणी होती है, उनकी स्पर्धिता निवृत्त हो गई है)। इससे पूर्व के धर्म उत्तरों में होते हैं ॥१९॥

विवरण- यावदस्य साहस्रस्य—ताण्ड्य ब्रा० १६।८।६ में पाठ है-यावद् वै सहस्रं गाव उत्तराधरा इत्याहुस्तावदस्मात् लोकात् स्वर्गो लोकः—इसका सायणाचार्य के अनुसार भाव है—सहस्रसंख्याक गायें उत्तराधर=अन्योन्य के ऊपर रूप से अवस्थित जितनी ऊंची होती उतना इस लोक से स्वर्गलोक है। इसकी सहस्र गायें दक्षिणा है। साण्डस्त्रिसंवत्सरः—ताण्ड्य ब्रा० ६।१३.९ मे त्रिवत्सः साण्डः सोमक्रयणः सेन्द्रत्वायं पाठ है। इसके भाष्य में सायणाचार्य ने लाट्या० श्रौतसूत्र ८।३।८-११ के अनुसार त्रिवत्सः के तीन अर्थ किये हैं—(१) तीसरे वर्ष की समाप्ति में कुछ शेष कालवाला त्रिवत्स कहाता है (२) जो बछड़ा तीन गायों का दूध पीता हो वह तीन का वत्स होने से त्रिवत्स कहाता है। (३) अथवा वत्सर पद के अन्त्य रेफ का लोप होने से तीन वर्ष का वत्स त्रिवत्स कहाता है। स्त्रीगौः स्त्र्यपत्या गौः स्त्रीगौः अर्थात् बछड़ीवाली गाय ॥१९॥

———

व्याख्या—यहां फल, नियम, कर्त्ता, और [आग्नेयादि] समुदाय उदाहरण हैं। फल स्वर्ग, नियम—यावज्जीवन [दर्शपूर्णमास का] अभ्यास, कर्त्ता—स्वर्गकाम और समुदाय—दर्शपूर्णमास [गत आग्नेयादि याग]। इनके विषय में विचार किया जाता है—क्या फल नियम कर्त्ता और समुदायों का सौर्यादि इष्टियों में प्रवृत्ति होती है या नहीं? क्या प्राप्त होता है? इष्टिषु दर्शपूर्णमासयोः प्रवृत्तिः (= इष्टियों में दर्शपूर्णमास के विध्यन्त की प्रवृत्ति होती है)। इस न्याय से प्रवृत्ति होती है यह प्राप्त होता है। ऐसा प्राप्त होने पर कहते हैं—

---

१. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—स्त्रीगौः सोमक्रयणी। आप० श्रौत २२।४।६॥

**कर्मणस्त्वप्रवृत्तित्वात् फलनियमकर्तृसमुदायस्यानन्वयस्तद्-**
**बन्धनत्वात् ॥२०॥ (उ०)**

फलनियमकर्तृसमुदायस्याप्रवृत्तिः । कुतः ? कर्मणोऽप्रवृत्तित्वात् । तद्-

---

विवरण—सौर्यादि इष्टियों की पूर्ति के लिये जैसे दर्शपूर्णमास के विध्यन्त को स्वीकार किया जाता है उसी प्रकार दर्शपूर्णमास से सम्बद्ध फल-स्वर्ग, नियम—यावज्जीवन दर्शपूर्णमास करते रहना, कर्त्ता—स्वर्ग की कामनावाला तथा आग्नेयादि यागों का समुदाय इन सबकी प्रवृत्ति होनी चाहिये । अर्थात् सौर्यादि याग के साथ फल-स्वर्ग, नियम—यावज्जीवन अभ्यास, कर्त्ता—स्वर्ग की कामना वाला तथा आग्नेयादि याग समुदाय की प्रवृत्ति भी होनी चाहिये । तात्पर्य यह है कि स्वर्ग की कामनावाला स्वर्गरूपी फल प्राप्ति के लिये आग्नेयादि याग समुदाय का सौर्यादि याग करनेवाला यावज्जीवन करता रहे ।

**कर्मणस्त्वप्रवृत्तित्वात् फलनियमकर्तृसमुदायस्यानन्वयस्तद्बन्धनत्वात् ॥२०॥**

सूत्रार्थः—सौर्ययागादि में (कर्मणः) दर्शपूर्णमास के प्रधान कर्म की आकाङ्क्षा न होने से (अप्रवृत्तित्वात्) दर्शपूर्णमास की प्रवृत्ति न होने से (फलनियमकर्तृसमुदायस्य) फल नियम कर्त्ता समुदाय का (तद्बन्धनत्वात्) प्रकृतियाग के साथ बन्धन होने से सौर्यादि याग में (अनन्वयः) अन्वय (=सम्बन्ध) नहीं होता है ।

विशेष—'तद्बन्धनत्वात्' के स्थान में 'तत्सम्बन्धात्' पाठान्तर है । अर्थ में भेद नहीं होता ।

सूत्रार्थ-स्पष्टीकरण—प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या इस नियम से जैसे दर्शपूर्णमास के विध्यन्तों का अतिदेश होता है, उसी प्रकार **दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत**—में उक्त स्वर्ग-रूपी फल, स्वर्ग की कामनावाला कर्त्ता तथा **यावज्जीवं दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेत** से यावज्जीवन करने का नियम तथा आग्नेयादि याग समुदाय इनका अतिदेश नहीं होता है । क्योंकि इनका सम्बन्ध दर्शपूर्णमास के साथ ही है । तथा **सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकामः** में सौर्य याग का फल—ब्रह्मवर्चस की प्राप्ति, कर्त्ता—ब्रह्मवर्चस की कामनावाला उक्त है अतः इस याग को इनकी आकाङ्क्षा ही नहीं है तथा यावज्जीवन कर्तव्य नियम भी क्रतु=दर्शपूर्णमास का धर्म नहीं है अपितु पुरुषधर्म है, यह द्वितीय अध्याय के चतुर्थ पाद के सूत्र १-७ में कह चुके हैं अतः नियम की प्राप्ति भी नहीं होगी । आग्नेयादि याग समुदाय भी दर्शपूर्णमास के साथ ही सम्बद्ध होने से समुदाय का भी अतिदेश नहीं होगा । वस्तुतः स्वर्गादि फल स्वर्ग कामनावाला कर्त्ता और आग्नेयादि याग समुदाय ये दर्शपूर्णमास के साथ से ही सम्बद्ध हैं । सौर्यादि यागों को तो केवल **कथं कर्तव्यम्** इस कथं भाव की आकाङ्क्षा होने से विध्यन्त की ही प्रवृत्ति होती है ।

व्याख्या—फलनियमकर्तृसमुदाय की प्रवृत्ति नहीं होती है । किस हेतु से ? कर्म के अप्रवृत्तित्व से अर्थात् प्रधान कर्म की आकांक्षा न होने से दार्शपौर्णमासिक फलादि की प्रवृत्ति

बन्धनत्वाच्च फलादीनाम् ।

कर्म तावन्न प्रवर्तते । किं कारणम् ? विध्यन्तेन धर्माः प्रवर्तन्ते । न च कर्म विध्यन्तविहितम् । विध्यादिविहितं तत् । तस्मान्न प्रवर्तते । तस्याप्रवृत्तित्वात् फल-नियमकर्तृसमुदायस्यानन्वयः । अप्रवृत्तिरित्यर्थः । कुतः ? तद्बन्धनत्वात् । फलं तावत्, **दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेत** इति दर्शपूर्णमाससंयुक्तं श्रुतम् । तद्यत्र दर्शपूर्णमासौ, तत्र भवितुमर्हति । न च सौर्यादिषु तौ स्तः । अतः स्वर्गस्यापि तत्राभावः । एवं नियमोऽपि कर्मबन्धनः । **यावज्जीवं दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेत**[1] इति । स दर्शपूर्णमासा-भावे कथं स्यात् । तथा कर्त्ता कर्मबन्धनः । **दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामः**[2] इति । सोऽपि कथं तयोरसतोः स्यात् । समुदायोऽप्याग्नेयादीनाम् । तानि सौर्यादिषु न सन्तीति तत्समुदायः कथं तत्र भवेत् । तस्मात् तेषामप्रवृत्तिः[3] ॥२०॥

**प्रवृत्तौ चापि तादर्थ्यात् ॥२१॥**

---

नहीं होती है । उस (=दर्शपूर्णमास) के साथ फलादि का बन्धन होने से भी ।

कर्म की प्रवृत्ति नहीं होती है । क्या कारण है ? विध्यन्तरूप से धर्म प्रवृत्त होते हैं । कर्म विध्यन्तरूप से विहित नहीं है, वह विध्यादि रूप से विहित है । इससे कर्म प्रवृत्त नहीं होता है । उसकी प्रवृत्ति न होने पर फल नियम कर्त्ता और समुदाय का अन्वय (सम्बन्ध) नहीं होता है अर्थात् प्रवृत्ति नहीं होती है । किस हेतु से ? उसके साथ बन्धन होने से । फल — दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेत से दर्शपूर्णमास संयुक्त श्रुत है । इसलिये जहां दर्शपूर्णमास हैं वहां उसे होना चाहिये । वे [दर्शपूर्णमास] सौर्यादि में नहीं हैं । इसलिये वहां (= सौर्यादि में) स्वर्ग का भी अभाव होता है । इसी प्रकार नियम भी कर्म से बन्धा है—यावज्जीवं दर्शपूर्ण-मासाभ्यां यजेत । वह दर्शपूर्णमास के अभाव में कैसे सम्भव होवे । तथा कर्त्ता भी कर्म से बन्धा है—दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामः । वह भी दोनों के अभाव में कैसे होवे । आग्नेयादि का समुदाय भी — वे सौर्यादि में नहीं हैं इससे आग्नेयादि का समुदाय वहां कैसे होवे । इससे उनकी वहां प्रवृत्ति नहीं होती है ॥२०॥

**प्रवृत्तौ चापि तादर्थ्यात् ॥२१॥**

**सूत्रार्थः** — (प्रवृत्तौ) फलादि की प्रवृत्ति होने पर (चापि) भी (तादर्थ्यात्) उनकी पुरुषादि के लिये होने से प्रवृत्ति निष्फल होगी ।

---

१. अनुपलब्धमूलम् । द्र०—आप० श्रौत ३।१४।१३॥

२. अनुपलब्धमूलम् । द्र०—आप० श्रौत ३।१४।८,६॥

३. 'तेषामेषामप्रवृत्तिः' पाठान्तरम् ।

अपि च धर्माणां प्रवृत्तिः कर्मार्था, कर्मण उपकर्तुम्। न च फलादीनि कर्मण उपकुर्वन्ति। फलं तावत् पुरुषस्योपकरोति, न कर्मणः। उक्तं हि—**फलं च पुरुषार्थत्वाद्**[1] इति। नियमोऽपि न कर्मधर्मः, कर्तृधर्मोऽसावित्युक्तम्—**कर्तुर्वा श्रुतिसंयोगाद्**[2] इति। तथा कर्त्ता स्वर्गकामो न कर्मार्थः। कर्म स्वर्गकामार्थम्। न हि स्वर्गकामः कर्मण उपदिश्यते, स्वर्गकामो यजेतेति। किं तर्हि? कर्म स्वर्गकामस्योपदिश्यते। स्वर्गकामो यजेत, नान्यत्कुर्यादिति। तथा, समुदायो न कर्मार्थः। फलार्थोऽसौ, दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेतेति। एवमेतेषां कर्मणोऽनुपकारकत्वात् प्रवृत्तिरनर्थिका स्यात्। तस्मान्न प्रवर्तेरन् ॥२१॥

## अश्रुतित्वाच्च ॥२२॥

अत्राऽऽह। यदि दर्शपूर्णमाससंयोगात् फलादीनामप्रवृत्तिः, प्रयाजादीनामपि

---

**विशेष**—सूत्र पाठ में 'च' और 'अपि' दोनों का पाठ मिलता है। 'च' का पाठ चिन्त्य है। सुबोधिनी वृत्ति में **प्रवृत्तावपि तादर्थ्यात्** पाठ ही है।

**व्याख्या**—और भी, धर्मों की प्रवृत्ति कर्म के लिये है, कर्म को उपकृत करने के लिये। फलादि कर्म का उपकार नहीं करते। फल पुरुष का उपकारक है, कर्म का नहीं। कहा है—फलं च पुरुषार्थत्वात् (=फल भी पुरुषार्थ होने से कर्म का उपकारक नहीं है)। नियम भी कर्म का धर्म नहीं है, वह कर्त्ता का धर्म है ऐसा कह चुके—कर्तुर्वा श्रुतिसंयोगात् (=श्रुति के संयोग से यावज्जीवन अभ्यास कर्त्ता का धर्म है)। तथा कर्त्ता स्वर्ग की कामना वाला है कर्मार्थ नहीं है। कर्म स्वर्गकामनावाले के लिये है। स्वर्गकाम कर्म के प्रति उपदिष्ट नहीं है, स्वर्गकामो यजेत (=स्वर्ग की कामनावाला यजन करे)। तो क्या है? कर्म स्वर्ग की कामनावाले के लिये उपदिष्ट है—स्वर्ग की कामनावाला यजन करे अन्य कुछ नहीं करे। तथा [आग्नेयादि याग का] समुदाय कर्म के लिये नहीं है। वह फल के लिये है—दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत। इस प्रकार इन [फलादि] के कर्म के अनुपकारक होने से प्रवृत्ति अनर्थक होवे। इससे ये प्रवृत्त न होवें ॥२१॥

## अश्रुतित्वाच्च ॥२२॥

**सूत्रार्थः**—(अश्रुतित्वात्) फलादि की प्रवृत्ति में श्रुति न होने से (च) भी फलादि की सौर्यादि में प्रवृत्ति नहीं होती है।

**व्याख्या**—(आक्षेप) यदि फलादि की दर्शपूर्णमास के साथ संयोग होने से प्रवृत्ति नहीं होती है तो प्रयाजादि की भी दर्शपूर्णमास के साथ सम्बन्ध होने से अप्रवृत्ति प्राप्त होती

---

१. मी० ३।१।१५। २. मी० २।४।२।

तत्सम्बन्धादप्रवृत्तिः प्राप्ता। तान्यपि हि तत्संयुक्तानीति। उच्यते। यद्यपि तानि दर्शपूर्णमासयोः श्रुतानि। विध्यन्तेन तु सौर्यादिष्वप्यतिदिष्टानि। फलादीनि तु न विध्यन्तेनातिदिश्यन्ते। तेषां यदि प्रत्यक्षा प्रवर्तिका श्रुतिः स्यात्, ततः प्रवर्तेरन्। न चासावस्ति। तस्मादश्रुतित्वान्न प्रवर्तन्ते ॥२२॥

———

[काम्यगुणानां विकृतावनतिदेशाधिकरणम् ॥१४॥]

इह गुणकामा उदाहरणम्—**गोदोहनेन प्रणयेत् पशुकामस्य**[1], **उपास्मै गायता नर इति ग्रामकामाय प्रतिपदं कुर्याद्**[2] इत्येवमादयः। तत्र विचार्यते किं गुणकामानां वैकृतेषु प्रवृत्तिः, उत नेति। ततः सूत्रेणैवोपक्रमः—

**गुणकामेष्वाश्रितत्वात् प्रवृत्तिः स्यात् ॥२३॥ (पू०)**

---

है। वे भी उससे संयुक्त हैं। (समाधान) यद्यपि वे (=प्रयाजादि) दर्शपूर्णमास के श्रुत हैं, परन्तु विध्यन्त भाव से सौर्यादि में अतिदिष्ट होते हैं। फलादि तो विध्यन्त से अतिदिष्ट नहीं होते। यदि उनकी प्रत्यक्षप्रवर्तिका श्रुति होवे तो प्रवृत्त होवें। और वह (=प्रत्यक्ष श्रुति) नहीं है। इससे श्रुति न होने से प्रवृत्त नहीं होते। [प्रयाजादि का तो विकृतियों में दर्शन होने से उनका अतिदेश सिद्ध है।] ॥२२॥

———

व्याख्या - यहां गुणकाम उदाहरण हैं—गोदोहनेन प्रणयेत् पशुकामस्य (=पशु की कामनावाले के जल का प्रणयन गोदोह— जिस बर्तन में गायें दुही जाती हैं उससे करे), उपास्मै गायता नर इति ग्रामकामाय प्रतिपदं कुर्यात् (=ग्राम की कामनावाले के लिये 'उपास्मै गायता नरः' ऋक् प्रतिपद् करे)। इस विषय में विचार करते हैं—क्या गुणकामनाओं की वैकृत कर्म में प्रवृत्ति होती है अथवा नहीं? इस [शङ्का के] पश्चात् सूत्र से ही आरम्भ करते हैं—

विवरण - प्रतिपदं कुर्यात् — सायणाचार्य ने ताण्ड्य ब्रा० ६।६।१ में लिखा है — प्रतिपदिति प्रथमतृचमेव, स एव स्तोत्रिय इति चोच्यते अर्थात् प्रतिपद् नाम प्रथम तृच का है, वही स्तोत्रिय भी कहाता है।

**गुणकामेष्वाश्रितत्वात् प्रवृत्तिः स्यात् ॥२३॥**

---

१. अनुपलब्धमूलम्। द्र० — आप० श्रौत १।१६।३॥ मीमांसा ३।६।१०; ४।३।४ सूत्रभाष्ययोः 'गोदोहनेन पशुकामस्य प्रणयेत्' इत्येवं पाठः। २. ताण्ड्य ब्रा० ६।६।१॥

गुणकामेष्वाश्रितत्वात् प्रवृत्तिः स्यात् । प्रवृत्तिर्गुणकामानाम् । कुतः ? आश्रितत्वात् । गोदोहनं प्रणयनाश्रितं गोदोहनेन प्रणयेदिति । तत्र[1] प्रणयनं प्रवर्तते । आश्रये च प्रवर्तमाने तदाश्रितमपि प्रवर्तते । तथा पट आकृष्यमाणे तदाश्रितं चित्रमप्याकृष्यते । यथा च चमसः प्रवर्तते । यथा च, खादिरं वीर्यकामाय यूपं कुर्याद्[2] इति । एवं गोदोहनमपि प्रवर्तते । गोदोहने च प्रवर्तमाने तदाश्रितः कामोऽपि प्रवर्तितुमर्हति । तस्माद् गुणकामानां प्रवृत्तिः ॥२३॥

## निवृत्तिर्वा कर्मभेदात् ॥२४॥ (उ०)

निवृत्तिर्वा गुणकामानामप्रवृत्तिः । कुतः ? कर्मभेदात् । कार्यभेदादित्यर्थः । अन्यत् कार्यं गोदोहनस्य, अन्यच्चमसस्य । चमसः क्रत्वर्थो, गोदोहनं तु पुरुषार्थः ।

---

**सूत्रार्थः**—(गुणकामेषु) गुण गोदोहनादि से काम पश्वादि की इच्छा होने पर विकृतियों गोदोहनादि की (प्रवृत्तिः) प्रवृत्ति (स्यात्) होवे (आश्रितत्वात्) प्रणयनाश्रित होने से ।

**व्याख्या**—गुणकामनाओं में आश्रित होने से प्रवृत्ति होवे । प्रवृत्ति अर्थात् गुणकामों की प्रवृत्ति होवे । किस हेतु से ? आश्रितत्व के कारण । गोदोहन प्रणयन के आश्रित अर्थात् प्रणयन होने पर गोदोहन से प्रणयन करे । यहां (=विकृतियों में) आपः का प्रणयन प्रवृत्त होता है । आश्रय के प्रवर्तमान होने पर आश्रित भी प्रवृत्त होता है । जैसे वस्त्र के खींचने पर वस्त्राश्रित चित्र भी खींचा जाता है । और जैसे [प्रणयन में] चमस प्रवृत्त होता है [विकृतियों में आपः के प्रणयन में] । और जैसे खादिरं वीर्यकामाय यूपं कुर्यात् (=वीर्य की कामना वाले के लिये खादिर यूप करे) [यह विकृति में भी प्रवृत्त होता है] । इस प्रकार गोदोहन भी प्रवृत्त होता है । और गोदोहन के प्रवृत्त होने पर तदाश्रित [सिद्ध होनेवाली] कामना भी प्रवर्तित होनी चाहिये । इसलिये गुणकामों की प्रवृत्ति होती है ॥२३॥

**विवरण**—चमसः प्रवर्तते—यज्ञ में आपः प्रणयन में चमस सामान्य रूप से निर्दिष्ट है । उसकी विकृति में प्रवृत्ति होती है ॥२३॥

## निवृत्तिर्वा कर्मभेदात् ॥२४॥

**सूत्रार्थः**—(वा) 'वा' शब्द पूर्व उक्त पक्ष का निवर्तक है । (कर्मभेदात्) कर्म=कार्य के भेद से (निवृत्तिः) गुणकामों की निवृत्ति होती है ।

**व्याख्या**—निवृत्ति होवे गुणकामों की अर्थात् अप्रवृत्ति होवे । किस हेतु से ? कर्मभेद से । कार्यभेद से यह अर्थ है । गोदोहन पात्र का अन्य कार्य है और अन्य चमस का । चमस क्रत्वर्थ है और गोदोहन पुरुषार्थ है । यह कहा है—यस्मिन् प्रीतिः पुरुषस्य तस्य लिप्सा-

---

१. 'तच्च' पाठान्तरम् ।

२. अनुपलब्धमूलम् । द्र०—खादिरं स्वर्गकामो वीर्यकामो वा । आप० श्रौत ७।१।१६॥

तदुक्तम्—यस्मिन् प्रीतिः पुरुषस्य तस्य लिप्साऽर्थलक्षणाऽविभक्तत्वाद्[1] इत्यत्र। अक्रत्वर्थः किमर्थं प्रवर्तेत्। क्रतूपकाराय हि तस्य प्रवृत्तिः। एवं प्रतिपदः। तस्मान्न प्रवर्तेरन् गुणकामाः ॥२४॥

यत्तूपन्यस्तं, यथा खादिरं वीर्यकामाय यूपं कुर्याद् इत्यत्र प्रवृत्तिरेवमत्रापीति। तत्र ब्रूमः—

अपि वाऽतद्विकारत्वात् क्रत्वर्थत्वात् प्रवृत्तिः स्यात् ॥२५॥

अपि वा, एवंविधेषु प्रवृत्तिः स्यात्। कुतः? अतद्विकारत्वात्। न खादिरः क्रत्वर्थविकारः। अयमपि क्रत्वर्थ एव। तदुक्तम्—एकस्य तूभयत्वे संयोगपृथक्त्वम्[2] इति। क्रत्वर्थश्चेत् पलाशवत् प्रवर्तेत। तस्मिंश्च प्रवर्तमाने तदाश्रितः कामोऽपि प्रवर्तते। खादिरेण हि स सिध्यति। स च खादिरोऽस्ति। तस्मात् कामं साधयिष्यति ॥२५॥

———

ऽर्थलक्षणाऽविभक्तत्वात् (=जिसमें पुरुष की प्रीति होती है उसको प्राप्त करने की इच्छा पुरुषार्थरूप है, पुरुषार्थ की प्रीति से अविभक्त अर्थात् संयुक्त होने से) इसमें (मी० ४।१।२)। जो क्रतु के लिये नहीं है वह [विकृतियों में] किस लिये प्रवृत्त होवे। क्रतु के उपकार के लिये उसकी प्रवृत्ति होती है। इसी प्रकार [प्रतिपद्] जो ग्राम की इच्छा की पूर्ति के लिये है वह भी प्रवृत्त नहीं होती है। इसलिये गुण काम प्रवृत्त न होवें ॥२४॥

व्याख्या—और जो कहा है जैसे खादिरं वीर्यकामाय यूपं कुर्याद् इसमें प्रवृत्ति होती है वैसे ही यहां [गोदोहनेन प्रणयेत् पशुकामः] में भी होवे। उस विषय में कहते हैं—

अपि वाऽतद्विकारत्वात् क्रत्वर्थत्वात् प्रवृत्तिः स्यात् ॥२५॥

सूत्रार्थः—(अपि वा) 'अपि वा' सम्भावना प्रकट करने के लिये है। (अतद्विकारत्वात्) खादिर यूप के क्रत्वर्थविकार न होने से तदाश्रित वीर्यरूप फल के क्रत्वर्थ होने से (प्रवृत्तिः) विकृति यागों में प्रवृत्ति (स्यात्) होवे।

व्याख्या—अपि वा एवंविध (=इस प्रकार के) अर्थात् खादिरं वीर्यकामाय यूपं कुर्यात् वचनों में प्रवृत्ति होवे। किस हेतु से? उसका विकार न होने से। खादिर क्रत्वर्थ का विकार नहीं है। यह (=वीर्य फल) भी क्रत्वर्थ ही है। इस विषय में कहा है—एकस्य तूभयत्वे संयोगपृथक्त्वम् (=एक खादिर यूप के तो नित्यत्व और नैमित्तिकत्व दोनों में सम्बन्ध का पृथक् पृथक् होना कारण है)। [खादिर] क्रत्वर्थ होवे तो पलाशवत् प्रवर्तित होता है। उसके प्रवृत्तमान होने पर तदाश्रित काम भी प्रवृत्त होता है। वह काम खादिर यूप से ही सिद्ध होता है। और वह खादिर यूप है। इससे वह कामना को सिद्ध करेगा ॥२५॥

१. मी० ४।१।२॥ २. मी० ४।३।५॥

[सौर्ययागे विकल्पेनाऽऽग्नेयद्वयधर्मातिदेशाधिकरणम् ॥१५॥]

**सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकामः**' इति श्रूयते। अस्ति तु प्रकृतावभिमर्शनद्वयं, **चतुर्होत्रा पौर्णमासीमभिमृशेत्, पञ्चहोत्राऽमावास्याम्**' इति। तदिह चोदकेन प्राप्यते। तत्र संशयः। किं सौर्यो यदा पौर्णमास्यां प्रयुज्यते तदा चतुर्होत्राभिम्रष्टव्यः, यदाऽमावास्यायां तदा पञ्चहोत्रा, उतोभयत्र विकल्पः चतुर्होत्रा वा पञ्च-

---

विवरण—अतद्विकारत्वात्—'तस्य विकारः=तद्विकारः, न तद्विकारः=अतद्विकारः' यहां 'तत्' से 'क्रत्वर्थं' का ग्रहण है। अर्थ होगा—क्रत्वर्थ का विकार न होने से। **खादिरे बध्नाति** में खादिर यूप किसी अन्य क्रत्वर्थ यूप के स्थान में प्रयुक्त नहीं है जैसे प्रणयन में गोदोहन क्रत्वर्थ चमस के स्थान में कामना विशेष से प्रयुक्त है। अतः जैसे **पालाशे बध्नाति** की विकृति में प्रवृत्ति होती है तद्वत् खादिर की भी होती है। उसके होने पर तदाश्रित काम भी विकृति में प्रवृत्त होगा। इसके लिये भाष्यकार ने मीमांसा ४।३।५ सूत्र उद्धृत किया है। **पयसा जुहोति दध्ना जुहोति** में दधि अग्निहोत्र में नित्यवत् श्रुत है। उसका ही **दध्नेन्द्रियकामस्य** में श्रवण होने पर वह इन्द्रियरूप फल का भी साधक होता है—**एकस्य तूभयत्वे संयोगपृथक्त्वात्** का तात्पर्य है जुहोति क्रिया के साथ दधि और इन्द्रियकामस्य का पृथक् पृथक् सम्बन्ध होने से—दध्ना जुहोति, वीर्यकामस्य जुहोति। इसी प्रकार यहां **खादिरे बध्नाति** तथा **खादिरं वीर्यकामस्य कुर्यात्**। विशेष मी० ४।३।५ के भाष्य में देखें।

भट्टकुमारिल ने टुप्टीका में भाष्याशय का खण्डन किया है। उसे टुप्टीका में तथा कुतूहलवृत्ति में देखना चाहिये ॥२५॥

———

व्याख्या—सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकामः (=**ब्रह्मवर्चस की कामनावाला सूर्यदेवताक चरु का निर्वाप करे**) यह सुना जाता है। **प्रकृति (=दर्शपौर्णमास) में दो अभिमर्शन हैं**—चतुर्होत्रा पौर्णमासीमभिमृशेत्, पञ्चहोत्राऽमावास्याम् (=**चतुर्होता मन्त्र से पौर्णमासी की हवियों का अभिमर्शन=स्पर्श करता है, पञ्चहोता मन्त्र से अमावास्या के हवियों का अभिमर्शन करता है**)। **इसमें संशय होता है कि सौर्ययाग जब पौर्णमासी में होवे तब चतुर्होता मन्त्र से स्पर्श करना चाहिये और जब अमावास्या में होवे तब पञ्चहोता मन्त्र से, अथवा उभयत्र विकल्प है चतुर्होता वा पञ्चहोता से। क्या प्राप्त होता है? व्यवस्था प्राप्त**

---

१. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—सौर्यं चरुं निरवपन्......ब्रह्मवर्चसकामः॥ तै० सं० २।३।२।२-३॥

२ द्र०—चतुर्होत्रा पूर्णमासे हवींष्यासन्नान्यभिमृशेद्.........पञ्चहोत्रामावास्यायां हवींष्यासन्नान्यभिमृशेत्। काठक सं० ९।१४। तथा द्र०—आप० श्रौत ४।८।७॥

होत्रा वेति। किं प्राप्तम् ? व्यवस्थेति। कुतः ? चोदकानुग्रहात्। प्रकृतौ व्यवस्था कृता। चोदको व्यवस्थां प्रापयति। एवं प्राप्त उच्यते—

**एककर्मणि विकल्पोऽविभागो हि चोदनैकत्वात् ॥२६॥ (उ०)**

एकस्मिन् कर्मण्यत्र सौर्ये विकल्पः। कुतः ? अविभागो हि चोदनैकत्वात्। एकैषा चोदना सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकाम इति। तत्राविभागो भवति। उभावप्यभिमर्शने प्राप्येते। तयोरेकार्थत्वात् समुच्चयो न सम्भवति। तस्माद्

---

होती है। किस हेतु से ? चोदक (=प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या) वचन के अनुग्रह से। प्रकृति में व्यवस्था की है, चोदक वचन व्यवस्था प्राप्त कराता है। ऐसा प्राप्त होने पर कहते हैं—

विशेष—चतुर्होत्रा पौर्णमासीमभिमृशेत् पञ्चहोत्राऽमावास्यायाम् — द्र०—चतुर्होत्रा पौर्णमास्यां हवींष्यासन्नान्यभिमृशेत् प्रजाकामः, पञ्चहोत्रा अमावास्यायां स्वर्गकामः। आप० श्रौत ४।८।७॥ चतुर्होता मन्त्र—पृथिवी होता। द्यौरध्वर्युः। रुद्रोऽग्नीत्। बृहस्पतिरुपवक्ता। तै० आर० ३।२।१॥ उपवक्ता=ब्रह्मा। पञ्चहोता मन्त्र—अग्निर्होता। अश्विनावध्वर्यू (=अध्वर्युः प्रतिप्रस्थाता च) त्वष्टाग्नीत्। मित्र उपवक्ता। तै० आर० ३।३।१॥ मी० ३।७।८-१०। अधि० ४ में इस विषय में निर्णय किया है कि प्रधान और अङ्ग सभी हवियों का स्पर्शन करना चाहिये। आप० श्रौत का जो वचन उद्धृत किया है उसमें हवींष्यासन्नानि अभिमृशेत् सामान्य निर्देश किया है। सौर्यो यदा……यदाऽमावास्यायां — इष्टियों का काल कहा है—पौर्णमास्याममावास्यायां वा जुहुयात्। इससे पौर्णमासी और अमावास्या में इष्टियों का विधान है।

मी० ३।७।१० के भाष्य के अनुवाद में पृष्ठ १०५५ (प्रथम संस्करण) के प्रथम सन्दर्भ के अन्त में 'इस कारण प्रधान हवियों का अभिमर्शन करना चाहिये' पाठ छपा है, वहां 'प्रधान हवियों तथा अङ्ग हवियों दोनों का अभिमर्शन करना चाहिये' पाठ शुद्ध करें। द्वि० संस्करण में यथास्थान संशोधन कर दिया है।

**एककर्मणि विकल्पोऽविभागो हि चोदनैकत्वात् ॥२६॥**

**सूत्रार्थः**—(एककर्मणि) एक कर्म में (विकल्पः) अभिमर्शन मन्त्रों [चतुर्होता, पञ्चहोता] का विकल्प होता है। (चोदनैकत्वात्) प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या इस चोदना के एक होने से अतिदिष्ट सौर्यादि में (अविभागो हि) विभाग ही नहीं होता। [विशेष भाष्य में देखें।]

**व्याख्या**—यहां सौर्य एक कर्म में विकल्प होवे। किस हेतु से ? विभाग ही नहीं है चोदना के एक होने से। यह एक चोदना है—सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकामः। वहां अविभाग होता है। दोनों ही अभिमर्शन [अतिदेश से] प्राप्त होते हैं। उन [दोनों मन्त्रों] के एक अभिमर्शन रूप अर्थ के लिये होने से समुच्चय संभव नहीं होता। इससे विकल्प होता है। जो

विकल्पः । यत् तु, प्रकृतौ व्यवस्थेति । नासौ कालकृता । किं तर्हि ? समुदायकृता । न च सौर्ये तौ समुदायौ स्तः । यद्येवमभिमर्शनमेव तर्हि न प्राप्नोति, तयोः समुदाययोरभावादिति । अत्रोच्यते—न प्राप्नोति, यदि समुदाययोरभिमर्शनमुच्येत । तयोस्त्वनभिभ्रष्टव्यत्वात् समुदायिनां तदुच्यते लक्षणया । समुदायिविकारश्च सौर्यः । तस्मात् तत्रापि चोदकः प्रापयति तत् ॥२६॥

———

## [सौर्ये चरावाग्नेयधर्मातिदेशाधिकरणम् ॥१६॥]

सौर्ये कर्मणि दार्शपौर्णमासिको विध्यन्त इत्युक्तम्—इष्टिषु दर्शपूर्णमासयोः

---

प्रकृति में व्यवस्था है वह कालकृत(=पूर्णिमा वा अमावास्याकृत) नहीं है । तो कैसी है ? समुदायकृत अर्थात् पौर्णमासी में होने वाला जो याग समुदाय और अमावास्या में होने वाला जो याग समुदाय उन के भेद से व्यवस्था है । सौर्य में वे दोनों (=पौर्णमासी और आमावास्या के) समुदाय नहीं हैं ।(आक्षेप)यदि ऐसा है तो अभिमर्शन ही नहीं प्राप्त होता है, उन दोनों[याग] समुदायों के अभाव होने से । (समाधान)) इस विषय में कहते हैं—यदि [याग] समुदाय का अभिमर्शन कहें तो प्राप्त नहीं होता । उन [यागसमुदायों]का स्वस्थान से भ्रंशत्व के अमाव से [अर्थात् पौर्णमासी और अमावास्या में जो तीन-तीन यागों का समुदाय है उसे उस उस काल से हटाये न जा सकने के कारण] समुदायियों (=जो यागसमुदायी पौर्णमासी और अमावास्या कर्म है) का वह लक्षणा से अभिमर्शन कहा जाता है । सौर्य समुदायियों का विकार है अर्थात् पौर्णमास और दर्शयाग का विकार है । इससे वहां(=सौर्यरूप समुदाय में)भी चोदक अभिमर्शन प्राप्त कराता है ॥२६॥

विवरण—सूत्र और भाष्य का यह तात्पर्य है कि चोदक (अतिदेश) वचन पूर्णमासी और अमावास्या में जो तीन तीन यागों का समुदाय है उन्हें तो स्व स्व काल से हटाया नहीं जा सकता । इसलिये अभिमर्शन उन समुदायों से सम्बद्ध नहीं है । अपितु तीन तीन समुदायों के जो दो समुदायी पौर्णमास कर्म और अमावास्या कर्म है उनको लक्षणा से लक्षित करके अभिमर्शन कहा जाता है । उन समुदायियों का विकार सौर्य है अतः अतिदेश से दोनों समुदायियों से सम्बद्ध अभिमर्शनद्वय प्राप्त होता है । अभिमर्शनद्वय का समुच्चय हो नहीं सकता । एक अभिमर्शन से ही कृतार्थ अर्थात् अपूर्व के होने से, अतः समान प्रयोजन के लिये दो कार्य प्राप्त होने पर विकल्प ही होगा ॥२६॥

———

व्याख्या—सौर्य कर्म में दर्शपूर्णमाससम्बन्धी विध्यन्त होवे, यह कह चुके—इष्टिषु

प्रवृत्तिः[1] इति । सन्ति तु तत्र कर्माण्याग्नेयादीनि । तत्र विचारः—किं यस्य कस्यचिद् दार्शपौर्णमासिकस्य कर्मणः सौर्ये विध्यन्त उताऽऽग्नेयस्येति ? किं प्राप्तम् ?

**लिङ्गसाधारण्याद् विकल्पः स्यात् ॥२७॥ (पू०)**

विकल्पः । कुतः ? लिङ्गसाधारण्यात् । सौर्ये दार्शपौर्णमासिकविध्यन्तप्राप्तौ यल्लिङ्गमुपदिष्टम्[2]—**प्रयाजे प्रयाजे कृष्णलं जुहोति**[3] इति, तत् साधारणं सर्वेषां विध्यन्ते सम्भवति । न च समुच्चयः । तस्माद् विकल्पः ॥२७॥

**ऐकार्थ्याद् वा नियम्येत पूर्ववत्त्वाद् विकारो हि ॥२८॥ (उ०)**

आग्नेयस्य विध्यन्तो नियम्येत । कुतः ? ऐकार्थ्यात् । एकदेवतत्वादित्यर्थः । आग्नेय एकदेवतयः । सौर्योऽपि । तेनैकदेवतत्वेन लिङ्गेनाऽऽग्नेयविध्यन्तो नियम्येत ।

---

दर्शपूर्णमासयोः प्रवृत्तिः (मी० ८।१।११) सूत्र से । वहां आग्नेयादि कर्म हैं । उन में विचार है—क्या जिस किसी दर्शपूर्णमाससम्बन्धी कर्म का विध्यन्त सौर्य में होवे अथवा आग्नेय का ? क्या प्राप्त होता है ?

**लिङ्गसाधारण्याद् विकल्पः स्यात् ॥२७॥**

**सूत्रार्थः**—दर्श और पौर्णमास के (लिङ्गसाधारण्याद्) लिङ्ग के साधारण होने से (विकल्पः) विकल्प (स्यात्) होवे । [लिङ्गभाष्य व्याख्या में देखें ।]

**व्याख्या**—विकल्प होवे । किस हेतु से ? लिङ्ग के साधारण (=दोनों में समान) होने से । सौर्य में दर्शपूर्णमाससम्बन्धी विध्यन्त की प्राप्ति में जो लिङ्ग उपदिष्ट है—प्रयाजे-प्रयाजे कृष्णलं जुहोति (=प्रति प्रयाज कृष्णल का होम करता है) वह सब की विध्यन्तों में सम्भव होता है । [सब की विध्यन्तों का] समुच्चय नहीं हो सकता इस कारण विकल्प होवे ॥२७॥

**ऐकार्थ्याद् वा नियम्येत पूर्ववत्त्वाद् विकारो हि ॥२८॥**

**सूत्रार्थः**—(वा) 'वा' पूर्व पक्ष की निवृत्ति के लिये है । (ऐकार्थ्याद्) एक देवता प्रयोजन होने से विध्यन्त (नियम्येत) नियमित होवे । सौर्य के (पूर्ववत्त्वात्) पूर्ववान् होने से, वह (विकारः) विकार (हि) ही है ।

**व्याख्या**—आग्नेय का विध्यन्त नियमित होवे । किस हेतु से ? एकार्थ होने से । एक देवतावाला होने से । आग्नेय याग एक देवतावाला है, सौर्य भी एक देवतावाला है । इस कारण एकदेवतात्व हेतु से लिङ्ग के द्वारा आग्नेय विध्यन्त नियमित होवे । पूर्ववत्त्व होने से ।

---

१. मी० ८।१।११॥ २. 'अपदिष्टम्' पाठान्तरम् । ३. तै० सं० २।३।२।३॥

पूर्ववत्त्वात् । पूर्ववानयं सौर्यः । पूर्वत्राभिहितं विध्यन्तमपेक्षते । विकारो हि । विकृतिरेषा । सर्वाश्च विकृतयः पूर्ववत्यः । चोदनावाक्यानामसमाप्तत्वात् । तत्र लिङ्गेन विध्यन्तनियमो भवतीत्युक्तम् । अस्ति चैकदेवतत्वं लिङ्गम् । तेनाऽऽग्नेय-विध्यन्तः ॥२८॥

अथाह—

अश्रुतत्वान्नेति[४] चेत् ॥२९॥

स्यादेतदेवं, यद्यत्रैकत्वं श्रूयेत । न तु श्रूयते । कथम् ? तद्धितेनायं निर्देशः—सौर्यमिति, तथा आग्नेयमिति । तत्र वचनव्यक्तिर्न ज्ञायते, किं सूर्यो देवताऽस्य, उत सूर्यौ च सूर्याश्चेति । तथा, आग्नेयेऽपि ॥२९॥

---

यह सौर्य पूर्ववान् है । अर्थात् पूर्वविहित विधि की अपेक्षा रखता है । [इस कारण] विकार ही है । यह [सौर्य] विकृतिरूप है । सभी विकृतियां पूर्ववती होती हैं, चोदना वाक्यों (=सौर्यादि याग-विधायक वाक्यों) के असमाप्त होने से [अर्थात् 'सौर्यं चरुं निर्वपेत् ब्रह्मवर्चसकामः' इस विधायक वाक्य से यह नहीं जाना जाता है कि सौर्ययाग कैसे करें ?]ऐसी अवस्था में लिङ्ग से विध्यन्त का नियम होता है, यह कहा है । एकदेवतात्व लिङ्ग है । इससे [सौर्य में] आग्नेय विध्यन्त होता है ॥२८॥

व्याख्या—इस विषय में कहते हैं—

अश्रुतत्वान्नेति चेत् ॥२९॥

सूत्रार्थः—(अश्रुतत्वात्) सौर्ययाग में और आग्नेययाग में स्पष्ट रूप से सूर्य और अग्नि के देवतात्व के श्रवण न होने से आग्नेय विध्यन्त की प्राप्ति नहीं है ऐसा कहें तो ।

विवरण—सौर्य और आग्नेय ये पद तद्धितप्रत्ययान्त है अतः जैसे इनका अर्थ 'सूर्य देवता है जिसका', 'अग्नि देवता है जिसका' जाना जाता है उसी प्रकार सूर्यौ देवते, सूर्या देवता अस्य तथा अग्नी देवते, अग्नयो देवता अस्य यह अर्थ भी जाना जाता है । अतः प्रत्यक्षरूप से उभयत्र एक ही देवतारूप अर्थ नहीं जाना जाता है अतः आग्नेय विध्यन्त होवे कथन युक्त नहीं है ।

व्याख्या—यह ऐसा होवे, यदि यहां एकत्व सुना जाये [वह] नहीं सुना जाता है । कैसे ? तद्धित से यह निर्देश है-'सौर्यः', तथा 'आग्नेयम्'। वहां वचन व्यक्ति नहीं जानी जाती है—क्या सूर्य इसका देवता है अथवा 'सूर्यौ' 'सूर्याः' [देवता हैं वा बहुत देवता, तद्धित रूप सबका समान होगा ।] इसी प्रकार आग्नेय में भी [सन्देह रहता है—'अग्नी देवते' अथवा 'अग्नयो देवताः'।[इस से आग्नेय धर्म ही प्रवृत्त होवें, यह नियम उपपन्न न होने से विकल्प होवे ।]॥२९॥

---

४. 'अश्रुतित्वात्' पाठान्तरम् ।

## स्याल्लिङ्गभावात् ॥३०॥

स्याद् व्यवस्थितिरेकत्वस्य। कुतः ? लिङ्गभावात्। लिङ्गमत्रास्ति। किम्? वाक्यशेष एकत्वं श्रूयते, सौर्ये तावत्—'अमुमेवाऽऽदित्यं स्वेन भागधेयेनोपधावति, स एवैनं ब्रह्मवर्चसं गमयति' इति। आग्नेयेऽपि—'अङ्गिरसो वा इत उत्तमाः स्वर्गं लोकमायंस्ते यज्ञवास्त्वभ्यायंस्ते पुरोडाशं कूर्मं भूत्वा प्रसर्पन्तमपश्यंस्तमब्रुवन्, इन्द्राय ध्रियस्व बृहस्पतये ध्रियस्व विश्वेभ्यो देवेभ्यो ध्रियस्वेति। स तानाह न ध्रिये। तमब्रुवन्, अग्नये ध्रियस्वेति। सोऽब्रवीत्,ध्रियेऽहम्। यदाग्नेयोऽष्टाकपालोऽमावास्यायां पूर्णमास्यां चाच्युतो भवति। अग्निमेव स्वेन भागधेयेन समर्धयति' इति ॥३०॥

## तथा चान्यार्थदर्शनम् ॥३१॥

---

विवरण—भाष्यकार ने एकवचन द्विवचन वहुवचन की अव्यक्तता के उदाहरण दिये हैं। हमारे विचार में लिङ्गभेद के उदाहरण भी दिये जा सकते हैं। यथा सूर्यो देवता अस्य के समान सूर्या देवता अस्य का रूप भी सौर्य ही होगा। इसी प्रकार अग्नायी देवता अस्य का रूप भी आग्नेय ही होगा ॥२६॥

### स्याल्लिङ्गभावात् ॥३०॥

सूत्रार्थः - एकत्व की व्यवस्थिति (स्यात्) होवे, (लिङ्गभावात्) लिङ्ग के होने से। [लिङ्ग भाष्य में देखें।]

व्याख्या—एकत्व की व्यवस्थिति होवे। किस हेतु से? लिङ्ग होने से। यहां (=एकत्व की व्यवस्थिति में) लिङ्ग है। क्या लिङ्ग है ? वाक्यशेष में एकत्व सुना जाता है। सौर्य में—अमुमेवाऽऽदित्यं स्वेन भागधेयेनोपधावति, स एवैनं ब्रह्मवर्चसं गमयति (=उस आदित्य को ही स्व भाग से प्राप्त होता है। वह ही इसे ब्रह्मवर्चस को प्राप्त कराता है)। [यहां विधिवाक्य में सूर्य का निर्देश करके अर्थवाद में आदित्य का उल्लेख दोनों के एकत्व का भी बोधक है।] आग्नेय में भी—अङ्गिरसो वा इत ·········समर्धयति (=अङ्गिरस नाम के ऋषि इस पृथिवी लोक से ऊर्ध्वतम स्वर्ग लोक को प्राप्त हुए। वे यज्ञशाला में आये [वहां] उन्होंने पुरोडाश को कूर्मरूप धारण किये हुए चलते हुए देखा, उससे कहा—इन्द्र के लिये रुक जा, बृहस्पति के लिये रुक जा, विश्वे देवों के लिये रुक जा। वह उनसे बोला—नहीं रुकता। उस को [ऋषियों ने]कहा—अग्नि के लिये रुक जा। वह बोला—मैं रुकता हूं। जो आग्नेय अष्टाकपाल [पुरोडाश] अमावास्या और पौर्णमासी में अच्युत होता है। अग्नि को ही स्व भाग से समृद्ध करता है) ॥३०॥

### तथा चान्यार्थदर्शनम् ॥३१॥

---

१. तै० सं० २।३।२।३॥ २. स्वल्पभेदन तै० सं० २।६।३।२-३॥

अनुवाक्यायामेकत्वश्रवणम्—अग्निर्मूर्धा दिवः'[1] इत्याग्नेये, उदुत्यं जातवेदसम्'[2] इति सौर्ये। ननु पुनरुक्तमेतल्लिङ्गद्वयोपदर्शनमिति। तदुच्यते। नैतत् पुनरुक्तम्। एकमत्र चोदनागतम्, एकं मन्त्रगतम्। चोदनागतं प्रापकं, मन्त्रगतं प्राप्तस्य द्योतकमिति ।।३१।।

———

[देवताघटितसादृश्यापेक्षया द्रव्यघटितसादृश्यस्य बलीयस्त्वाधिकरणम् ।।१७।।]

इदं श्रूयते—ऐन्द्रमेकादशकपालं निर्वपेद्'[3] इति। तथा—आग्नेयं पयः'[4] इति। तत्र सन्देहः—किं देवतासामान्यादैन्द्रपुरोडाशे सान्नाय्यस्य विध्यन्तः, आग्नेये च पयस्यौषधस्य, देवतासामान्यं बलवत्तरम्। अथ हविःसामान्यादुत्तरत्र सान्नाय्यस्य विध्यन्तः, पूर्वत्रौषधस्य, हविःसामान्यं बलीय इति। किं प्राप्तम्? उच्यते—देवतासामान्यं बलीय इति। कुतः? मुख्यत्वात्। मुख्यनियन्त्रिता देवता। ऐन्द्रमाग्नेय-

---

सूत्रार्थः—(तथा च) और भी (अन्यार्थदर्शनम्) अन्य प्रयोजन के लिये उक्त दर्शन=लिङ्ग होता है।

व्याख्या-अनुवाक्या में एकत्व का श्रवण होता है—अग्निर्मूर्धा दिवः यह आग्नेययाग में, उदुत्यं जातवेदसम् यह सौर्ययाग में। (आक्षेप) यह दो लिङ्ग दर्शन पुनरुक्त है। (समाधान) इस विषय में कहते हैं—यह पुनरुक्त नहीं है। एकत्र (पूर्व में) चोदना=विधिगत है और एक (दूसरा) मन्त्रगत। चोदनागत प्रापक है और मन्त्रगत प्राप्त अर्थ का द्योतक है ।।३१।।

———

व्याख्या—यह सुना जाता है—ऐन्द्रमेकादशकपालं निर्वपेत् (=इन्द्रदेवताक एकादश कपाल का निर्वाप करे)। तथा—आग्नेयं पयः (=अग्निदेवताक दूध)। इनमें सन्देह है—क्या देवता सामान्य से ऐन्द्र पुरोडाश में सान्नाय्य विध्यन्त होवे और आग्नेय पयः में औषध का विध्यन्त। देवता की समानता बलवत्तर है। और यदि हविसामान्य से तो उत्तरत्र (=आग्नेयपयः में) सान्नाय्य का विध्यन्त होवे तथा पूर्वत्र (=ऐन्द्र पुरोडाश में) औषधका, हविसामान्य बलवान् है मानकर। क्या प्राप्त होता है? कहते हैं—देवता सामान्य बलवान् है। किस हेतु से? मुख्यत्व होने से [देवता के लिये हवि दी जाती है अतः देवता की मुख्यता है]। मुख्य-

---

१. मै० सं० ४।१०।१ याज्यानुवाक्या काण्डे। २. ऋ० १।५०।१।।
३. द्र०—तै० सं० २।२।१।।
४. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—आग्नेयं वा एतद् पयो यदजक्षीरम्। मै० सं० ३।१।८।।

मिति । जघन्यनियन्त्रितं हविः । तयोर्विरोधे मुख्यानुग्रहो न्याय्यः । मुख्यस्याविरुद्ध-प्रवृत्तित्वात् । जघन्यस्य तु मुख्येन विरुद्धा प्रवृत्तिः । तस्माद् देवतासामान्यं बलीय इति प्राप्ते ब्रूमः—

**विप्रतिपत्तौ हविषा नियम्येत कर्मणस्तदुपाख्यत्वात् ॥३२॥ (उ०)**

विप्रतिपत्तौ हविषा नियम्येत । विप्रतिपत्तावेतस्यां हविर्देवतयोः हविषा विध्यन्तो नियम्येत । कुतः ? कर्मणस्तदुपाख्यत्वात् । कर्म देवतां प्रति द्रव्यस्योत्सर्गः । स च हविःषूपाख्यायते, उपलभ्यत इत्यर्थः । हविस्त्यज्यमानं दृश्यते । किमतः ? अतो हविः कर्मणः प्रत्यासन्नम् । प्रत्यासत्तिश्च लिङ्गम् । ननु देवताऽपि यागेन सम्बद्धा । न तया विना यागो भवति ? उच्यते । सत्यं सम्बद्धा । आरादुपकारिणी तु सा । नासौ त्यज्यते । तस्माद् बहिरङ्गम् । अतो हविःसामान्यं बलीयः ॥३२॥

**तेन च कर्मसंयोगात् ॥३३॥**

---

नियन्त्रित देवता है—ऐन्द्रम्, आग्नेयम् । हवि जघन्य नियन्त्रित है । दोनों के विरोध होने पर मुख्य का अनुग्रह न्याय्य है । मुख्य के अविरुद्ध प्रवृत्तिवाला होने से । [अर्थात् मुख्य के विरुद्ध प्रवृत्ति नहीं होती है] । जघन्य की मुख्य के विरुद्ध प्रवृत्ति देखी जाती है । इस कारण देवता सामान्य बलवान् है । ऐसा प्राप्त होने पर कहते हैं—

**विप्रतिपत्तौ हविषा नियम्येत कर्मणस्तदुपाख्यत्वात् ॥३२॥**

सूत्रार्थः (विप्रतिपत्तौ) हवि और देवता से विध्यन्त में विरोध होने पर (हविषा) हवि के सामान्य से (नियम्येत) विध्यन्त नियमित होवे । (कर्मणः) कर्म के (तदुपाख्यत्वात्) उस=हवि में उपलभ्यमान होने से । अर्थात् यागरूपी कर्म देवता के उद्देश्य से द्रव्यत्याग माना जाता है । अतः जुहोति यजेत आदि क्रियाओं का तात्पर्य हवि के त्याग में है अर्थात् कर्म के प्रति देवता की अपेक्षा हवि अन्तरङ्ग है ।

व्याख्या – विप्रतिपत्ति में हवि से नियम होवे । इस विप्रतिपत्ति में हवि और देवता में से हवि से विध्यन्त नियमित होवे । किस हेतु से ? कर्म के हवि [के त्याग] में उपलब्ध होने से । कर्म [का स्वरूप] देवता के प्रति द्रव्य का उत्सर्ग है । और वह उत्सर्ग हवि में उपाख्यात होता है अर्थात् उपलब्ध होता है । हवि त्याग की जाती हुई देखी जाती है । इस से क्या [सिद्ध होता है] ? इससे हवि कर्म के निकट है । प्रत्यासत्ति (=समीपता) लिङ्ग है । (आक्षेप) देवता भी याग से संबद्ध है, उस के विना भी याग नहीं होता ? (समाधान) सत्य है देवता भी संबद्ध हैं । वह तो दूर से उपकारिणी होती है वह छोड़ी नहीं जाती । इस लिये वह बहिरङ्ग है । इस से [देवता सामान्य की अपेक्षा] हविसामान्य बलवान् है ॥३२॥

**तेन च कर्मसंयोगात् ॥३३॥**

तेन च हविषा संयुज्य कर्म चोद्यते, ऐन्द्रम्, आग्नेयमिति । हवि:प्रधानः शब्दः । किमतः ? अतो हविरत्र बुद्धौ सन्निहितं, तल्लिङ्गं भवति । यथा धूमो बुद्धिविषयतामापन्नोऽग्नेर्लिङ्गं, न विद्यमानः[1] ।।३३।।

ननु देवताऽप्यत्र श्रूयते, ऐन्द्रमाग्नेयमिति । उच्यते—

**गुणत्वेन देवताश्रुतिः ।।३४।।**

विशेषणत्वेन देवता श्रूयते, हविर्विशेष्यत्वेन । विशेष्यं च बुद्धौ सन्निहितं

---

सूत्रार्थः—(तेन) उस हवि से (कर्मसंयोगात्) कर्म का संयोग होने से (च) भी हविः सामान्य बलवान् हैं । अर्थात् हवि का त्यागरूप कर्म ऐन्द्र वा आग्नेय इन्द्र वा अग्नि देवतावाला कहा जाता है ।

व्याख्या—उस हवि से संयुक्त होकर कर्म कहा जाता है—ऐन्द्र आग्नेय । हवि प्रधान शब्द है । इससे क्या [सिद्ध होता है] ? इससे यहां (=ऐन्द्र आग्नेय प्रयोगों में) हवि बुद्धि में सन्निहित होती है वह लिङ्ग होती है । जैसे बुद्धिविषयता को प्राप्त धूम अग्नि का लिङ्ग होता है, विद्यमान धूम लिङ्ग नहीं होता ।।३३।।

विवरण-ऐन्द्रम् आग्नेयम्—इन्द्र वा अग्नि देवता है जिस कर्म का, वह ऐन्द्र वा आग्नेय कहा जाता है । कर्म त्यागरूप है वह त्याग हवि से सम्बद्ध है । इस प्रकार ऐन्द्र और आग्नेय ये हविप्रधान शब्द हैं । सुबोधिनीवृत्तिकार ने इसका तात्पर्य इस प्रकार दर्शाया है—'उस हवि से संयुक्त कर्म कहा जाता है—सौर्यं चरुम्, ऐन्द्रमेकादशकपालं निर्वपेत् । हवि कर्म में साक्षात् सम्बद्ध है और देवता हवि के द्वारा । अतः हविसामान्य लिङ्ग प्रबल है ।' न विद्यमानः—धूम से अग्नि के ज्ञान में पूर्वकाल में 'जहां जहां धूम है वहां वहां अग्नि है' यह असकृत् प्रत्यक्ष के आधार पर बुद्धिस्थ जो धूम है वह अग्नि का लिङ्ग है । जिसको यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्र वह्नि व्याप्ति का परिज्ञान नहीं है वह विद्यमान धूम को देखकर भी वह्नि ज्ञान नहीं कर सकता । भाष्य में कहीं कहीं नाविद्यमानः पाठ है, वह अशुद्ध है ।।३३।।

व्याख्या—(आक्षेप) देवता भी तो यहां सुनी जाती है—ऐन्द्रम्, आग्नेयम् ? (समाधान) इस विषय में कहते हैं—

**गुणत्वेन देवताश्रुतिः ।।३४।।**

सूत्रार्थः—(देवताश्रुतिः) देवता का श्रवण (गुणत्वेन) गौणरूप से अर्थात् विशेषण रूप से होता है ।

व्याख्या—विशेषण रूप से देवता सुना जाता है, हवि विशेष्य रूप से । और विशेष्य बुद्धि में सन्निहित होता है, विशेषण सन्निहित नहीं होता है । वह विशेषण विशेष्य को विशेषित

---

१. 'नाविद्यमानः' इति क्वाचित्कोऽपपाठः ।

भवति, न विशेषणम् । तद् विशेष्यं विशेष्य निवर्तते । कथं ज्ञायते ? विशेष्यानुबन्धसंयोगात् । यथा राजपुरुषः पूज्य इत्युक्ते पुरुषः पूज्यो गम्यते, न राजा । एवमिहापि, ऐन्द्रं पय इत्युक्ते हविर्बुद्धौ सन्निधीयते, न देवता । यच्च बुद्धौ सन्निहितं, तल्लिङ्गमित्युक्तम् । तस्माद्धविःसामान्यं बलीयः । अत ऐन्द्रे पुरोडाश आग्नेयस्य विध्यन्तः । आग्नेये च पयसि सान्नाय्यस्येति ।

गुणत्वेन देवताश्रुतिः—इत्येतस्य सूत्रस्यापरा व्याख्या । इदं पदोत्तरं सूत्रम् । यदुक्तं हविःसामान्यं बलीय इति, नैतद्युक्तम् । देवतासामान्यं बलीय इति । कुतः ? सर्वोऽयं प्रयासो देवताराधनार्थ एव । साऽस्य प्रसन्ना फलं ददाति । एवं श्रूयते—**तृप्त एवैनमिन्द्रः प्रजया पशुभिस्तर्पयति**[1] इति । यश्चेन्द्रस्य प्रसादनोपाय इति ज्ञातः, पुनरपीन्द्रे प्रसादयितव्ये स एवाऽऽस्थेयो भवति । तस्माद् देवतासामान्यं बलीय इति । अत्र ब्रूमः—

---

करके निवृत्त हो जाता है । यह कैसे जाना जाता है ? विशेष्य के साथ अनुबन्ध का संयोग होने से । जैसे—राजपुरुषः पूज्यः ऐसा कहने पर [राजपुरुष में विशेष्य] पुरुष ही पूज्य जाना जाता है, राजा पूज्य नहीं जाना जाता है । जो बुद्धि में सन्निहित होता है वह लिङ्ग होता है यह कह चुके । इसलिये हविःसामान्य बलवान् है । अतः ऐन्द्र पुरोडाश में आग्नेय [पुरोडाश] का विध्यन्त होगा और आग्नेय पयः में सान्नाय्य का ।

विवरण- विशेषणत्वेन देवता श्रूयते, हविर्विशेष्यत्वेन —इन्द्रो देवताऽस्य पुरोडाशरूपस्य हविषः इस अर्थ में सास्य देवता (अष्टा० ४।२।२३) से अण् प्रत्यय होता है । इस विग्रह से स्पष्ट है कि इन्द्र पुरोडाशादि हवि का विशेषण है इसी प्रकार आग्नेयः पुरोडाशः में अग्नि शब्द से अग्नेर्ढक् (अ० ४।२।३२) से ढक् होता है । अग्नि पुरोडाशरूप हवि को विशेषित करता है । समान रूप जो पुरोडाश हवि है वह इन्द्र से विशेषित ऐन्द्र और अग्नि से विशेषित आग्नेय कहाता है ।

व्याख्या— गुणत्वेन देवताश्रुतिः इस सूत्र की दूसरी व्याख्या— यह सूत्र कुछ पदों के अनन्तर है ऐसा जानना चाहिये । जो यह कहा है कि 'हविःसामान्य बलवान् है', यह ठीक नहीं है, देवतासामान्य बलवान् है । किस हेतु से ? यह [यज्ञरूपी] सारा प्रयत्न देवता के आराधन (=संतुष्ट) करने के लिये ही है । वह प्रसन्न हुई देवता इस (= यज्ञरूपी प्रयास) का फल देती है । ऐसा सुना जाता है— तृप्त एवैनमिन्द्रः प्रजया पशुभिस्तर्पयति (=प्रसन्न हुआ इन्द्र इसे प्रजा और पशुओं से तृप्त करता है । जो इन्द्र के प्रसन्न करने का उपाय ज्ञात है, पुनः इन्द्र की प्रसन्नता के लिये वही स्वीकरणीय होता है । इससे देवता सामान्य बलवान् है । इस विषय में कहते हैं—

---

१. तै० सं० २।५।४।३॥

स्यादेतदेवं, यदि देवतातः फलं स्यात्। यागात् तु फलं—**स्वर्गकामो यजेत** इति श्रूयते। यत् तु **तृप्त एवैनमिन्द्र** इति। तत्रेदमुच्यते—

गुणत्वेन देवताश्रुतिः।

यागे गुणभूता देवता। तस्या दातृत्वं स्तुत्योच्यते। यथा—अमात्येन मे ग्रामो दत्तः, सेनापतिना मे ग्रामो दत्त इति। न चामात्यः सेनापतिर्वा ग्रामस्य प्रभवति, राजैव प्रभवति। इतरस्मिन् गुणभूते स्तुत्या दातृत्ववादः। तस्माद् यथोक्तेनैव न्यायेन हविःसामान्यमेव बलीय इति ॥३४॥

————

[कृष्णलचरावाग्नेयधर्मातिदेशाधिकरणम् ॥१८॥]

## हिरण्यमाज्यधर्मस्तेजस्त्वात्[1] ॥३५॥ (पू०)

यह ऐसा होवे, यदि देवता से फल प्राप्त होवे। फल तो याग से होता है—स्वर्गकामो यजेत ऐसा सुना जाता है। और जो कहा—तृप्त एवैनमिन्द्रः आदि। वहां यह कहते हैं—

गुणत्वेन देवताश्रुतिः।

**व्याख्या**—याग में देवता गुणभूत है। उस का [फल का] दातृत्व स्तुति से कहा जाता है। जैसे—अमात्य (=मन्त्री) ने मुझे गांव दिया, सेनापति ने मुझे गांव दिया। अमात्य और सेनापति ग्राम का स्वामी नहीं है। राजा ही स्वामी है। इतर (=राजा से भिन्न) गुणभूत में स्तुति से दातृत्ववाद है। इससे यथोक्त न्याय से हविः सामान्य ही बलवान् है ॥३४॥

————

**हिरण्यमाज्यधर्मस्तेजस्त्वात् ॥३५॥**

**सूत्रार्थः**—(हिरण्यम्) सुवर्ण (आज्यधर्मः) आज्य के धर्मवाला होवे, (तेजस्त्वात्) तेजोयुक्त होने से। [वचन भाष्य में देखें।]

**विशेष**—कुतूहलवृत्ति में 'आज्यधर्म' पाठ है। वही व्याकरण की दृष्टि से शुद्ध है। आज्यस्य धर्मा यस्य इस बहुव्रीहि समास में धर्मादनिच् केवलात् (अष्टा० ५।४।१२४) से अनिच् समासान्त होता है। हिरण्य नपुंसकलिङ्ग है। अतः आज्यधर्म यही पाठ युक्त है। सूत्र पाठ में 'आज्यधर्मः' पाठ तथा भाष्य में आज्यधर्मा पाठान्तर युक्त प्रतीत नहीं होता।

१. 'आज्यधर्म तेजस्त्वात्' इति कुतूहलवृत्तौ पाठः। धर्मादनिच् केवलात् (अष्टा० ५।४।१२४) इत्यनेन 'अनिच्' समासान्तः। नपुंसकलिङ्गेन हिरण्येन सम्बद्धत्वादत्र 'आज्यधर्म' इति नपुंसकलिङ्गत्वमेव युक्तम्।

**प्राजापत्यं घृते चरुं निर्वपेच्छतकृष्णलमायुष्कामः** इति श्रूयते। तद्धिरण्यमाज्यधर्मः[1] स्यात्। उपांशुयाजविध्यन्तस्तत्र भवेत्। कुतः? तेजस्त्वसामान्यात्॥ तेजस्त्वं सामान्यम्। हिरण्यमश्मनां तेजः। आज्यमपि गवां सार[2] इत्यर्थः। अथवा हिरण्यमपि तेजस्वित्वादुज्ज्वलम्। आज्यमपि स्निग्धत्वादुज्ज्वलमेव। तस्मात् सामान्यादुपांशुयाजधर्मा शतकृष्णलश्चरुः ॥३५॥

## धर्मानुग्रहाच्च ॥३६॥

---

व्याख्या—प्राजापत्यं घृते चरुं निर्वपेच्छतकृष्णलमायुष्कामः (=आयु की कामना वाला घृत में प्रजापतिदेवताक सौ कृष्णल चरु का निर्वाप करे) ऐसा सुना जाता है। वह सुवर्ण आज्य के धर्म वाला होवे। उपांशुयाज का विध्यन्त वहां होवे। किस हेतु से? तेजस्त्व सामान्य से। तेजस्त्व [दोनों में] सामान्य है। हिरण्य पाषाणों का तेज है और आज्य भी गायों का सार है अथवा हिरण्य भी तेजस्वी होने से उज्ज्वल है और आज्य भी स्निग्ध होने से उज्ज्वल ही है। इस सामान्य से उपांशुयाज का धर्मवाला शतकृष्णल चरु होवे ॥३५॥

**विवरण—उपांशुयाजविध्यन्तः**—पौर्णमासेष्टि में उपांशुयाज का विधायक वाक्य है—**तावब्रूतामग्नीषोमावाज्यस्यैव नौ उपांशु पौर्णमास्यां यजन्** (द्र०—मी० २।२।३ भाष्य में उद्धृत)। इसमें उपांशुयाज का घृत द्रव्य कहा है। इसलिये उपांशुयाज का विध्यन्त कहा है। **हिरण्यमश्मनां तेजः**—महाभारत उद्योग पर्व[3] में कहा है—**अश्मनो लोहमुत्थितम्** अर्थात् अश्मा से लोह उत्पन्न हुआ। पृथिवी गर्भ में पाषाणों की उत्पत्ति के पश्चात् क्रमशः लोह आदि धातुओं की उत्पत्ति हुई। उनमें हिरण्य की उत्पत्ति सबसे अन्त में हुई। वैदिक निघण्टु में लोह शब्द हिरण्यनामों में पढ़ा है (निघण्टु १।२)। इस कारण हिरण्य को अश्मों के तेज कहा है। **तेजस्वित्वादुज्ज्वलम्**—सुवर्ण को वैशेषिक दर्शन में संहत अग्नि माना है। उसमें पार्थिवादि का अंश नहीं होने से बार बार तपाने पर भी स्वर्ण की मात्रा न्यून नहीं होती। वह उज्ज्वल अर्थात् पृथिवी आदि से असंपृक्त है। **स्निग्धत्वादुज्ज्वलम्**—घृत स्निग्ध होने से उज्ज्वल है अतएव उसमें दर्पणवत् प्रतिविम्ब गृहीत होता है ॥३५॥

## धर्मानुग्रहाच्च ॥३६॥

**सूत्रार्थः**—हिरण्य में आज्य के (धर्मानुग्रहात्) अवेक्षणादि अनेक धर्मों के अनुग्रह से (च) भी आज्यधर्मता होवे।

**विशेष**—आज्य धर्म का अनुग्रह मानने पर केवल घृत का जो विलापन=पिघलाना धर्म

---

१. 'आज्यधर्मा' पाठान्तरम्।

२. 'सारमित्यर्थः' पाठान्तरम्।

३. द्र०—वेदविद्यानिदर्शन, पृष्ठ १०९।

हिरण्ये च बहव आज्यधर्मा अनुगृह्यन्ते, अवेक्षणादयः। तस्मादप्याज्यधर्माः ॥३६॥

औषधं वा विशदत्वात् ॥३७॥ (उ०)

अथवा, औषधस्य हिरण्ये विध्यन्तः। कुतः? विशदत्वात्। हिरण्यमपि विशदम्, औषधमपि विशदम्।

कः पुनरनयोः सामान्ययोर्विशेषः? न खलु कश्चित्। किंतु विशदत्वस्य कारणद्वयमुपोद्बलकम्। तेजस्वितायास्तद्धर्मानुग्रह एकः ॥३७॥

चरुशब्दाच्च ॥३८॥

चरुशब्दश्चात्र, भवति, प्राजापत्यं चरुमिति। चरुशब्दश्चौषधस्य वक्ता, तद् बलवदौषधस्य लिङ्गम् ॥३८॥

---

है उसी की बाधा होती है। अन्य अवेक्षण उत्पवनादि अनेक धर्म अनुगृहीत होते हैं।

व्याख्या—और हिरण्य में बहुत से आज्य धर्म अनुगृहीत होते हैं अवेक्षण (=दर्शन) आदि। इससे भी आज्य धर्म होवे ॥३६॥

औषधं वा विशदत्वात् ॥३७॥

सूत्रार्थः—(वा) 'वा' शब्द पूर्व उक्त आज्यधर्मता की निवृत्ति के लिये है। (विशदत्वात्) हिरण्य के विशद=कठोर होने से (औषधम्) औषधधर्म होवें।

विशेष—कुतूहलवृत्ति में औषधाद् वा सूत्र में पाठ है।

व्याख्या—अथवा औषध का विध्यन्त हिरण्य में होवे। किस हेतु से? विशद (=कठोर) होने से। हिरण्य भी विशद है और औषध भी विशद है।

तो फिर इन दोनों (=आज्य धर्म तथा औषध धर्म) सामान्यों में क्या विशेष है? निश्चय ही कोई विशेष नहीं है। किन्तु विशदत्व के दो कारण उपोद्बलक हैं (द्र०—अग्रिमसूत्र ३८, ३९); तेजस्विता का एक धर्मानुग्रह है [उज्ज्वलत्व] ॥३७॥

चरुशब्दाच्च ॥३८॥

सूत्रार्थः—(चरुशब्दात्) चरु शब्द के श्रवण से (च) भी औषध धर्म होंगे।

व्याख्या—यहां 'चरु' शब्द भी होता है—प्राजापत्यं चरुम्। चरु शब्द औषध का कहने वाला है। वह औषध [धर्म] का बलवान् लिङ्ग है ॥३८॥

विवरण—चरुशब्दश्चौषधस्य वक्ता—अन्तः उष्म सिद्ध पकाया ओदन चरु कहाता है। लोकभाषा में 'विना मांड निकाले पकाया हुआ चावल' कहते हैं ॥३८॥

## तस्मिंश्च श्रपणश्रुतेः ॥३६॥

तस्मिंश्चाऽऽज्ये श्रपणं श्रूयते, घृते श्रपयतीति । किमतः? अत एतद् भवति । औषधविध्यन्तेन श्रपणं प्राप्यते । तत्र केवलमाज्यं विधायिष्यते । आज्यविध्यन्ते तु श्रपणमाज्यं च विधीयेयाताम् । तथा वाक्यं भिद्येत ।

तस्मिंश्च श्रपणश्रुतेः—इत्येतस्यापरा व्याख्या । आह । साक्षादेवेहाऽऽज्यं श्रूयते । तस्मात् तस्य विध्यन्त इति । तत उत्तरमिदम् । तस्मिंश्च श्रपणश्रुतेः । दार्शपौर्णमासिकं श्रपणं तस्मिंश्चाऽऽज्ये श्रूयते । गुणगतं तत्सामान्यम् । हविर्गतं तु वैशद्यं, चरुशब्दश्च । तस्मात्ते बलवती ॥३६॥

———

---

## तस्मिंश्च श्रपणश्रुतेः ॥३६॥

**सूत्रार्थः—(तस्मिन्) चरु के विषय में (श्रपणश्रुतेः) घृत में पाक का श्रपण होने से (च) भी औषध धर्म होंगे ।**

**व्याख्या—और उस (=चरु) में आज्य में पाक सुना जाता है—घृते श्रपयतीति । इससे क्या सिद्ध होता है ? इससे यह सिद्ध होता है कि औषध विध्यन्त से पाक प्राप्त कराया जाता है । उस अवस्था में केवल आज्य का विधान किया जायेगा । आज्य का विध्यन्त मानने पर श्रपण और आज्य दोनों का विधान करना होगा । वैसा करने पर वाक्यभेद होगा ।**

**विवरण—औषधविध्यन्तेन श्रपणं प्राप्यते—आग्नेय अष्टाकपाल पुरोडाश का विध्यन्त प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या चोदना से प्राप्त होने पर पुरोडाशविषयक श्रपण यहां भी प्राप्त हो जायेगा । इससे केवल घृतमात्र का विधान करना होगा । यह प्राजापत्यं घृते चरुं निर्वपेत् वचन से विधान कर दिया गया । आज्यविध्यन्ते तु श्रपणमाज्यं च विधीयताम्—उपांशुयाज में आज्य हवि है । उसका श्रपण वहां नहीं कहा है । केवल घृत को पिघलाने मात्र के लिये 'अधिश्रयण' अग्नि पर रखने का विधान है अतः प्रकृत में श्रपण और घृत दोनों का विधान करना पड़ेगा ।**

**व्याख्या—तस्मिंश्च श्रपणश्रुतेः इसकी दूसरी व्याख्या—(आक्षेप) यहां (=प्रकृत वाक्य में) साक्षात् ही आज्य सुना जाता है । इस से उसका विध्यन्त होवे । इस आक्षेप के अनन्तर उत्तर है—तस्मिंश्च श्रपणश्रुतेः—दर्शपूर्णमास सम्बन्धी श्रपण उस=आज्य में सुना जाता है । यह गुणगत सामान्य है । हविर्गत सामान्य है—कठोरता और चरु शब्द । इससे ये दोनों बलवान् हैं ॥३६॥**

———

[मधूदकयोरुपांशुयाजधर्मातिदेशाधिकरणम् ॥१६॥]

मधूदके द्रवसामान्यात् पयोविकारः स्यात् ॥४०॥ (पू०)

चित्रायामिष्टौ श्रूयते—दधि मधु घृतं पयो धाना उदकं तण्डुलास्तत्संसृष्टं प्राजापत्यं भवति इति । तत्र, मधूदके पयोविकारः स्यात् । कुतः ? द्रवसामान्यात् । द्रवे च मधूदके, पयोऽपि द्रवम् ॥४०॥

आज्यं वा वर्णसामान्यात् ॥४१॥ (उ०)

आज्यं वा, इमे विकुर्याताम्[1], उपांशुयाजस्य तयोर्विध्यन्तः स्यात् । कुतः ? वर्णसामान्यात् । समानवर्णे मधूदके आज्येन ॥४१॥

---

मधूदके द्रवसामान्यात् पयोविकारः स्यात् ॥४०॥

सूत्रार्थः—(मधूदके) मधु और उदक (द्रवसामान्यात्) द्रवत्व सामान्य से (पयोविकारः) दूध के विकार (स्यात्) होवें ।

व्याख्या—चित्रा इष्टि में सुना जाता है–दधि मधु घृतं पयो धाना उदकं तण्डुलास्तत्संसृष्टं प्राजापत्यं भवति (=दधि मधु घृत पयः धानाः=खीलें, तण्डुल, इनसे संसृष्ट प्राजात्य हवि होता है) । इन में मधु और उदक पयोविकार होवें । किस हेतु से ? द्रव सामान्य से । मधु और उदक द्रव हैं, पयः भी द्रव है ॥४०॥

विवरण—दधि आदि सातों हवियों का निर्देश करके तत्संसृष्ट शब्द से एक याग सूचित होता है । देवता के एकत्व से भी ऐन्द्रदध्यमावास्यायाम् ऐन्द्रपयोऽमावास्यायाम् से अमावास्या में विहित दधि पयः दो हवियों का एक ही देवता होने से एक ही याग होता है । अनेक हव्य द्रव्यों के होने पर धर्मों के विरोध में भूयस्त्व (=आधिक्य) से धर्म नियम आगे विप्रतिषिद्ध-धर्माणां समवाये भूयसां स्यात् सधर्मकत्वम् (मी० १२।२।२४) सूत्र से कहेंगे । उससे सिद्ध होने पर यह अधिकरण मधु और उदक में आज्यधर्म होवे अथवा सान्नाय्य धर्म के विवेचन मात्र के लिये है । विशेष 'टुप्'टीका में देखें ॥४०॥

आज्यं वा वर्णसामान्यात् ॥४१॥

सूत्रार्थः—(वा) 'वा' शब्द पूर्व उक्त पक्ष की निवृत्ति के लिये है । (आज्यम्) मधु और उदक में आज्य विध्यन्त होवे (वर्णसामान्यात्) वर्ण की समानता से ।

व्याख्या—अथवा आज्य इनको विकृत करे । उपांशुयाज का उन दोनों में विध्यन्त होवे । किस हेतु से ? वर्ण के सामान्य से । मधु और उदक आज्य के समान वर्णवाले हैं ॥४१॥

---

१. 'आज्यं वा विकुर्यात ां ते' पाठान्तरम् ।

**धर्मानुग्रहाच्च ॥४२॥**

आज्यधर्माश्च बहवो मधूदकयोः शक्याः कर्तुमुत्पवनादयो, न तु पयोधर्मा दोहनादयः ॥४२॥

**पूर्वस्य चाविशिष्टत्वात् ॥४३॥**

यत्तु पूर्वं कारणमुक्तं द्रवत्वसामान्यं, तदविशिष्टम्। आज्यमप्यग्निसंयोगाद् द्रवी भवति। तस्मादुपांशुयाजविध्यन्तो मधूदकयोरिति ॥४३॥

**इति श्रीशबरस्वामिनः कृतौ मीमांसाभाष्येऽष्टमस्याध्यायस्य प्रथमः पादः ॥**

---

---

**विवरण**—आज्यं वा इमे विकुर्याताम् का तात्पर्य है कि उपांशुयाजस्थ आज्य का जो विध्यन्त है वही इन विकृतियाग के द्रव्यों में होवे ॥४१॥

**धर्मानुग्रहाच्च ॥४२॥**

**सूत्रार्थः**—मधु और उदक में आज्य के (धर्मानुग्रहात्) बहुत से धर्मों के अनुग्रह से (च) भी आज्यधर्म होवें।

**व्याख्या**—आज्य के उत्पवन आदि बहुत से धर्म मधु और उदक में किये जा सकते हैं। पयः के दोहनादि धर्म नहीं किये जा सकते ॥४२॥

**पूर्वस्य चाविशिष्टत्वात् ॥४३॥**

**सूत्रार्थः**—(पूर्वस्य) पूर्व उक्त द्रवत्वसामान्य के (अविशिष्टत्वात्) अविशिष्ट होने से अर्थात् घृत भी अग्नि के संयोग से द्रव हो जाता है, इससे (च) भी आज्य धर्म होवे।

**व्याख्या**—जो पूर्व द्रवत्वसामान्यं कारण कहा है वह अविशिष्ट अर्थात् समान है। आज्य भी अग्नि के संयोग से द्रव हो जाता है। इस लिये मधु और उदक में उपांशु याज का विध्यन्त होवे ॥४३॥

---

# अष्टमाध्याये द्वितीयः पादः

[वाजिनयागसुराग्रहयोरैष्टिकधर्मातिदेशाधिकरणम् ॥१॥]

चातुर्मास्येषु वाजिनेज्या श्रुता—वाजिभ्यो वाजिनम्[1] इति। सौत्रामण्यां च सुराग्रहाः—आश्विनं ग्रहं गृह्णाति, सारस्वतमैन्द्रम्[2] इति। तत्र संशयः—किमुभयोः सौमिको विध्यन्त उत दार्शपौर्णमासिक इति? तदुच्यते—

**वाजिने सोमपूर्वत्वं सौत्रामण्यां च ग्रहेषु ताच्छब्द्यात् ॥१॥ (पू०)**

वाजिने, सौत्रामण्यां च ग्रहेषु सोमपूर्वत्वम्। सौमिको विध्यन्तः। कुतः?

---

व्याख्या—चातुर्मास्य में वाजिन का याग श्रुत है—वाजिभ्यो वाजिनम् (=वाजिन् देवताओं के लिये वाजिन द्रव्य का होम करे। और सौत्रामणि में सुरा के ग्रह श्रुत हैं-आश्विनं ग्रहं गृह्णाति सारस्वतमैन्द्रम् (=आश्विनग्रह का ग्रहण करता है सारस्वत ग्रह का ऐन्द्र ग्रह का)। इन में संशय होता है—क्या दोनों (=वाजिन, सुरा) में सौमिक विध्यन्त होवे अथवा दर्शपूर्णमास संबन्धी विध्यन्त? इस में कहते हैं—

विवरण—गरम दूध में दही डालने से दूध के फटने पर जो घना भाग होता है उसे आमिक्षा कहते हैं और जो जल होता है उसे वाजिन कहते हैं—तप्ते पयसि दध्यानयति सा वैश्वदेव्यामिक्षा, वाजिभ्यो वाजिनम् (मी० भाष्य २।२।२३ में उद्धृत)। सौत्रामण्यां च सुराग्रहाः—सौत्रामणि याग में सुरा की आहुतियों का विधान है। परन्तु यह सुरा मद्य (=शराब) नहीं है। इसके स्वरूप की विस्तृत विवेचना मी० भाष्य ३।५।१४ की व्याख्या में विवरण के अन्तर्गत भाग ३, पृष्ठ ९५६ पर की है। पाठक वहां देखें।

**वाजिने सोमपूर्वत्वं सौत्रामण्यां च ग्रहेषु ताच्छब्द्यात् ॥१॥**

सूत्रार्थः—(वाजिने) वाजिन याग में (सोमपूर्वत्वम्) सोम का धर्म=विध्यन्त होवे, (च) और (सौत्रामण्याम्) सौत्रामणि में (ग्रहेषु) ग्रहों में सौमिक विध्यन्त होवे। (ताच्छब्द्यात्) वाजिन और सुरा में सोमशब्द का प्रयोग होने से।

व्याख्या—वाजिन में और सौत्रामणि में जो ग्रह है उनमें सोमपूर्वत्व होवे, सौमिक विध्यन्त होवे। किस हेतु से? उस शब्द का प्रयोग होने से। सोम शब्द का प्रयोग होने से। वहां

---

१. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—वाजिभ्यो वाजिनं जुहोति। शत० २।४।४।२२॥
२. अनुपलब्धमूलम्।

**अनुत्तरार्थो वाऽर्थवत्त्वादानर्थक्याद्धि प्राकृतस्योपरोधः स्यात् ॥१५॥ (उ०)**

यदुक्तम्, उत्तरार्थः स्वाहाकार इति। तन्न। कुतः? अनुत्तरार्थः। अर्थवत्त्वात्। प्रकृतावेवास्यार्थवत्त्वं, नारिष्ठहोमेषु[1]। पार्वणहोमयोश्च, **पूर्णमासाय सुराधसे स्वाहा,**[2] इति। अनर्थकत्वाद्धि प्राकृतस्योपरोधः स्यात्। यदि प्रकृतावनर्थकः स्यात् स्वाहाकारः, ततः प्राकृतस्य वषट्कारस्य विकृतौ प्राप्तस्यानारभ्यवादेन स्यादुपरोधः, वषट्कारबाध इत्यर्थः। न त्वस्याऽऽनर्थक्यम्। तस्मान्नोत्तरार्थः। न चेदुत्तरार्थः, लिङ्गमेवैतद्भवत्यसोमपूर्वत्वे दर्विहोमानां, भूमिगते स्वाहा करोतीति ॥१५॥

---

विवरण—कुतूहलवृत्तिकार ने सूत्रस्थ पुनः शब्द को वाक्यालङ्कार में माना है ॥१४॥

**अनुत्तरार्थो वाऽर्थवत्त्वादानर्थक्याद्धि प्राकृतस्योपरोधः स्यात् ॥१५॥**

**सूत्रार्थः**—(वा) 'वा' शब्द स्वाहाकार के उत्तरार्थत्व की निवृत्ति करता है। (अनुत्तरार्थः) स्वाहाकार उत्तरार्थ नहीं है (अर्थवत्वात्) अर्थवान् होने से। (आनर्थक्यात्) अनर्थक होने से (हि) ही (प्राकृतस्य) प्राकृत वषट्कार का (उपरोधः) उपरोध=रुकावट (स्यात्) होवे। अनारभ्याधीत स्वाहाकार के प्रकृतिगत नारिष्ठ होम में अर्थवान् होने से अनारभ्याधीत स्वाहाकार उत्तरार्थ नहीं है।

**व्याख्या**—जो यह कहा कि स्वाहाकार उत्तरार्थ है। वह [उत्तरार्थ] नहीं है। किस हेतु से? अर्थवान् होने से। प्रकृति में ही इस (=स्वाहाकारेण वषट्कारेण वा देवताभ्यो हविः प्रदीयते) की अर्थवत्ता है नारिष्ठ होमों में और दोनों पार्वण होमों में—पूर्णमासाय सुराधसे स्वाहा (=उत्तम धन के लिये पूर्णमास देवता के लिये स्वाहा) इसमें अनर्थक होने से ही प्राकृत वषट्कार का उपरोध होवे। यदि प्रकृति में स्वाहाकार अनर्थक होवे तो विकृति में प्राप्त प्राकृत वषट्कार का अनारभ्यवाद [न्याय] से उपरोध अर्थात् वषट्कार की बाधा होवे। इसका आनर्थक्य नहीं है। इससे उत्तरार्थ नहीं है। यदि उत्तरार्थ [स्वाहाकार] नहीं है तो यह लिङ्ग ही होता है दर्विहोम के असोमपूर्वत्व में, भूमिगते स्वाहा करोति [औदुम्बरी होम में घृतधारा जब भूमि को प्राप्त हो जाये तब स्वाहा कहता है] ॥१५॥

विवरण—नारिष्ठहोमेषु—नारिष्ठ होमों के लिये आप० श्रौत २।२०।६ देखें।

---

१. नारिष्ठान् होमाञ्जुहोति—दश ते तनुवो यज्ञ………। आप० श्रौत २।२०।६; तै० ब्रा० ३।७।५।११-१३॥

२. पार्वणहोमौ तै० ब्रा० ३।७।५।१३ स्थाने विहितौ। तत्र मन्त्रपाठे भेद उपलभ्यते। अनयोर्विधानम् आप० श्रौत २।२१।५ सूत्रे कृतम्। अत्रापि मन्त्रपाठस्तैत्तिरियब्राह्मणवदेव।

## न प्रकृतावपीति चेत् ॥१६॥ (पू०)

एवं चेत् पश्यसि, नारिष्ठहोमेषु पार्वणहोमयोश्च स्वाहाकारस्य निवेश इति । प्रकृतावपि नारिष्ठहोमादौ नास्य निवेशो घटते। तत्रापि वषट्कार एव प्राप्नोति । स ह्यविशेषेण दर्शपूर्णमासयोर्विहितः । **द्वयक्षरो वषट्कार एष वै प्रजापतिः सप्तदशो यज्ञेऽन्वायत्तः**[1] इति । ननु स्वाहाकारोऽपि प्रत्यक्षं पठितः । सत्यं पठितः । वषट्कारस्तु विहितः । अतश्चोदनेति—**नास्य यज्ञो व्यथते प्रजापतौ यज्ञेन प्रतितिष्ठति**[2] इति स्वाहाकारं पाठेन प्राप्तं बाधते । पाठे ह्यानुमानिको विधिः प्रत्यक्षेण विधिना बाध्यते । न[3] चेत्तत्रापि निवेशः, उत्तरार्थं एव स्वाहाकारो भवति

---

पार्वणहोमयोश्च—पार्वण होमों का विधान आप० श्रौत २।२।५ में किया है । मन्त्र तै० ब्रा० ३।७।५।१३ के अनुसार है । वहां क्रमशः'·········प्राणाय सुराधसे पूर्णमासाय स्वाहा' तथा '··· अपानाय सुराधसेऽमावस्यै स्वाहा' पाठ है ॥१५॥

### न प्रकृताविति चेत् ॥१६॥

सूत्रार्थः—(प्रकृतौ) प्रकृति=दर्शपूर्णमास में विहित नारिष्ठहोम में (अपि) भी स्वाहाकार का निवेश (न) नहीं होगा, ऐसा कहो तो ।

व्याख्या—यदि आप ऐसा समझते हैं कि नारिष्ठहोमों में तथा [गृह्यविहित] पार्वण होमों में स्वाहाकार का निवेश (=प्रवृत्ति) है तो प्रकृति (=दर्शपूर्णमास) में भी नारिष्ठहोम आदि में इसका निवेश नहीं घटता है । वहां भी वषट्कार ही प्राप्त होता है । वह अविशेष (=सामान्य) रूप से दर्शपूर्णमास में विहित है । द्वयक्षरो वषट्कारः, एष वै प्रजापतिः, सप्तदशो यज्ञेऽन्वायत्तः (=दो अक्षरोंवाला वषटकार=वौषड् है, यह निश्चय ही सप्तदश अक्षरवाला प्रजापति है, यज्ञ में अन्वायत्त=मन्त्र के पीछे जुड़ा हुआ है) । (आक्षेप) स्वाहाकार भी प्रत्यक्ष पठित है । (समाधान) सत्य है स्वाहाकार भी प्रत्यक्ष पठित है, परन्तु वषट्कार विहित है । इस कारण यह चोदना (प्रेरक वाक्य) है—नास्य यज्ञो व्यथते प्रजापतौ यज्ञेन प्रतितिष्ठति (=जो यजमान सप्तदश प्रजापति को जानता है, उसका यज्ञ व्यथा को प्राप्त नहीं होता, यज्ञ द्वारा यजमान प्रजापति में प्रतिष्ठित होता है) इस वचन से पाठ से प्राप्त स्वाहाकार को बाधता (=रोकता) है। [स्वाहाकार के] पाठ में आनुमानिक विधि प्रत्यक्ष विधि से बाधी जाती है । यदि वहां (=प्रकृति में) भी [स्वाहाकार का] निवेश

---

१. मै० सं० १।४।११; तै० सं० १।६।११।१। प्रजापतेः सप्तदशत्वबोधकः समग्रः पाठस्त्वेवम्—'आश्रावयेति चतुरक्षरम्, अस्तु श्रौषडिति चतुरक्षरम्, यजेति द्वयक्षरम्, ये यजामहे इति पञ्चाक्षरम्, द्वयक्षरो वषट्कारः। एष वै सप्तदशः प्रजापतिर्यज्ञमन्वायत्तः ।' तथा च मै० सं० १।४।११॥ २. मै० सं० १।४।११॥ ३. 'न चेदत्रापि'—पाठान्तरम् ।

विकृत्यर्थः ॥१६॥

उक्तं समवाये पारदौर्बल्यम् ॥१७॥ (उ०)

---

नहीं होता है तो उत्तरार्थ ही स्वाहाकार होता है विकृतियों के लिये ॥१६॥

विवरण—द्व्यक्षरो वषट्कारः—इसका पूरा पाठ मूल भाष्य की टिप्पणी में दिया है। तदनुसार 'आश्रावय' चार अक्षर, 'अस्तु श्रौषट्' चार अक्षर, 'यज' दो अक्षर, 'ये यजामहे' पांच अक्षर, वषट्=वौषट् दो अक्षर इस प्रकार ४+४+२+५+२=१७ अक्षरात्मक प्रजापति यज्ञ में प्रतिष्ठित रहता है। यज्ञेऽन्वायत्तः—यज्ञ शब्द से लोक में साधारणतया होम और यज्ञ दोनों का ग्रहण होता है, परन्तु कर्मकाण्ड में होम और यज्ञ पृथक् पृथक् हैं। जिनमें बैठकर 'स्वाहा' शब्द से आहुतियां दी जाएं वे होम कहाते हैं। इनका निर्देश 'जुहोतिः' 'हु दानादानयोः' धातु से किया जाता है। यथा—जुहोति, जुहुयात्। जिनमें खड़े होकर पुरोनुवाक्या और याज्या बोलकर 'वौषट्' शब्द से आहुति दी जाती है वह यज्ञ-याग कहाता है। इसका निर्देश 'यजतिः' 'यज देवपूजासगतिकरणदानेषु' धातु के 'यजति' 'यजते' 'यजेत' आदि द्वारा किया जाता है। द्र०—उपविष्टहोमा स्वाहाकारप्रदाना जुहोतयः। तिष्ठद्धोमा वषट्कारप्रदाना याज्यापुरोनुवाक्यावन्तो यजतयः (कात्या० श्रौत १।२।८,७) सप्तदश अक्षरात्मक प्रजापति यज्ञ में इस प्रकार प्रतिष्ठित होता है—आश्रावय='ओ३श्रावय' से अध्वर्यु अग्नीत् को याग आरम्भ करने के लिये प्रैष=आज्ञा देता है। अग्नीत् के अस्तु श्रौ३षट् (=यज्ञ आरम्भ होवे) कहने पर अध्वर्यु जिस देवता के लिये याग करना हो उसका निर्देश करके यज (यथा—अग्नि यज) से होता को याग करने के लिये कहे। अनन्तर होता ये यजामहे (=यजन करते हैं) अंश बोलकर 'याज्या' (जिससे आहुति दी जावे उस मन्त्र) को पढ़ता है। यथा—'अग्नि भुवो········चकृणे हव्यवाहां ३' मन्त्र बोलकर अन्त में वौ३षट् का उच्चारण करता है। वौषट् के उच्चारण के साथ ही अध्वर्यु आहुति देता है। 'ओ३श्रावय' से पूर्व अनुब्रू३हि (अग्नयेऽनुब्रू३हि) से अध्वर्यु होता का पुरोनुवाक्या (याज्या से पूर्व पठनीय) मन्त्र पढ़ने का प्रैष देता है। होता जिस देवता के लिये याग करना होता है उस देवतावाले मन्त्र को पढ़ता है। यथा—अग्निर्मूर्धा ··अपां रेतांसि जिन्वतो३म्। इस प्रकार याज्या और पुरोनुवाक्यायुक्त जो याग होता है उसमें उक्त सप्तदशाक्षर प्रजापति विद्यमान होता है। यजमान भी ऐसे यज्ञ के द्वारा प्रजापति में प्रतिष्ठित होता है ॥१६॥

उक्तं समवाये पारदौर्बल्यम् ॥१७॥

सूत्रार्थः—जहां वाक्य और प्रकरण के (समवाये) एकत्र प्राप्ति होने पर (पारदौर्बल्यम्) पर=प्रकरण का दौर्बल्य (उक्तम्) कह चुके हैं। द्र०—मी० ३।३।१४॥

अत्राऽऽह । नैतद्युक्तं, वषट्कारेण स्वाहाकारो बाध्यत इति । कुतः ? यत उक्तं, श्रुत्यादीनां समवाये परस्य दुर्बलत्वम् । इह च वाक्यप्रकरणयोः सन्निपातः । प्रकरणेन वषट्कारः प्राप्नोति नारिष्ठहोमेषु, तन्मन्त्रपदैरेकवाक्यत्वात् स्वाहाकारः। वाक्यं च प्रकरणाद् बलीयः । ननु स्वाहाकारस्योपरिष्टात् प्रदानार्थो वषट्कारः प्रयोक्ष्यते । न खलु स्वाहाकारेणैव प्रदानं निर्वर्तितम् । कथमविहितः प्रदानार्थे स्वाहाकारः प्रदानार्थं निर्वर्तयिष्यति । विहितश्च । कथम् ? **स्वाहाकारेण वा वषट्कारेण वा देवेभ्यो हविः प्रदीयते**[1] इति । ननूभयोः स्वाहाकारवषट्कारयोः प्रकृतावाम्नानादनारभ्यवादस्याऽऽनर्थक्यम् । अत उच्यते, प्रदानार्थतामनयोर्विधास्यति । तस्मान्न सोमप्रकृतयो दर्विहोमः ॥१७॥

---

**व्याख्या**—उक्त विषय में कहते हैं—यह कहना युक्त नहीं है कि वषट्कार से स्वाहाकार बाधित होता है । किस हेतु से ? हम कह चुके हैं कि श्रुति आदि (विनियोजक प्रमाणों) के समवाय (एकत्र प्राप्ति) में पर का दुर्बलत्व होता है । यहां वाक्य और प्रकरण की एक साथ प्राप्ति होती है । नारिष्ठहोमों में [दर्शपूर्णमास के] प्रकरण से वषट्कार प्राप्त होता है और उनके मन्त्र पदों से एकवाक्यत्व होने (=मन्त्रों में स्वाहा पठित होने) से स्वाहाकार प्राप्त होता है । वाक्य प्रकरण से बलवान् होता है । (आक्षेप) [मन्त्रगत पद] स्वाहा से आगे आहुति प्रदान के लिये वषट्कार का प्रयोग करेंगे । आहुति प्रदान में अविहित स्वाहाकार प्रदान अर्थवाले [वषट्कार] को कैसे निवृत्त करेगा ? (समाधान) [स्वाहाकार प्रदान के लिये] विहित है । कैसे ? स्वाहाकारेण वा वषट्कारेण वा देवेभ्यो हविः प्रदीयते (=स्वाहाकार और वषट्कार से देवों के लिये हवि दी जाती है) । (आक्षेप) स्वाहाकार और वषट्कार दोनों में प्रकृत में पठित [वषट्कार] से अनारभ्याधीत [स्वाहाकार] का आनर्थक्य होवे । (समाधान) इस विषय में कहते हैं—दोनों (=स्वाहाकार और वषट्कार] की प्रदानार्थता का विधान किया जायेगा । इसलिये दर्विहोम सोम प्रकृतिवाले नहीं हैं । अर्थात् सोम के विकार=विकृति-रूप नहीं हैं ॥१७॥

**विवरण**—उक्तं श्रुत्यादीनां समवाये—श्रुतिलिङ्गवाक्यप्रकरणस्थानसमाख्यानां समवाये पारदौर्बल्यम् अर्थविप्रकर्षात् (मी० ३।३।१४) । इन छः विनियोजक प्रमाणों (हेतुओं) के दो दो के समवाय में पर के दौर्बल्य पर विचार किया है । दो दो का समवाय इस प्रकार जानना चाहिये—श्रुति-लिङ्ग, लिङ्ग-वाक्य, वाक्य-प्रकरण, प्रकरण-स्थान (स्थान=क्रम), स्थान-समाख्या (=संज्ञा, यथा पौरोडाशिक प्रकरण) । जहां केवल समाख्या ही प्रमाण होवे वहां वह निर्विरोध प्रमाण होता

---

1. द्र०—पूर्वत्र पृष्ठ २२९३ टि० २ ।

यच्चोदना वेष्टेः प्रवृत्तित्वात् तद्विधिः स्यात् ॥१८॥ (पू०)

वाशब्दः पक्षान्तरपरिग्रहे । तच्चोदना वा । तदित्यनेन दर्विहोमाः प्रतिनिर्दिश्यन्ते । जुहोतिचोदना ये दर्शपूर्णमासयोरङ्गकर्मविशेषास्ते दर्विहोमेषु प्रवर्तेरन्। के पुनस्ते ? नारिष्ठहोमाः । कस्मात् कारणात् ? ते हि प्रवृत्तधर्माणः, सर्वेष्टिषु सर्वपशुबन्धेषु प्रवर्तमाना दृष्टाः। यस्य च यो धर्मः प्रायेण दृष्टः, स तस्यादृश्यमानोऽप्यनुमीयते । यथा यः परार्थान् प्रायेण करोति, अन्यस्मिन्नपि परार्थकरणे स एव सम्भाव्यते । तस्मात् तेषां प्रवृत्तिः ॥१८॥

शब्दसामर्थ्याच्च ॥१९॥

शब्दसामर्थ्यं च। चोदनासामान्यं दर्विहोमानाम् । नारिष्ठहोमेऽपि हि

---

यच्चोदना वेष्टेः प्रवृत्तित्वात् तद्विधिः स्यात् ॥१८॥

सूत्रार्थः—(वा) 'वा' शब्द पक्षान्तर परिग्रहार्थ है, दर्विहोम चाहे सोमप्रकृतिवाले न होवें किन्तु (इष्टेः) इष्टि=दर्शपूर्णमास के (यच्चोदनाः) जो अङ्गभूत दर्विहोम सदृश विधियां हैं अर्थात् 'जुहोति' शब्द घटित विधियां हैं, उन नारिष्ठहोमों का विध्यन्त दर्विहोमों में (स्यात्) होवे। (तत्प्रवृत्तत्वात्) उनके इष्टियों और पशुयागादि में प्रवृत्त होने से।

तात्पर्य यह है कि दर्शपूर्णमास में नारिष्ठहोम का जो विध्यन्त है उसकी जैसे इष्टियों और पश्वादि यागों में प्रवृत्ति देखी जाती है, उसी प्रकार नारिष्ठहोमों का विध्यन्त में दर्विहोम तथा अग्निहोत्रहोम भी प्रवृत्त होवे।

व्याख्या—'वा' शब्द पक्षान्तर के परिग्रह (=स्वीकारो) के लिये है—तच्चोदना वा। तत् शब्द से दर्विहोम निर्दिष्ट किये जाते हैं। 'जुहोति' शब्द विहित जो विधियां दर्शपूर्णमास में अङ्गकर्म विशेष हैं वे दर्विहोमों में प्रवृत्त होवें। वे कौनसी विधियां हैं ? नारिष्ठहोम। किस कारण से ? वे प्रवृत्त धर्मवाली हैं, सब इष्टियों सब पशुबन्धों में प्रवृत्त हुई देखी जाती हैं। जिसका जो धर्म प्रायः करके देखा गया है वह उसका दृष्टिगत न होता हुआ भी अनुमानित किया जाता है। यथा—जो व्यक्ति प्रायः करके अन्य के लिये कार्य करता है। अन्य परार्थकरण में वह ही सम्भावित होता है (=वही व्यक्ति इस परार्थकर्म को करनेवाला हो सकता है, ऐसा समझा जाता है)। इसलिये उन (=नारिष्ठहोमों के विध्यन्त) की [दर्विहोमों में] प्रवृत्ति होती है ॥१८॥

शब्दसामर्थ्याच्च ॥१९॥

सूत्रार्थः—(शब्दसामर्थ्यात्) शब्द के सामर्थ्य से अर्थात् शब्द के समान होने से (च) भी नारिष्ठहोमों का विध्यन्त दर्विहोमों में प्रवृत्त होवे।

व्याख्या—शब्द का सामर्थ्य भी—चोदना की समानता है दर्विहोमों की। नारिष्ठहोमें

जुहोतिचोदना । नारिष्ठाञ्जुहोति¹, भिन्ने जुहोति² इति । चोदनासामान्याद् धर्म-प्राप्तिः ॥१९॥

लिङ्गदर्शनाच्च ॥२०॥

लिङ्गं चैतमर्थं दर्शयति यथा नारिष्ठहोमपूर्वत्वं दर्विहोमानामिति । किं लिङ्गं भवति ? अग्निहोत्रे श्रूयते—यदि कीटोऽवपद्येतान्तःपरिधि निनयेद्³ इति । तथाऽग्नौ श्रूयते—अन्तर्वेदि तिष्ठन् सावित्राणि जुहोति⁴ इति । परिधयो वेदिश्चाङ्गप्रधानार्थत्वान्नारिष्ठहोमाङ्गम् । यदि तेषां धर्माः प्रवर्तेरंस्तत एतद् दर्शन-मुपपद्यते । तस्मात् तेषां प्रवृत्तिः ॥२०॥

---

में भी 'जुहोति' चोदना है । नारिष्ठान् जुहोति (=नारिष्ठसंज्ञक होमों को करता है), भिन्ने जुहोति (=कपालादि के टूटने पर होम करता है) । चोदना ('जुहोति' घटित विधि वाक्य) की समानता से [नारिष्ठ होमों के] धर्मों की [दर्विहोमों में] प्राप्ति होती है । [भिन्ने जुहोति दर्विहोम की चोदना है] ॥१९॥

लिङ्गदर्शनाच्च ॥२०॥

**सूत्रार्थः**—(लिङ्गदर्शनात्) लिङ्ग के दर्शन से (च) भी नारिष्ठहोमों का विध्यन्त दर्विहोमों में प्रवृत्त होवे ।

व्याख्या—लिङ्ग भी इसी अर्थ को दर्शाता है जैसे नारिष्ठहोमपूर्वता दर्विहोमों की है । क्या लिङ्ग होता है ? अग्निहोत्र में सुना जाता है—यदि कीटोऽवपद्येतान्तःपरिधि निनयेत् (=यदि अग्निहोत्र की [दुग्धरूप] हवि में कोई कीट=कीड़ा गिर जाये तो प्रायश्चित्तरूप उस हवि को परिधि के मध्य छोड़े) । तथा अग्नि [चयन] में सुना जाता है—अन्तर्वेदि तिष्ठन् सावित्राणि जुहोति (=वेदि के मध्य खड़े होकर सवितादेवताक होम करता है) । परिधियां और वेदि अङ्ग और प्रधान दोनों कर्मों के लिये होने से नारिष्ठहोमों का अङ्ग हैं । यदि उनके धर्म प्रवृत्त होवें तो यह दर्शन उपपन्न होता है । इसलिये उनकी प्रवृत्ति होती है ॥२०॥

---

१. आप० श्रौत २।२०।६॥

२. अनुपलब्धमूलम् । द्र०—आप० श्रौत ९।१३।८; बौ० श्रौत २०।२३॥

३. अनुपलब्धमूलम् । द्र०—तै० ब्रा० ३।७।२।२; आप० श्रौत० ९।२।५॥

४. अनुपलब्धमूलम् । द्र०—अन्तर्वेदि ऊर्ध्वस्तिष्ठन् सावित्राणि जुहोति । सत्या० श्रौत ११।१।७॥

तत्राभावस्य हेतुत्वाद् गुणार्थे स्याददर्शनम् ॥२१॥

यदेतद् गुणार्थे नारिष्ठहोमार्थे दर्शनमुपदिष्टं, नारिष्ठहोमानां प्रवृत्तावित्यर्थः। अदर्शनं तत्, असाधकमित्यर्थः। कुतः? तत्राभावस्य हेतुत्वात्। त्र्यम्बकेषु—अप्रतिष्ठिता वै त्र्यम्बका इत्याहुः। नेध्माबर्हिः संनह्यते, न प्रयाजा इज्यन्ते, नानुयाजा इज्यन्ते, न सामिधेनीरन्वाह[1] इति, अप्रतिष्ठितत्वं त्र्यम्बकाणां प्रतिज्ञाय तदुपपादनार्थमिध्मादीनामभावो हेतुत्वेनोपदिश्यते। यदि च नारिष्ठहोमाः प्रवर्तरंस्ततोऽङ्गप्रधानार्थत्वादिध्माबर्हिषोः सामिधेनीनां च त्र्यम्बकेषु भाव एव स्यात्। तत्रायं तदभावोऽसत्त्वाद्धेतुत्वेन न युज्यते। तस्मान्नारिष्ठहोमानामप्रवृत्तिः ॥२१॥

विधिरिति चेत् ॥२२॥ (आ०)

---

तत्राभावस्य हेतुत्वाद् गुणार्थे स्याददर्शनम् ॥२१॥

सूत्रार्थः—(तत्र) वहां=त्र्यम्बक होमों में (अभावस्य) इध्म बर्हि आदि के अभाव के (हेतुत्वात्) हेतु होने से (गुणार्थे) गुण के लिये=नारिष्ठहोमों के लिये (अदर्शनम्) तुम्हारे द्वारा युक्त दर्शन अदर्शन=असाधक (स्यात्) होवे।

व्याख्या—जो यह गुण के लिये=नारिष्ठहोम के लिये दर्शन कहा है [अर्थात्] नारिष्ठहोमों की प्रवृत्ति में कहा दर्शन अदर्शन है [अर्थात्] असाधक है। किस हेतु से? वहां अभाव के हेतु होने से। त्र्यम्बक होमों में कहा है—अप्रतिष्ठिता व त्र्यम्बका इत्याहुः। नेध्माबर्हिः सन्नह्यते, न प्रयाजा इज्यन्ते, नानुयाजा इज्यन्ते, न सामिधेनीरन्वाह (=त्र्यम्बक होम अप्रतिष्ठित हैं ऐसा कहते हैं। इध्म और बर्हि का सन्नहन=बांधना नहीं होता है, प्रयाज याग नहीं होते हैं, अनुयाज भी नहीं होते, सामिधेनियों का अन्वाह=उच्चारण भी नहीं होता है) इस प्रकार त्र्यम्बकों के अप्रतिष्ठितत्व की प्रतिज्ञा करके उसके (=अप्रतिष्ठितत्व के) उपपादन के लिये इध्म आदि अभाव को हेतुरूप से कहा जाता है और यदि त्र्यम्बक होमों में नारिष्ठहोम प्रवृत्त होवें तो इध्म बर्हि और सामिधेनियों का त्र्यम्बक होम में भाव (=स्थिति) ही होवे। वहां (=उस अवस्था में) इनका अभाव [अप्रतिष्ठितत्व में] हेतुरूप से युक्त नहीं होता है। इसलिये नारिष्ठहोमों की प्रवृत्ति नहीं होती है ॥२१॥

विधिरिति चेत् ॥२२॥

सूत्रार्थः—यदि त्र्यम्बक होमों में इध्म बर्हि आदि की (विधिः) प्रतिषेधक विधि (इति चेत्) होवे तो।

---

१. अनुपलब्धमूलम्। तु०—नेध्माबर्हिर्भवति। न सामिधेनीरन्वाह। न प्रयाजा इज्यन्ते नानुयाजाः। तै० ब्रा० १।६।६।५-६॥

इति चेत् पश्यसि, दर्शनमेतदिति। अथ कस्माद् विधिर्न भवति? नारिष्ठहोमप्रकृतित्वात् प्राप्तानामिध्मादीनां प्रतिषेधको विधिः सन्नपूर्वमर्थं विधास्यति। अनुवादोऽप्रवृत्तिविशेषकरोऽनर्थकः स्यात् ॥२२॥

स्थितायां प्रतिज्ञायां सूत्रेण परिचोदयति—

**न वाक्यशेषत्वाद् गुणार्थे च समाधानं नानात्वेनोपपद्यते ॥२३॥ (आ० नि०)**

नायं विधिर्युज्यते। किं कारणम्? अन्योऽत्र विधिराम्नातः—'आदित्यं घृते चरुं निर्वपेत् पुनरेत्य गृहेषु'[1] इति। तस्य वाक्यशेषोऽयम्। कथं ज्ञायते? तेना-

---

व्याख्या—यदि यह समझते हो [कि इध्म बर्हि आदि का अभाव] दर्शन है तो यह किस हेतु से विधि नहीं होती है? नारिष्ठहोमों में प्रकृति (=दर्शपूर्णमास) से प्राप्त इध्म बर्हि आदि की प्रतिषेध विधि होती हुई अपूर्व (=पूर्वतः अज्ञात) अर्थ का विधान करेगी [अर्थात् त्र्यम्बक होमों में इध्म बर्हि आदि की प्रकृति से प्राप्ति होने पर प्रतिषेधरूप विधि होगी]। अनुवाद विशेष प्रवृत्तिकारक न होने से अनर्थक होवे [अर्थात् त्र्यम्बक होमों में प्रकृतिविध्यन्त न होने से इध्म बर्हि आदि की स्वतः प्राप्ति न होने पर नेध्मार्बर्हिः सन्नह्यते आदि अनुवाद रूप होवें। अनुवाद किसी प्रवृत्ति के हेतु न होने से अनर्थक होते हैं] ॥२२॥

व्याख्या—[प्रतिषेधकरूप विधि है इस] प्रतिज्ञा के स्थित होने पर सूत्र से उत्तर देते हैं—

**न वाक्यशेषत्वाद् गुणार्थे च समाधानं नानात्वेनोपपद्यते ॥२३॥**

सूत्रार्थः—(वाक्यशेषत्वात्) 'अप्रतिष्ठिता वै त्र्यम्बकाः' के [आदित्यं घृते चरुं निर्वपेत्] विधि वाक्य के शेषभूत होने से (गुणार्थे) प्रतिषेध रूप गुण के लिये (च) भी (समाधानम्) समाधान (नानात्वात्) नाना वाक्य होने से (न) नहीं उपपन्न होता है। अर्थात् 'नेध्मार्बर्हिः सन्नह्यते' इत्यादि वाक्य प्रतिषेध विधियां मानने पर नाना वाक्य मानने होंगे। उस स्थिति में वाक्यभेद दोष होगा। 'अप्रतिष्ठिता वै त्र्यम्बकाः' के 'आदित्यं घृते चरुं निर्वपेत्' का वाक्यशेष होने से उसके मध्य में पठित 'नेध्मार्बर्हिः सन्नह्यते' आदि वाक्य भी अनुवादरूप होने से एकवाक्यता को प्राप्त होंगे। वाक्यभेद दोष नहीं होगा।

व्याख्या—यह (='नेध्मार्बर्हिः सन्नह्यते' आदि) विधि उपपन्न नहीं होती है। क्या कारण है? यहां अन्य विधि आम्नात है—आदित्यं घृते चरुं निर्वपेत् पुनरेत्य गृहेषु (=गृह में अदिति देवतावाले=चरु का निर्वाप करे, वापस घरों में लौटकर)। उस (=विधि वाक्य) का यह (=अप्रतिष्ठिता वै त्र्यम्बकाः) वाक्यशेष है। कैसे जाना जाता है? उस

---

१. मै० सं० १।१०।२०॥

ऽऽकाङ्क्षितत्वात् । **अप्रतिष्ठिता वै त्र्यम्बका**' इति दोषमनुकीर्त्येदं श्रूयते—**आदित्यं घृते चरुं निर्वपेत्,पुनरेत्य गृहेषु**' इति । **इयं वा अदितिरियं प्रतिष्ठा,यदादित्योऽस्यामेव प्रतितिष्ठति**' इति । तदेतत्तस्य दोषस्य परिहारार्थमिति विज्ञायते । अतस्तेन सहैकवाक्यतां याति । तन्मध्ये च य इध्माद्यभाववचनास्तेऽपि तच्छेषा एव समुच्चारणान्याय्याः । ते यदि विधयः कल्पेरन् पृथग्वाक्यानि भवेयुः । तत्रैकवाक्यरूपं बाध्येत । व्यवहितकल्पना च स्यात् । न चैषां विधायकत्वम् । अनुवादरूपत्वात्' । तस्मान्न विधयः । अथ कोऽत्र विशेषः—यत्समाने लिङ्गत्वेऽन्तःपरिधिदर्शनमसाधकमितरत् साधकमिति ? विशेषमुपरिष्टाद् वक्ष्यामः ॥२३॥

**येषां वाऽपरयोर्होमस्तेषां स्याद्विरोधात् ॥२४॥ (आ०)**

---

**विधिवाक्य से आकाङ्क्षित होने से। अप्रतिष्ठिता वै त्र्यम्बकाः इस दोष का कथन करके यह सुना जाता है—आदित्यं घृते चरुं निर्वपेत्, पुनरेत्य गृहेषु इति। इयं वा अदितिरियं प्रतिष्ठा, यदादित्योऽस्यामेव प्रतितिष्ठति (=घृत में अदिति देवतावाले चरु का निर्वाप करे। यह ही अदिति है, यह प्रतिष्ठा है, जो आदित्य इसी में ही प्रतिष्ठित रहता है)। इसलिये यह (=अदितिदेवताक चरु का निर्वाप) इस (=अप्रतिष्ठा) दोष के परिहार के लिये है, ऐसा जाना जाता है। इसलिये उस [विधि वाक्य] के साथ एकवाक्यता को प्राप्त होता है। और उसके मध्य में जो इध्म आदि के अभाव को कहनेवाले वचन हैं वे भी उसी के शेष ही समुच्चारण (=सहोच्चारण) से न्याय्य हैं। यदि इन्हें [प्रतिषेध] विधियां स्वीकार किया जाये तो पृथक् वाक्य होवें। उस अवस्था में एकवाक्यता बाधित होवे और व्यवहित की कल्पना होवे। इनका विधायकत्व नहीं है अनुवादरूपत्व होने से। इसलिये ये [प्रतिषेध] विधियां नहीं हैं। (आक्षेप) इसमें क्या विशेष है कि समानलिङ्गत्व होने पर अन्तःपरिधिदर्शन असाधक होवे और अन्य साधक ? (समाधान) [दोनों में जो] विशेष (=भेद) है उसका आगे कथन करेंगे ॥२३॥**

**विवरण**—चातुर्मास्य के साकमेध नामक तृतीय पर्व में महापितृयज्ञ के अनन्तर 'त्र्यम्बकेष्टिं चतुष्पथे जुहोति' वचन से चतुष्पथ में त्र्यम्बकेष्टि का दर्विहोम के रूप में विधान किया है। अतः त्र्यम्बकहोम के अनन्तर पुनरेत्य गृहेषु कहकर अदिति देवतावाले घृत में चरु का निर्वाप करे, ऐसा कहा है ॥२३॥

**येषां वाऽपरयोर्होमस्तेषां स्याद्विरोधात् ॥२४॥**

---

१. द्र०—अप्रतिष्ठिता अस्य त्र्यम्बका। (मै० सं० १।१०।२०)।

२. मै० सं० १।१०।२०॥

३. 'अनुवादस्वरूपत्वात्' इति पाठान्तरम्।

येषां वा यागानामपरयोरग्न्योर्होमः, तेषां प्रवृत्तिः स्यात्। पत्नीसंयाजानामित्यर्थः। कुतः? अविरोधात्। तत्र विरोधो नास्ति, यो नारिष्ठहोमानां प्रवृत्तावुक्तः। तत्राभावस्य हेतुत्वादिति। तेषां हीध्माबर्हिः सामिधेन्यश्च नैवाङ्गम्। तदभावदर्शनं तत्र न विरुध्यते। प्रवृत्तिधर्माणस्तेऽपि जुहोतिचोदनाश्च। सह पत्न्या जुहोति' इति। तस्मात् तेषां प्रवृत्तिः ॥२४॥

तत्रौषधानि चोद्यन्ते तानि स्थानेन गम्येरन् ॥२५॥ (आ० नि०)

नैतद्युक्तम्। किं कारणम्? यतस्तत्रौषधानि चोद्यन्ते दर्विहोमे। यथा, त्र्यम्बकेषु पुरोडाशः करम्भपात्राणि तण्डुला इत्येवमादीनि। तानि स्थानेन गम्ये-

---

सूत्रार्थः—(येषाम्) जिन यागों का (अपरयोः) अपर अग्नियों=आहवनीय से भिन्न गार्हपत्य और दक्षिणाग्नि में (होमः) होम होता है (तेषाम्) उन पत्नी संयाज, पिष्टलेप और फलीकरण होमों का गार्हपत्य और दक्षिणाग्नि सम्बन्ध से इध्म और बर्हि आदि अङ्ग (स्यात्) होवे, (अविरोधात्) विरोध न होने से।

विशेष—पत्नीसंयाज गार्हपत्याग्नि में होते हैं और पिष्टलेप फलीकरण होम दक्षिणाग्नि में। पिष्टलेप और फलीकरण होमों के विषय में अगले २६वें सूत्र की व्याख्या के विवरण में देखें।

व्याख्या—जिन यागों का अपर अग्नियों (=गार्हपत्य और दक्षिणाग्नि) में होम होवे उनकी प्रवृत्ति होवे अर्थात् पत्नीसंयाजों की। किस हेतु से? विरोध न होने से। उनके विषय में विरोध नहीं है, जो नारिष्ठहोमों की प्रवृत्ति में कहा है। उनमें [इध्मबर्हि आदि के] अभाव के हेतु होने से। उन [नारिष्ठहोमों] के इध्मबर्हि और सामिधेनियां अङ्ग नहीं हैं। इसलिये उनका अभावदर्शन उनमें विरुद्ध नहीं होता। वे पत्नीसंयाज और पिष्टलेप फलीकरण होम भी प्रवृत्ति धर्मवाले हैं और 'जुहोति' चोदनावाले हैं। सह पत्न्या जुहोति (=पत्नी के साथ होम करता है)। इसलिये उनके प्रति [इध्म आदि की अङ्गरूप से] प्रवृत्ति होवे ॥२४॥

विवरण—पत्नीसंयाज गार्हपत्याग्नि में होते हैं। दक्षिणाग्नि में पिष्टलेप और फलीकरण होम होते हैं ॥२४॥

तत्रौषधानि चोद्यन्ते तानि स्थानेन गम्येरन् ॥२५॥

सूत्रार्थः—(तत्र) दर्विहोम में (औषधानि) औषधियां (चोद्यन्ते) कही जाती हैं (तानि) वे (स्थानेन) आज्य के स्थान से (गम्येरन्) जानी जावें।

व्याख्या—यह युक्त नहीं है। क्या कारण है? यतः वहां औषधियां कही गई हैं दर्विहोम में। जैसे त्र्यम्बकहोम में पुरोडाश करम्भपात्र तण्डुल इत्यादि। वे स्थान से जाने जायें।

---

१. अनुपलब्धमूलम्। द्र०—स्त्रीपुंसौ जुहुतः (मै० सं० ३।६।६)।

रन्। आज्यस्थानापत्त्याऽऽज्यधर्माः प्राप्येरन्। ते न शक्यास्तत्रानुष्ठातुम्। अनुष्ठीयमाना वाऽप्राकृतकार्याः स्युः। तत्र चोदको बाध्येत। तस्मान्न तेषां प्रवृत्तौ किंचित् प्रयोजनमस्ति। याज्यानुवाक्ये अपि मन्त्रान्तरेण निवर्त्येते, वषट्कारः स्वाहाकारेण ॥२५॥

### लिङ्गाद् वा शेषहोमयोः ॥२६॥ (आ०)

पिष्टलेपफलीकरणहोमयोर्वा प्रवृत्तिः स्यात्। कुतः? लिङ्गात्। औषधसामान्यात्। यश्च पत्नीसंयाजानां प्रवृत्तौ दोष उक्तो धर्माणामानर्थक्यं, तदत्र नास्ति। तत्रौषधधर्मा निर्वपणादयः शक्याः कर्तुम्। तस्मात्तयोः प्रवृत्तिरिति ॥२६॥

---

आज्य स्थान पर होने से आज्यधर्म प्रवृत्त होवें। वे [आज्यधर्म] वहां (=औषधियों में) अनुष्ठान नहीं किये जा सकते। अथवा अनुष्ठीयमान [आज्यधर्म] प्रकृत कार्यवाले न होवें। उस अवस्था में [औषधियों का] चोदक वचन बाधित होवे। इसलिये उनके (=इध्मबर्हि आदि के) प्रवृत्ति में कोई प्रयोजन नहीं है। याज्या और अनुवाक्या भी मन्त्रान्तर (=साक्षात् निर्दिष्ट मन्त्र से) निवर्तित होती हैं, वषट्कार स्वाहाकार से निवृत्त होता है ॥२५॥

विवरण—करम्भपात्राणि शमीपत्र मिश्रित करीर (=केर) करम्भ कहाते हैं। उनके धारण के लिये पिसे हुए यव के पात्र करम्भ पात्र कहाते हैं (द्र०—आप० श्रौत ८।५।३७ रुद्रदत्त)। करम्भो दध्नासंयुक्ताः सक्तवः, तन्मयानि पात्राणि (द्र०—कात्या० श्रौत ५।३।२ व्याख्या) ॥२५॥

### लिङ्गाद्वा शेषहोमयोः ॥२६॥

सूत्रार्थः—(वा) अथवा (लिङ्गात्) औषध सामान्य लिङ्ग से (शेषहोमयोः) शेष=अवशिष्ट पिष्टलेप फलीकरण के होमों की प्रवृत्ति होवे।

व्याख्या—पिष्टलेप फलीकरण के होमों में [प्रकृति विध्यन्त की] प्रवृत्ति होवे। किस हेतु से? लिङ्ग से। औषध सामान्य होने से। और जो पत्नीसंयाजों के प्रवृत्ति में धर्मानर्थक्य दोष कहा है वह यहां नहीं है। वहां (=जहां दर्विहोम में औषध का विध्यन्त है) औषधधर्म निर्वापादि किये जा सकते हैं। इसलिये उनमें [प्रकृति विध्यन्त की] प्रवृत्ति होवे ॥२६॥

विवरण—पिष्टलेपफलीकरणहोमयोः—पुरोडाश बनाने के लिये चावल शिला पर पीसे जाते हैं। इन पिसे चावलों का कुछ भाग शिला और लोढ़ी में लगा रह जाता है। इसी पिष्टलेप को दक्षिणाग्नि में होम किया जाता है। होम के मन्त्र में उलूखल मूसल शूर्प दृषद् कपाल आदि पदार्थों में संलग्न भागों का निर्देश है (कात्या० श्रौत ३।८।१; आप० श्रौत ३।१०।१)। फलीकरण—व्रीहि का ऊखल मूसल से कूटने पर शूर्प के द्वारा तुषों को पृथक् किया

प्रतिपत्ती तु ते भवतस्तस्मादतद्विकारत्वम् ॥२७॥ (आ० नि०)

न त्वेतदेवम् । कुतः ? यतः प्रतिपत्तिकर्मणी एतौ होमौ । दर्विहोमाश्च प्रधानकर्माणि । तेषां दूरतो भेदः । सामान्यतश्च[1] धर्मप्राप्तिरिष्यते । यच्चोक्तम्—औषधधर्माः शक्यास्तत्र कर्तुमिति । प्रतिपत्तित्वादप्रयोजकावेव निर्वपणादीनां धर्माणाम् । अतस्तत्प्रकृतित्वं तेनैव न्यायेन नोपपन्नम् । नापि प्रयोजनवत् । तस्मादेतदप्ययुक्तम् । एवं न कुतश्चिदपि दर्विहोमानां धर्मप्राप्तिर्युज्यते । तस्मादपूर्वः ॥२७॥

---

जाता है वह फलीकरण कहाता है । यह क्रिया तीन बार की जाती है । इन तुषों का दक्षिणाग्नि में होम फलीकरणहोम कहाता है । आप० श्रौत ३।६।१२—'दक्षिणाग्ना इध्मप्रवचनान्यभ्याधाय पिष्टलेपफलीकरणहोमौ जुहोति' । कात्यायन श्रौत में फलीकरणहोम का निर्देश नहीं है । उसमें फलीकरण किये गये तुषों को उत्कर स्थान में प्रक्षेप का विधान है (२।४।१६) ॥२६॥

प्रतिपत्ती तु ते भवतस्तस्माद् अतद्विकारत्वम् ॥२७॥

सूत्रार्थः—(तु) 'तु' शब्द पूर्व उक्त पक्ष की निवृत्ति के लिये है । (ते) पिष्टलेप और फलीकरणहोम (प्रतिपत्ती) प्रतिपत्ति कर्म (भवतः) हैं (अतः) इसलिये (अतद्विकारत्वम्) तद्विकारत्व नहीं है ।

व्याख्या—यह इस प्रकार (=जैसा ऊपर कहा है) नहीं है । किस हेतु से ? जिस कारण ये होम प्रतिपत्ति कर्मरूप हैं । दर्विहोम प्रधान कर्म हैं । अतः इन (=प्रतिपत्ति कर्म और प्रधान कर्मों) का दूरतः भेद है अर्थात् अत्यन्त भेद है । सामान्यतः (=सादृश्यत्व से) धर्मप्राप्ति इष्ट होती है । और जो कहा—औषध धर्म वहां किये जा सकते हैं । प्रतिपत्ति कर्म होने से निर्वापण आदि धर्मों के अप्रयोजक ही हैं (=प्रयोजक=प्रेरक नहीं हैं) । अतः उनका प्रकृतित्व उसी न्याय से उपपन्न नहीं होता । और वे प्रयोजनवाले भी नहीं हैं । इसलिये यह भी अयुक्त है । इस प्रकार कहीं से भी दर्विहोमों की धर्म प्राप्ति युक्त नहीं है । इससे ये अपूर्व हैं ॥२७॥

विवरण—प्रतिपत्तिकर्मणी—कस्यचिद् वस्तुनो जाते कार्ये विधिप्राप्तविनियोगकरणं प्रतिपत्तिकर्म (श्रौतपदार्थनिर्वचन, पृष्ठ १६) । किसी वस्तु के कार्य सम्पन्न होने पर अवशिष्ट वस्तु का अन्यत्र प्रक्षेप प्रतिपत्ति कर्म कहाता है । तस्मादपूर्वः–दर्विहोम की प्रकृति तथा अपूर्वता के विषय में जो मतभेद है, वह निम्न श्लोक में इस प्रकार मिलता है—

आज्यभागौ प्रकृतिं प्राह दर्विहोमस्य बादरिः ।
अग्निहोत्रं तथाऽऽत्रेयः काशकृत्स्नस्त्वपूर्वताम् ॥ बौधायन गृह्यसूत्र १।४।४४॥

अर्थात् बादरि आचार्य दर्विहोम की प्रकृति आज्य भाग को मानते हैं, आत्रेय अग्निहोत्र

---

१. सामान्यतश्चेति—तादृश्येन चेत्यर्थः ।

अथ कस्मादुभयपक्षसाधनानामपि लिङ्गानां भावेऽप्रवृत्तिरेव प्रतीयते, न पुनः प्रवृत्तिरिति ? उच्यते—

**सन्निपाते विरोधिनामप्रवृत्तिः प्रतीयेत विध्युत्पत्तिव्यवस्थानादर्थस्यापरिणेयत्वाद् वचनादतिदेशः स्यात् ॥२८॥**

सन्निपाते विरोधिनामेतेषां लिङ्गानां,[1] प्रवृत्तिः प्रत्येतुं न न्याय्या। कुतः ? विध्युत्पत्तिव्यवस्थानात्। विधीनामुत्पत्तिः पाठः। स च व्यवस्थितः केचिद् दर्शपूर्णमासयोः पठ्यन्ते, केचित् सोमे। तेषामर्थस्यापरिणेयत्वम्। यत्र पठितास्ततोऽन्यत्र परिणीयमाने प्रकरणं बाध्यते। तस्मादप्रवृत्तिः प्रतीयेत।

तत्राऽऽह—किमेष एवोत्सर्गः सर्वत्राप्राप्तिरिति। एवं खलु प्राप्ते, उच्यते—

---

को दर्विहोम की प्रकृति कहते हैं और काशकृत्स्न आचार्य दर्विहोम की अपूर्वता स्वीकार करते हैं। विशेष द्रष्टव्य 'श्रौत-यज्ञ-मीमांसा' पृष्ठ १२७ (संस्कृत) ॥२७॥

व्याख्या – उभयपक्ष के साधन लिङ्गों के होने पर भी किस कारण अप्रवृत्ति ही जानी जाती है, प्रवृत्ति नहीं जानी जाती है ? इस विषय में कहते हैं—

**सन्निपाते विरोधिनामप्रवृत्तिः प्रतीयेत विध्युत्पत्तिव्यवस्थानाद् अर्थस्यापरिणेयत्वाद् वचनादतिदेशः स्यात् ॥२८॥**

**सूत्रार्थः** (विरोधिनाम्) विरोधी लिङ्गों के (सन्निपाते) एक साथ उपस्थित होने पर (विध्युत्पत्तिव्यवस्थानात्) विधियों का उत्पत्ति पाठ के व्यवस्थित होने से उनके (अर्थस्य) अर्थ के (अपरिणेयत्वात्) दूसरे स्थान पर न ले जाये जा सकने के कारण (अप्रवृत्तिः) प्रवृत्ति का अभाव (प्रतीयेत) जाना जाये। (वचनात्) वचन सामर्थ्य से कहीं कहीं (अतिदेशः) प्रवृत्ति का अतिदेश होता है।

व्याख्या—इन विरोधी लिङ्ग के सन्निपात में प्रवृत्ति जानना न्याय्य नहीं है। किस हेतु से ? विधियों की उत्पत्ति व्यवस्था होने से। विधियों का उत्पत्ति पाठ, और वह व्यवस्थित है। कुछ दर्शपूर्णमास में पढ़े जाते हैं, कुछ सोम में। उनके अर्थ का परिणेयत्व (= अन्यत्र नयन) नहीं होता है। जहां पठित हैं वहां से अन्यत्र ले जाने पर प्रकरण बाधित होवे। इस कारण प्रवृत्ति नहीं जानी जाती है।

(आक्षेप) इस विषय में कहते हैं—क्या सर्वत्र अप्राप्ति यही उत्सर्ग (=सामान्य) है ? (समाधान) निश्चय से ऐसा प्राप्त होने पर कहते हैं—वचन से अतिदेश होवे। जैसे—

---

१. लिङ्गानामप्रवृत्तिः प्रत्येतुं न न्याय्येति पाठान्तरं दृश्यते। तत्र च—लिङ्गानामप्रवृत्तिः प्रत्येतुं न्याय्या, इति पाठः साधीयान्।

वचनादतिदेशः स्यात् । यथा, राष्ट्रभृतामुद्वाहकर्मसु। अ त्येवंविधे वचनेऽपूर्वा इति । अथ ये लिङ्गे अपदिष्टे, यदि कीटोऽवपद्येत, अन्तःपरिधि निनयेत्', अन्तर्वेदि तिष्ठन् सावित्राणि जुहोति' इति । तयोः कः समाधिः? उच्यते । अन्याय-पूर्वत्वाल्लक्षणया वादः स विज्ञायते–अन्तःपरिधिदेशे, अन्तर्वेदिदेशे, इति । परिधीनां वेदेश्च तत्राभावात् । यथा, रजनी मे कण्डूयति, तिलको मे स्पन्दत इति । रागा-भावे तिलकाभावे च तद्देशलक्षणया भवन्ति वक्तार इति ॥२८॥

इति श्रीशबरस्वामिनः कृतौ मीमांसाभाष्येऽष्टमस्याध्यायस्य
चतुर्थः पादः ॥

समाप्तश्चाष्टमोऽध्यायः ॥

---

उद्वाह (=विवाह) कर्म में राष्ट्रभृत् होमों का [अतिदेश होता है] । इस प्रकार के वचन न होने पर [दर्विहोम] अपूर्व होते हैं । (आक्षेप) और जो लिङ्ग कहे हैं—यदि कीटोऽवपद्येत अन्तःपरिधि निनयेत्, अन्तर्वेदि तिष्ठन् सावित्राणि जुहोति । इनका क्या समाधान है । (समाधान) अन्यायपूर्वक होने से (=न्यायपूर्वक परिधि आदि की प्राप्ति न होने से) लक्षणा से यह कथन जाना जाता है—परिधिदेश के मध्य में, वेदिदेश के मध्य में । परिधियों और वेदि के उन कर्म में अभाव होने से । जैसे—रजनी मेरे खुजलाती है, तिलक मेरा फड़कता है । राग के अभाव में और तिलक के अभाव में उस देश की लक्षणा से (उक्त प्रकार) वक्ता होते हैं॥२८॥

इति अजयमेरु (अजमेर) मण्डलान्तर्गत-विरञ्च्यावासा (विरकच्यावासा)-
भिजनेन सारस्वत-कुलावतंसस्य तत्रभवतः श्री सूर्यरामस्य प्रपौत्रेण
श्री रघुनाथस्य पौत्रेण श्रीयमुनादेवी-गौरीलालाचार्ययोः पुत्रेण
पूर्वोत्तरमीमांसापारदृश्वनां महामहोपाध्यायाद्यनेकविरुदभाजाम्
श्रीचिन्नस्वामिशास्त्र्यपरनाम्नां वेङ्कटसुब्रह्मण्य-शास्त्रिणाम्
अन्तेवासिना भारद्वाजगोत्रेण त्रिप्रवरेण
वाजसनेयचरणेन माध्यन्दिनिना

**युधिष्ठिर-मीमांसकेन**

विरचितायां

**मीमांसा-शाबरभाष्यस्य वैदिकतत्त्व-प्रकाशिन्यां 'यशोदा'ख्यायां हिन्दी-व्याख्यायां**

**अष्टमोऽध्यायः पूर्तिमगात् ॥**

२०४७ वैक्रमाब्दे मार्गशीर्षे शुक्लपक्षे एकादशम्यां
बुद्धवासरे (नवम्बरमासस्याऽष्टाविंशतितारिकायां) १९९० खैस्ताब्दे
अष्टमाध्यायस्य शाबरभाष्य-व्याख्या पूर्तिमगात् ॥

---

१. द्र०—पूर्वत्र पृष्ठ २२९९, टि० ३ । २. द्र०—पूर्वत्र पृष्ठ २२९९ टि० ४ ।

# रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा

## प्रकाशित वा प्रसारित प्रामाणिक ग्रन्थ

१. **ऋग्वेदभाष्य**(संस्कृत हिन्दी; ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका सहित)—प्रति भाग सहस्राधिक टिप्पणियां, १०-११ प्रकार के परिशिष्ट व सूचियां। प्रथम भाग ४०-००, द्वितीय भाग ३५-००, तृतीय भाग ४०-०० ।

२. **यजुर्वेदभाष्य-विवरण**—ऋषिदयानन्दकृत भाष्य पर पं० ब्रह्मदत्तजिज्ञासुकृत विवरण। प्रथम भाग ११०-००, द्वितीय भाग ५०-०० ।

३ **तैत्तिरीय-संहिता**—मूलमात्र, मन्त्रसूचीसहिता। ५०-००

४. **तैत्तिरीय-संहिता-पदपाठः**—५०वर्ष से दुर्लभ ग्रन्थ का पुनः प्रकाशन, बढ़िया सुन्दर जिल्द। १००-००

५. **अथर्ववेदभाष्य**—श्री पं० विश्वनाथ जी वेदोपाध्याय कृत। ६ काण्ड ४०-००, ७-८ काण्ड ४०-००, ९-१० काण्ड ४०-००, ११-१३ काण्ड ३५-००, १४-१७ काण्ड ३०-००, १८-१९काण्ड २५-००, बीसवां काण्ड २५-०० ।

६. **ऋग्वेदादिभाष्य-भूमिका**—पं० युधिष्ठिर मीमांसक द्वारा संपादित एवं शतशः टिप्पणियों से युक्त। साधारण जिल्द ३०-००, पूरे कपड़े की ३५-०० ।

७. **ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका-परिशिष्ट**—भूमिका पर किये गये आक्षेपों के ग्रन्थकार द्वारा दिये उत्तर। ४०-००

८. **माध्यन्दिन(यजुर्वेद)पदपाठ**—शुद्ध संस्करण। ४०-००

९. **गोपथ-ब्राह्मण** (मूल)—सम्पादक श्री डा० विजयपाल जी विद्यावारिधि। अब तक प्रकाशित सभी संस्करणों से अधिक शुद्ध और सुन्दर संस्करण। ५०-००

१०. **वैदिक-सिद्धांत-मीमांसा**—पं० युधिष्ठिर मीमांसक लिखित वेदविषयक १७ विशिष्ट निबन्धों का अपूर्व संग्रह। यन्त्रस्थ

११. **कात्यायनीय ऋक्सर्वानुक्रमणी**—(ऋग्वेदीया)—षड्गुरुशिष्य विरचित संस्कृतटीका सहित। टीका का पूरा पाठ प्रथम बार छापा गया है। विस्तृत भूमिका और अनेक परिशिष्टों से युक्त। १००-००

१२. **ऋग्वेदानुक्रमणी**—वेङ्कटमाधवकृत। इस ग्रन्थ में स्वर छन्द आदि आठ वैदिक विषयों पर गम्भीर विचार किया है। व्याख्याकार श्री डा० विजय-

पाल जी विद्यावारिधि। उत्तम संस्करण ३५-००, साधारण २५-००।

१३ वैदिक-साहित्य-सौदामिनी—स्व० श्री पं० वागीश्वर वेदालंकार। काव्यप्रकाश साहित्यदर्पण आदि के समान वदिक साहित्य पर शास्त्रीय विवेचनात्मक ग्रन्थ। बढ़िया जिल्द ५०-००।

१४. ऋग्वेद की ऋक्संख्या - युधिष्ठिर मीमांसक। ५-००

१५. वेद-श्रुति-आम्नाय सञ्ज्ञा-मीमांसा संस्कृत-हिन्दी)—यु० मी० २-५०

१६. वंदिक-छन्दोमीमांसा—यु० मी०। नया संस्करण २५-००

१७. वैदिक-स्वर-मीमांसा—यु० मी०। नया संस्करण ३०-००

१८. वैदिक वाङ्मय में प्रयुक्त विविध स्वरांकन-प्रकार—यु० मी०। ६-००

१९. वेदों का महत्त्व तथा उनके प्रचार के उपाय, वेदार्थ की विविध प्रक्रियाओं की ऐतिहासिक मीमांसा—(संस्कृत-हिन्दी)—यु० मी०। ८-००

२०. देवापि और शन्तनु के आख्यान का वास्तविक स्वरूप—लेखक—श्री पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु। २-५०

२१. वेद और निरुक्त—श्री पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु। २-५०

२२. निरुक्तकार और वेद में इतिहास—श्री पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु। २-५०

२३. त्वाष्ट्री सरण्यू की वैदिक कथा का वास्तविक स्वरूप—लेखक—श्री पं० धर्मदेवजी निरुक्ताचार्य। २-५०

२४. वैदिक-जीवन—श्री विश्वनाथ जी विद्यामार्तण्ड द्वारा अथर्ववेद के आधार पर वैदिक-जीवन के सम्बन्ध में लिखा गया अत्यन्त उपयोगी स्वाध्याययोग्य ग्रन्थ। अजिल्द १२-००, सजिल्द १६-००।

२५. वैदिक-गृहस्थाश्रम—श्री पं० विश्वनाथजी विद्यामार्तण्ड द्वारा अथर्ववेद के आधार पर लिखित महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ। अजिल्द २६-००, सजिल्द ३०-००।

२६. यजुर्वेद का स्वाध्याय तथा पशुयज्ञ समीक्षा—ले०—पं० विश्वनाथ जी वेदोपाध्याय। बढ़िया जिल्द २५-००, साधारण जिल्द २०-००।

२७. शतपथब्राह्मणस्थ अग्निचयन समीक्षा—लेखक—पं० विश्वनाथजी वेदोपाध्याय। ४५-००

२८. ऋग्वेद-परिचय—श्री पं० विश्वनाथजी विद्यामार्तण्ड। ऋग्वेद का परिचयात्मक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ। अजिल्द १२-००, सजिल्द १६-००।

२९. वैदिक-पीयूष-धारा—लेखक—श्री देवेन्द्र कुमार जी कपूर। चुने हुए ५० मन्त्रों की प्रतिमन्त्र पदार्थपूर्वक विस्तृत व्याख्या, अन्त में भावपूर्ण गीतों से युक्त। उत्तम जिल्द १५-००, साधारण १०-००।

**३०. क्या वेद में आर्यों और आदिवासियों के युद्धों का वर्णन है?** – लेखक—श्री वैद्य रामगोपाल जी शास्त्री। १२-००

**३१. उरु-ज्योति**—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल लिखित वेदविषयक स्वाध्याययोग्य निबन्धों का संग्रह। सुन्दर छपाई। पक्की जिल्द। १८-००

**३२. वेदों की प्रामाणिकता**—डा० श्रीनिवास शास्त्री। १-५०

**३३. Anthology of Vedic Hymns** – स्वा० भूमानन्द सरस्वती ६०-००

**३४. बौधायन-श्रौत-सूत्रम्**—( दर्शपूर्णमास प्रकरण )—भवस्वामी तथा सायणकृत भाष्य सहित (संस्कृत)। ४०-००

**३५. बौधायन-श्रौत-सूत्रम्**—( आधान-प्रकरण )—सुबोधिनी वृत्ति सहित (संस्कृत)। ४०-००

**३६. दर्शपूर्णमास-पद्धति**—पं० भीमसेन कृत, भाषार्थ सहित। २५-००

**३७. कात्यायन-गृह्यसूत्रम्** (मूलमात्र)—अनेक हस्तलेखों के आधार पर हमने इसे प्रथम वार छापा है। २५-००

**३८. श्रौतयज्ञमीमांसा** (संस्कृत और हिन्दी)—श्रौतयज्ञों की कल्पना का आधार, उनका विकास, परिवर्तन, पशुयज्ञ आदि अनेक विषयों की सप्रमाण मीमांसा। ३०-००

**३९. श्रौतपदार्थ-निर्वचनम्** ( संस्कृत )—अग्न्याधान से अग्निष्टोम पर्यन्त आध्वर्यव पदार्थों का विवरणात्मक ग्रन्थ। सजिल्द ४०-००

**४०. संस्कार-विधि**—शताब्दी संस्करण, ४६० पृष्ठ, सहस्राधिक टिप्पणियां, १२ परिशिष्ट। मूल्य लागतमात्र २०-००, राजसंस्करण २५-००, सस्ता सस्करण ६-००, अच्छा कागज सजिल्द १२-००।

**४१. वेदोक्त-संस्कार-प्रकाश**—पं० बालाजी विट्ठल गांवस्कर द्वारा मूल मराठी में लिखे गये ग्रन्थ का हिन्दी-अनुवाद। इसी का गुजराती अनुवाद संशोधित संस्कार-विधि का आधार बना। २०-००

**४२. अग्निहोत्र से लेकर अश्वमेधपर्यन्त श्रौतयज्ञों का संक्षिप्त परिचय**—इस ग्रन्थ में अग्न्याधान, अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास, सुपर्णचिति सहित सोमयाग, चातुर्मास्य और वाजपेय आदि यागों का वर्णन है। (दोनों भाग एकत्र) १२-००

**४३. संस्कार-विधि-मण्डनम्**—सस्कारविधि की व्याख्या। लेखक— वैद्य श्री रामगोपाल जी शास्त्री। अजिल्द १२-००, सजिल्द १६-००।

**४४. वैदिक-नित्यकर्म-विधि**—सन्ध्यादि पांचों महायज्ञ तथा बृहद् हवन के मन्त्रों को पदार्थ तथा भावार्थ व्याख्या सहित। यु० मी०। ६-००, सजिल्द ८-००।

४५. वैदिक-नित्यकर्म-विधि (मूलमात्र)—सन्ध्या तथा स्वस्तिवाचन आदि विधि-बृहद् हवन के मन्त्रों सहित। १-५०

४६. पञ्चमहायज्ञ-विधि—ऋषिदयानन्द कृत। ३-०० 

४७. पञ्चमहायज्ञप्रदीप—श्री पं० मदनमोहन विद्यासागर। ५-००

४८. हवनमन्त्र—स्वस्तिवाचनादि सहित। ०-६०

४९. वर्णोच्चारण-शिक्षा—ऋषि दयानन्द कृत हिन्दी व्याख्या। ०-७५

५०. शिक्षासूत्राणि—आपिशल-पाणिनीय-चान्द्रशिक्षा-सूत्र। ७-००

५१. शिक्षा-शास्त्रम् (संस्कृत)—जगदीशाचार्य। १०-००

५२. शिक्षा-महाभाष्यम् (संस्कृत)—जगदीशाचार्य। १२-००, सजिल्द १५-००

५३. वृद्धशिक्षा-शास्त्रम्— ,, ,, ,, । २५-००, सजिल्द ३०-००

५४. निरुक्त-श्लोकवार्त्तिकम्—केरलदेशीय नीलकण्ठ गार्ग्य विरचित। एकमात्र मलयालम लिपि में ताडपत्र पर लिखित दुर्लभ प्रति के आधार पर मुद्रित। आरम्भ में उपोद्घातरूप में निरुक्त-शास्त्र विषयक संक्षिप्त ऐतिह्य दिया गया है (संस्कृत)। सम्पादक—डा० विजयपाल विद्यावारिधि। उत्तम कागज शुद्ध छपाई तथा सुन्दर जिल्द सहित। १२५-००

५५. निरुक्त-समुच्चय—आचार्य वररुचि विरचित (संस्कृत)। सम्पादक—युधिष्ठिर मीमांसक। २०-००

५६. अष्टाध्यायीसूत्रपाठ (मूल)—शुद्ध संस्करण। ६-००

५७. अष्टाध्यायी भाष्य (संस्कृत तथा हिन्दी)—श्री पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु कृत। भाग—I ५०-००, भाग—II ३२-००, भाग—III ३८-००।

५८. धातुपाठ—धात्वादिसूची सहित, शुद्ध संस्करण। ५-००

५९. क्षीरतरङ्गिणी—क्षीरस्वामी कृत। पाणिनीय धातुपाठ की सबसे प्राचीन एवं प्रामाणिक व्याख्या। सजिल्द ६०-००

६०. धातुप्रदीप—मैत्रेयरक्षित विरचित पाणिनीय धातुपाठ की व्याख्या। सजिल्द ४०-००

६१. वामनीयं लिङ्गानुशासनम्—स्वोपज्ञव्याख्यासहितम्। १०-००

६२. संस्कृत पठन-पाठन की अनुभूत सरलतमविधि—लेखक—पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु। पहला भाग १५-००। दूसरा भाग—युधिष्ठिर मीमांसक २५-००।

६३. The Tested Easiest Method of Learning and Teaching Sanskrit (First Book)—यह पुस्तक श्री प० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु कृत 'विना रटे संस्कृत पठन-पाठन की अनुभूत सरलतम विधि' भाग १ का अंग्रेजी अनुवाद है। अंग्रेजी भाषा के माध्यम से पाणिनीय व्याकरण में प्रवेश करने वालों के लिये

यह आधिकारिक पुस्तक है। कागज और छपाई सुन्दर। सजिल्द २५-००

६४. **महाभाष्य (हिन्दी व्याख्या)**–(द्वितीय अध्याय पर्यन्त) यु० मी० भाग —I ६०-००, भाग—II ५०-००, भाग—III ३०-००।

६५. **उणादिकोष**—ऋषिदयानन्द कृत व्याख्या तथा पं० यु० मी० कृत टिप्पणियों एवं ११ सूचियों सहित। अजिल्द १५-००, सजिल्द २०-००।

६६. **दशपाद्युणादि-वृत्ति-संग्रहः**—(प्रथम भाग में अतिप्राचीन वृत्ति विस्तृत उपोद्घात एवं सूत्रसूची शब्दसूची आदि के सहित)। ५०-००

द्वितीय भाग – (तीन प्राचीन वृत्तियां)। सं०–चन्द्रदत्तशर्मा। ४०-००

६७. **दैवम् पुरुषकारवार्त्तिकोपेतम्**—लीलाशुकमुनि कृत। १२-००

६८. **भागवृत्तिसंकलनम्** – अष्टाध्यायी की प्राचीन वृत्ति। ८-००

६९. **काशकृत्स्न-धातुव्याख्यानम्** – संस्कृत रूपान्तर। यु० मी० २०-००

७०. **काशकृत्स्न-व्याकरणम्** —सम्पादक—यु० मी०। १०-००

७१. **शब्दरूपावली**—विना रटे शब्दरूपों का ज्ञान करानेवाली। ३-५०

७२. **गणरत्नावली**—यज्ञेश्वरभट्ट कृत। सं०—चन्द्रदत्तशर्मा। ६५-००

७३. **संस्कृत-धातु-कोष**—पाणिनीय धातुओं का हिन्दी में अर्थनिर्देश। सम्पादक—युधिष्ठिर मीमांसक। १५-००

७४. **अष्टाध्यायीशुक्लयजुःप्रातिशाख्ययोर्मतविमर्शः**-डा० विजयपाल विरचित पी० एच० डी० का महत्त्वपूर्ण शोधप्रबन्ध (संस्कृत)। सुन्दर छपाई, उत्तम कागज, बढ़िया जिल्द सहित। ५०-००

७५. **सूर्य-सिद्धान्त** – हिन्दी व्याख्या सहित। व्याख्याता—श्री उदयनारायणसिंह। इसके आरम्भ में १४६ पृष्ठ की अति विस्तृत एवं विविध विषय परिपूर्ण महत्त्वपूर्ण भूमिका छपी है। ५०-००

७६. **पिंगलनाग-छन्दोविचितिभाष्यम्**—यादवप्रकाशकृत। यह दुर्लभ ग्रन्थ प्रथम बार मुद्रित हुआ है। ४०-००

७७. **ईश केन-कठ-उपनिषद्**—श्री वैद्य रामगोपाल शास्त्री कृत हिन्दी अंग्रेजी व्याख्या सहित। ईशो० २-००, केनो० २-००, कठो० ४-००।

पुस्तक-प्राप्ति स्थान—

**श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट**

बहालगढ़, जिला सोनीपत (हरयाणा) १३१०२१

रामलाल एण्ड संस, २५९६ नई सड़क, दिल्ली।